॥ श्रीः ॥

हरिदास–संस्कृत–ग्रन्थमाला

१६२

॥ श्रीः ॥

# क्वाथमणिमाला


लङ्कायां श्रीसिद्धार्थवैद्यविद्यालयाधिपतिना वैद्यशिरोमणिश्रीसिद्धभिषग्वर-

डी. ए. एम्. एस्. लब्धस्वर्णपदकेन

**पण्डित आर्यदासकुमारसिंहाह्वयेन**

सङ्कलिता

काशीस्थ–अर्जुनमहाविद्यालयाध्यापक–आयुर्वेदाचार्य–

**पण्डित श्रीकाशीनाथशास्त्रिणा**

'विद्योतिनी' नामकभाषाटीकया सम्पादिता ।



प्रकाशकः

जयकृष्णदास–हरिदास गुप्तः,

**चौखम्बा संस्कृत सीरिज आफिस,**

विद्याविलास प्रेस, बनारस ।

सं० २००६ ] मूल्य १॥) [ सन् १९४९

THE

HARIDAS SANSKRIT SERIES

192.

# KWĀTHAMAṆIMĀLĀ

*Compiled by*

*Vaidyas'iromaṇi, S'rī Siddhabhis'agvara*

PANDIT ĀRYADĀSAKUMARA SINGHE

D. A. M. S., GOLD MEDALIST.

Principal, Sri Siddhārtha Medical College; Ceylon

WITH

THE VIDYOTINI HINDI COMMENTARY

BY

ĀYURVEDĀCHĀRYA

PANDIT S'RĪ KĀSHINĀTHA S'ĀSTRĪ

Prof. Arjun Ayurveda Maha Vidyalaya, Banaras.

PUBLISHED BY

JAYA KRISHNA DAS HARI DAS GUPTA

*The Chowkhamba Sanskrit Series Office.*

Vidya Vilas Press, Banaras.

1949

# किञ्चिद्वक्तव्यम्

कषायपञ्चकम्मवति तत्र तृतीयस्थानं भजति क्वाथः। गुणपक्षेण यतः स्वरस-कल्काभ्यां नीचत्वेन वर्तते। तथापि प्रतिकर्म्मकरणे क्वाथस्य अधिकं संलक्षणं विद्यते भिषजाम्। ततस्ते पद्यस्य क्वाथान्तर्गतस्य नेत्राणि पूजयन्ति महतादूरेणेतरेभ्यः कषायभेदेभ्यः।

प्राचीनवद्यग्रन्थागतानां सुविशाला क्वाथयोगानां संख्या वर्त्तते बलवती आशा सर्वेषु भिषक्षु तदन्तर्गतानां श्लोकानामुत्पाटने लेखने ग्रहणे धारणे च। यतो विद्यते तेषां तेषां रोगाणामपहरणे येन येन प्रमाणेन गुणप्रदः शक्तिविशेषः सर्वेषु योगेषु। तथापि सत्सु एकस्यैव रोगस्य कतिपयेषु योगेषु विज्ञभिषजः सुष्ठु जानन्ति तेषु सर्वेष्वेव न भवतीति एकसदृशो गुणः। तस्मादेव तैस्तैर्लिख्यमानेषु सङ्केतहस्त-पुस्तकेषु प्रत्यक्षगुणाधिकक्वाथयोगान्तर्गतानां श्लोकानामेव प्रवेशत्वं संरक्षीकरणं चिकित्साकर्म्मणि तानि निरन्तरं मनसिकृत्य छात्राणामपि अध्यापनत्वञ्च प्रसिद्धम्। तदेतत्खलु समुद्गतस्यास्य पाठकयुगस्य नूतनावधेस्तत्त्वेन सह बहुदूराऽसम्बन्ध-स्वरूपाणां कारणानामेकतमम्।

दृश्यते प्रत्यहं प्रसवो मुद्रणद्वारेण निखिलविद्यान्तर्गतानाम् ग्रन्थानाम्। समीप-कालं यावत् यं प्रवृत्तं गुप्तमुष्टिनाम्ना गुप्तरूपेण तं समाप्तं प्राप्य नग्नत्वम्। सर्वत्र तिष्ठन्ति चिन्तकाः पर्य्येषकाश्च सर्वमधिकृत्य। विरला अनुगामिका ये अविचा-रेण यमादाय स्वीकरणे साहसिका भवन्ति। एवंविधे समये गुणेनाढ्यानामेतेषां क्वाथरत्नानां गुप्तीकरणं न युज्यत इति युक्तियुक्तम्। यदि वक्ष्याम्यस्यसमैर्वचनैः—गुरुसंप्रदायानुकूलं निर्द्धारिता प्रत्यक्षगुणप्रदक्वाथयोगाश्रितश्लोकान् संगृह्य ग्रन्थं निर्म्माप्य मुद्रणेन सुलभीकारार्पणं अतिशयेनैव प्रास्ताविकम्। 'क्वाथमणि-मालै'षा तावत् तदर्थं मया विहितस्य प्रयत्नस्य प्रतिफलम्।

क्वथति पचति इति क्वाथः। मणिः इव मणिः। क्वाथश्चासौ मणिश्चेति क्वाथ-मणिः (श्रेष्ठक्वाथ इत्यर्थः), तेषां माला स्रक्–"क्वाथमणिमाला।" इति निर्व-चनत्वादुत्तमक्वाथसमूहोऽथवा क्वाथसंज्ञकमणीनां माला इत्यर्थः प्राप्यते "क्वाथ-मणिमाला" इत्यस्मात्। ग्रन्थस्याशयोऽयं योग्यः सान्वर्थाभिधान इति मन्ये। यतः श्रेष्ठतमपङ्क्तौ क्वाथानां संग्रहोऽत्र सिद्धः।

अपि च ग्रन्थेष्वागतानां सर्वेषामेव क्वाथयोगानां समावेशो नात्राऽभूत् । तेनाऽयं निबन्धः क्षुद्र आस प्रमाणेन। तथाऽपि क्वाथरत्नानि पृथक्कृत्य, तेषु तेषु रोगेषु क्रमाद्विभज्य घटिततत्वादयं न क्षुद्रो भवति तत्त्वेन । तथा च चरक-सुश्रुत-वाग्भट-हारीत-आयुर्वेदविज्ञान-गदनिग्रह-भावप्रकाश--धन्वन्तरिवैद्यक-बृहन्निघण्टुरत्नाकर-भैषज्यरत्नावली-चक्रदत्त- शार्ङ्गधरसंहिता-योगरत्नाकर-सारार्थसंग्रह-भेसज्जमञ्जूसा (पालि)-सारसङ्क्षेप-भैषज्यकल्प-शतश्लोक-योगरत्नाकर (सिंहल) योगदाहरण ( सिं० ) प्रभृतिभ्य आयुर्वेदग्रन्थेभ्यः पुराणकपत्रिकापुस्तकेभ्यश्चोद्धृतैः क्वाथयोगैः सुललितमानत्वान्महाग्रन्थसमूहस्य परिशीलनेन तीव्रप्रयत्नेन साध्यस्य विज्ञानस्य मार्गप्रदर्शकत्वेन कृतिरियं वैद्यशास्त्राभिलाषुकाणां महत्साहाय्यकं जनयतीति चिन्तयामि ।

अत्राऽन्तर्गतानां पद्यानामधिकांशं यथोदितवैद्यग्रन्थावल्यां दर्शितेभ्यो दैवीयग्रन्थेभ्य उद्धृतभावं शेषांशं संस्कृतादन्यतमग्रन्थपत्रिकादिभ्यः समुद्धृतक्वाथयोगानां संस्कृतपद्यमारोहणेन मत्कृतभावञ्च संलक्ष्यम् ।

ग्रन्थागतानां केषाञ्चिद्द्रव्याणां नामोद्धरणे प्रस्खलनं वारयितुं पदटीकामपि सम्पाद्याधोलिपिस्वरूपेण योजितमस्ति ।

इत्थमस्य ग्रन्थस्य सम्पादने स्वर्गीयादस्मदाचार्यात् R. C. प्रनान्दु वैद्याचार्यात् तथा तदात्मजात् "गालु-उणवटुने सिरिवेदनिवेस" ( Siriveda Nivesa-Unawatuna-Galle ) वासिनोऽस्मदाचार्यात् R. H. P. वैद्यशेखरमहोदयाच्च मदीयाऽध्ययनसमये छात्रप्रेम्णा प्रदत्तोपदेशावलिर्मत्परिश्रमलाघवे साहाय्यमकरोदिति कृतज्ञतापूर्वकं मनसिकृत्य तयोर्महाभागयोरचलाचार्यभक्त्या प्रशंशयामि ।

अपि च पश्चिमजनानुग्रहं मत्वा यथा तेषां क्वाथयोगानां संरक्षणं भवति, तथा ग्रन्थान् पत्रकाणि च सम्पाद्य कृतपरार्थानां सकलभिषग्वर्याणाञ्च शुभं भूयादिति आशास्महे ।

विदुषामनुचरः—

**आर्यदासकुमारसिंह वैद्यः**

# भूमिका

आयुर्वेद की प्राचीनतम संहिताओं में क्वाथों का बहुत विशद वर्णन मिलता है। इन क्वाथों की कल्पना पांच प्रकार की होती है—स्वरस, कल्क, श्रृत, शीत और फाण्ट। १. ताजे द्रव्यों से कूट कर निकाले हुए रस को स्वरस कहते हैं। २. जलादि द्रवद्वारा पीस कर पिण्डरूप में बनाने को कल्क कहते हैं। ३. औषध द्रव्य को जौकूट करके यथाविधि जल देकर अग्नि पर उबालने के पश्चात् जो चतुर्थांशावशेष जलभाग रह जाता है, उसको श्रृत कहते हैं। ४. कुट्टित द्रव्यों को शीतल जल में रातभर भिगोने के पश्चात् सुबह उन कुट्टित द्रव्यों के सारभाग युक्त जल को शीत कहते हैं। ५. कुट्टित द्रव्यों को उष्ण जल में डालकर हाथ से मर्दन करने पर जो द्रव्यों का सारभाग जल में मिल जाता है, उस सारभाग युक्त जल को फाण्ट कहते हैं। कहा भी है:—

यन्त्रप्रपीडनात् द्रव्याद्रसः स्वरस उच्यते।
यत्पिण्डं रसपिष्टानां तत्कल्कं परिकीर्तितम्॥
वह्नौ तु क्वथितं द्रव्यं श्रृतमाहुश्चिकित्सकाः।
द्रव्यादापोत्थितात्तोये तत्पुनर्निशि संस्थितम्॥
कषायो योऽभिनिर्याति स शीतः समुदाहृतः।
क्षिप्त्वोष्णतोये मृदितं तत्फाण्टं परिकीर्तितम्॥

( च. सू. अ. श्लो. ८-१० )

यह प्रकार रोगियों की भिन्न भिन्न अवस्थायें एवं रुचि और रोग के बलाबल के अनुसार बनाया गया है। इन क्वाथों की महत्ता पर ध्यान देने से इस की शीघ्र कामकारिता सहज ही समझ में आ जाती है। जब किसी औषध-द्रव्य के परिणत स्वरस का प्रयोग किया जाता है, तब वह शरीर के रसादि धातुओं के साथ शीघ्र

ही मिल कर कार्यकारी होता है। अग्निसंयोग से बनाया हुआ स्वरसादि कषाय भी स्वगुण साम्य होने से रसादि धातुओं में मिलकर अपने कार्य को शीघ्र ही व्यक्त करता है ॥ इसका विस्तृत वर्णन पुस्तक में प्राप्त होगा।

रस, भस्म आदि औषधों में अतिव्यय एवं कदाचित् अशुद्धि युक्त भस्मादि के रहने पर अत्यन्त हानि होती है और कषायकल्पना अल्पव्ययसाध्य, निरापद एवं ग्राम, शहर आदि सभी स्थानों में सुलभता से प्राप्त होती है। इस बात को ध्यान में रख कर सभी के उपकारार्थ मैंने इस क्वाथमणिमाला नामक ग्रन्थ की विद्योतिनी नामक सरल हिन्दी टीका लिखी है।

इस पुस्तक में जितने क्वाथसंबन्धी विषय दिये गये हैं, वे प्रायः सभी अनुभूत ही हैं। आशा है वैद्यसमाज उसे प्रयोग में लाकर इसकी चमत्कारिता को प्रत्यक्ष अनुभव करेंगे।

यद्यपि इस पुस्तक में यथाशक्ति त्रुटियों को न रहने देने का पूर्ण प्रयास मैंने किया है, किन्तु फिर भी प्रमादवश भाषा और विषय में कहीं त्रुटियाँ रह गयी हों तो विज्ञ पाठक कृपाकर उनकी सूचना देवें, जिससे अगले संस्करण में सुधार हो सके।

गङ्गादशहरा
वि. सं. २००६

विनीत—
**काशीनाथ शास्त्री**

# विषयानुक्रमणिका

॥ श्रीः ॥

# काथमणिमाला

## 'विद्योतिनी'-हिन्दी-भाषा-टीकासहिता

---

### प्राकथनम्-

**प्रदीयते मुक्तिसुखं सनातनं यदीयधर्म्मोऽमृतपानमात्रतः ।**
**तदीयपादाऽम्बुजयुग्ममादरान् मदीयशीर्षासनमूर्ध्नि धार्य्यते ॥**

जिनके धर्म रूपी अमृतपान करने से नित्य मोक्ष रूपी सुख प्राप्त होता है उनके कमल स्वरूप दोनों चरणों को मेरा नम्र मस्तक धारण ( नमस्कार ) करता है ॥ १ ॥

**विभाति लङ्काऽखिलया विभूत्या मुक्ताऽऽकृतिर्भारतसिन्धुमध्ये ।**
**शुद्धिं गता विश्वविदस्त्रिवारे श्रीपादयोः स्पर्शनहेतुभिर्या ॥ २ ॥**

सम्पूर्ण ऐश्वर्यों से सुशोभित भारतीय समुद्रों के मध्यमें मोती की तरह लङ्का नगरी ( सिंहल द्वीप ) विराजमान है जो लङ्का भगवान् बुद्ध के चरण स्पर्श से तीन वार पवित्र हो चुकी है, यह बात संसार प्रसिद्ध है ( भगवान् बुद्ध देव तीन वार सदुपदेश देने के लिये लङ्का पधारे थे ) ॥२॥

**तस्यां कृता सौगतवीरवर्य्यैर्विराजते रोहणदाक्षिणात्ये ।**
**सम्मान्यविद्वज्जनजन्मकर्त्री प्रिया महातीर्थपुरी प्रतीता ॥ ३ ॥**

---

१—मुक्तिसुखं-निर्वाणसंपत् । २—लङ्का-सिंहलद्वीप.-Ceylon. शुद्धिं गता-श्रीमद्बुद्धस्त्रिवारं लङ्कामाजगाम (समन्तपासादिकाविनयट्ठकथा)।

३—महातीर्थपुरी-साम्प्रतं 'मातर' ( Matara ) नाम्ना प्रसिद्धा । Maha manthinda pirivena.

उस सिंहल द्वीप के दक्षिण भाग में बौद्ध विद्वानों से बसाई गई श्रेष्ठ विद्वानों का जन्म देने वाली महातीर्थ पुरी नामक एक नगरी प्रसिद्ध है ( जो इस समय मातर नाम से प्रसिद्ध है ॥ ३ ॥

तत्राऽस्ति शास्त्राऽन्तरपादपानां सदालवालश्रियमादधानः।
विद्यालयो विज्ञहितो परार्ध्यो महादिमन्त्रीन्द्र इति प्रसिद्धः ॥ ४ ॥

वहां पर अनेक शास्त्र स्वरूप वृक्षों के आलवाल ( थाला–जिसके द्वारा पेड़ों का सिञ्चन होता है ) रूपी लक्ष्मी को धारण करने वाला तथा विद्वानों का हित करने वाला श्रेष्ठ महादिमन्त्रीन्द्र नामक एक विद्यालय प्रसिद्ध है ॥ ४ ॥

तस्मिन्मुदाऽधीतपवित्रशास्त्रो महाभिषक् संसदि लब्धकीर्त्तिः ।
गुरुप्रियः सत्कविरार्यदासः कुमारसिंहाख्यभिषक्कृपाढ्यः ॥ ५ ॥

उस विद्यालय में पवित्र आयुर्वेद शास्त्र का अध्ययन किया हुआ, वैद्यों के समाज में प्रतिष्ठित, गुरु प्रिय, अच्छे कवि एवं वैद्यों का कृपापात्र आर्यदास कुमार सिंह ( इस क्वाथ मणिमाला को बनाता है ) ॥ ५ ॥

सन्दर्शितं चरकसुश्रुतवाग्भटाद्यै-
निर्यूहरत्नगणमिष्टतयाऽनुभूतम् ।
नीत्वा तदीयगुरुवर्य्यवचांस्युपास्य
तत्तद्गदेषु निखिलेषु विभज्य यत्नात् ॥ ६ ॥

चरक, सुश्रुत, वाग्भट इत्यादि महर्षियों से दर्शित और गुरु के वचनों को मान कर श्रेष्ठ होने से अनुभव किए गए जो क्वाथ रूपी रत्न है उससे तत्तद् रोगानुसार विभाग कर ( इस क्वाथ मणिमाला को बनाता है ) ॥ ६ ॥

आयुर्वेदविज्ञाननतत्परच्छात्रजनबुद्धिसंवृद्ध्यै ।
भिषजां मुदे च विदुषां तनोत्यमूं क्वाथमणिमालाम् ॥ ७ ॥

आयुर्वेद शास्त्र अध्ययन करने में लगे हुए छात्र समुदाय के बुद्धि बढ़ाने के लिए और विद्वान् वैद्यों के आनन्द के लिए इस क्वाथ मणिमाला को ( कुमार सिंह ) बनाता है ॥ ७ ॥

६—निर्यूहरत्नगणं–क्वाथमणिसमूहम् ।

## गर्भिणीरोगे क्वाथाः—

**बिल्वाऽमृतोशीरयवासमुस्ताज्वरघ्नविश्वाहिमटुण्टुकाऽल्लाः।**
**वाट्यास्तथैषां जलमुग्रवातमामज्वरं हन्ति हि गर्भिणीनाम्॥ ८॥**

बेल की गुद्दी, गिलोय, खश्, यवासा, नागरमोथा, पित्तपापड़ा, शोंठ, खश्, सोनापाठा, धनियाँ और बरियरा का क्वाथ पान करने से गर्भवती स्त्रियों का आम-ज्वर और बढ़ा हुआ वातरोग शान्त होता है॥ ८॥

**नोटः**— क्वाथ प्रायः अनेक द्रव्यों को एकत्र पकाने को कहते हैं। यदि एक ही द्रव्य का क्वाथ करना हो तो मृदु द्रव्य में चौगुना, मध्य द्रव्य में अठगुना और कठिन द्रव्य में सोलह गुना जल देकर पकावे और जब शेष अष्टमांश रह जाय तो उतार लें। क्वाथ को मन्दाग्नि से ही पकाना चाहिये। क्वाथ बनाते समय पात्र का मुख बन्द न करें। क्वाथ गरम ही पीना चाहिये, शीत होने पर पुनः गरम नहीं करना चाहिये। ८ तोला से अधिक क्वाथ नहीं पीना चाहिए। भोजन के पच जाने पर ही क्वाथ ले। अतः सुबह शाम यही दोनों समय इसके लिए उचित है। प्रक्षेप = यदि क्वाथ में मिश्री देना हो तो वात रोग में २ तोला, पित्तरोग में १ तोला और कफरोग में ½ तोला देना चाहिये एवं मधु वात रोग में ½ तोला, पित्तरोग में १ तोला और कफ रोग में २ तोला देना चाहिये। यदि जीरा, गुगुलु, क्षार, नमक, शिलाजीत, भुना हुआ "हींग" शोंठ, पिपर, और मरिच देना हो तो चवन्नी भर और घृत, दूध, गुड, तैल, मूत्रादि द्रव अथवा कल्क चूर्ण देना हो तो १ तोला देना चाहिये। वैद्यों में परम्परागत एक यह नियम चला आता है कि सूर्योदय के पूर्व और सूर्यास्त के पूर्व ही क्वाथ लिया जाता है तथा सुबह जिस द्रव्य का क्वाथ पीते हैं उसी के छाने हुए द्रव्य से शाम को पुनः क्वाथ करते हैं।

**महौषधाशुरबिल्वबलानां कणापरागविमिश्रितवारि।**
**मरुद्रुजार्त्तिषु गर्भिणीनां प्रशस्यते निपुणैः सुभिषग्भिः॥ ९॥**

शोंठ, लहसुन, बेल की गुद्दी, बरियरा तथा पिपर के चूर्ण को जल में भिगो

---

८—ज्वरघ्नः-पर्पटकः। विश्वा-शुण्ठी। अल्ला-धान्याकम्।

९—आशुरं-लशुनम्।

कर ८ घण्टे बाद छान कर पीने से गर्भवती स्त्रियों के वात से उत्पन्न होने वाले सभी विकार नष्ट होते हैं। ऐसी प्रशंसा अच्छे वैद्य लोग करते हैं॥ ९॥

बिल्वाऽग्निमन्थाऽरलुपाटलीबलावर्हिष्ठकाश्मर्यकविश्वदारुभिः।
सिद्धः कषायोऽखिलगर्भिणीगदे वातात्तिपूर्वे विहितो भिषग्वरैः १०

बेलकी गुद्दी, अरणी, सोनापाठा, पाटला, बरियरा, छड़िला, गम्भारिकी-छाल, शोंठ तथा देवदारु का क्वाथ गर्भवती स्त्रियों के वात से उत्पन्न सभी रोगों को नष्ट करता है॥ १०॥

बलानागरनिःक्वाथः सस्नेहः केवलोऽपि वा।
गर्भिणीनां प्रदातव्यः सूतिकानाञ्च वातनुत्॥ ११॥

घृत मिलाया हुआ अथवा नहीं भी मिलाया हुआ बरियरा तथा शोंठ का क्वाथ पान करने से गर्भवती और सूतिका स्त्रियों के वात विकार नष्ट होता है॥ ११॥

शृङ्गबेरदारुबिल्वसिंहिकण्टकारिका-
शालिपर्णिपृश्निपर्णिचञ्चुभिः प्रसाधितम्।
तोयमग्निमान्द्यं रुजाञ्च सार्वमासिकीं-
श्वासकासशोथतादिकञ्च तूर्णमाहरेत्॥ १२॥

सोंठ, देवदारु, बेल, रुपा, भटकटैया, शरिवन, पिठिवन और एरण्डमूल से बनाया हुआ क्वाथ गर्भवती स्त्रियों की मन्दाग्नि तथा प्रत्येक मास में होने वाले शूल, श्वास, कास, शोथ आदि सभी रोगों को दूर करता है॥ १२॥

कुस्तुम्बुरुवचाकुष्ठपथ्याशुण्ठीपुनर्नवाः।
एभिः सुविहितः क्वाथो गर्भिण्याः शोथतां जयेत्॥ १३॥

धनियाँ, मीठावच, कूठ, हर्रे, सोंठ और गदहपुरना का क्वाथ गर्भवती स्त्रियों का शोथ दूर करता है॥ १३॥

मुस्तपर्पटदुःस्पर्शकण्टकारीमहौषधैः।
सिद्धः कषायो गर्भिण्या वातश्लेष्मज्वराऽपहः॥ १४॥

नागरमोथा, पित्तपापड़ा, यवासा, भटकटैया, सोंठ इनका क्वाथ गर्भिणी के

---

१२—चञ्चुः-एरण्डमूलम्।

वातकफ ज्वर को दूर करता है ॥ १४ ॥

भार्ङ्गीहरीतकीशुण्ठीवचारोषणसंभवः ।
सकणाचूर्णनिर्य्यूहो गर्भिण्याः श्वासकासहा ॥ १५ ॥

भारङ्गी (ब्रह्म यष्टी), हरें, शोंठ, वच और कुटुकी के क्वाथ में पिपर का चूर्ण मिलाकर पान करने से गर्भवती स्त्रियों का श्वास और कास दूर होता है ॥ १५ ॥

दुरालभाबलापाठाधनाविश्वाऽम्बुदैः कृतम् ।
गर्भिणीं पाययेत्क्वाथं ज्वरातीसारनाशनम् ॥ १६ ॥

यवासा, बरियरा, सोनापाठा, धनियाँ, शोंठ और नागरमोथा का क्वाथ गर्भवती स्त्रियों को पिलाने से ज्वरातिसार दूर होता है ॥ १६ ॥

ह्रीवेराऽतिविषामुस्तमोचशक्रैः कृतं जलम् ।
दद्याद्गर्भप्रचलिते प्रदरे कुक्षिरुज्यपि ॥ १७ ॥

हाहुवेर, अतीस, नागरमोथा, मोचरस, इन्द्रजौ, इनका क्वाथ गर्भस्राव, प्रदर तथा पेट के शूल में दिया जाता है ॥ १७ ॥

बिल्वलामज्जलाजाम्बु पिबेच्छर्दिषु गर्भिणी ।
हिक्कायां बिल्वबलयोः क्वाथश्च पयसा कृतम् ॥ १८ ॥

बेल की गुद्दी, खश की पत्ती, धान का लावा, इनका क्वाथ गर्भवती के वमन होने पर और बेल की गुद्दी तथा वरियरा का दूध में पकाया हुआ क्वाथ हिचकी रोग में दिया जाता है ॥ १८ ॥

ह्रीवेराऽरलुरक्तचन्दनबला ( वचा ) धन्याकवत्सादनी-
मुस्तोशीरयवासपर्पटविषाक्वाथं पिबेद्गर्भिणी ।
नानावर्णरुजातिसारकगदे रक्तस्रुतौ वा ज्वरे-
योगोऽयं मुनिभिः पुरा निगदितः सूत्यामये चोत्तमः ॥ १९ ॥

हाहुवेर, सोनापाठा, लालचन्दन, बरियरा ( अथवा मीठा वच ), धनियाँ, वृक्ष की बाँझी, नागरमोथा, खश, यवासा (हिंगुआ), पित्तपापड़ा और अतीसका

---

१५—रोषणं-कटुकरोहिणी। १६—धना-कुस्तुम्बुरुः ।

क्वाथ गर्भिणी के सभी अतिसारों में, रक्तस्राव में, ज्वर में तथा सूतिका रोग में अति श्रेष्ठ है ऐसा मुनियों ने बताया है ॥ १९ ॥

---

## गर्भशूलादिषु क्वाथाः—

दशमूलोद्भवं क्वाथं घृतसैन्धवसंयुतम् ।
शूलार्त्ता या पिबेन्नारी सा सुखेन प्रसूयते ॥ २० ॥

दशमूल ( बेल की गुद्दी, सोनापाठा, गम्भारी की छाल, पाटला, अरनी= शरिवन, पिठिवन, भटकटैया, वनभंटा, गोखरू—) का क्वाथ घृत और सेंधा नमक मिलाकर पीने से शूल से दुःखी स्त्री सुखपूर्वक प्रसव करती है ॥ २० ॥

मातुलुङ्गाऽश्मभिद्बिल्वबलामधुकसम्भवः ।
क्वाथः सैन्धवसंयुक्तो गर्भशूलं प्रशाम्यति ॥ २१ ॥

नीम्बू का मूल, पाषाणभेद, बेल की गुद्दी, वरियरा और मुलहठी का क्वाथ सेंधा नमक मिलाकर पीने से गर्भशूल नष्ट होता है ॥ २१ ॥

बलागोक्षुरयोः क्वाथो मूत्रबन्धमपोहति ।
ततः प्रसवसौकर्य्यं युज्यतेऽयं भिषग्वरैः ॥ २२ ॥

बरियरा तथा गोखरू का क्वाथ मूत्रकृच्छ्र को दूर करता है इस लिए सुख पूर्वक प्रसव के लिए भी वैद्यगण इसका प्रयोग करते हैं ॥ २२ ॥

पैशाचेक्षुधनीबिल्वकुलत्थैः साधितं जलम् ।
मूत्राबाधं निहत्यैव गर्भं तूर्णं नियच्छति ॥ २३ ॥

ऊख, धनियाँ, बेल की गुद्दी और कुलथी से पकाया हुआ जल मूत्ररोध को दूर कर गर्भ को भी सुख पूर्वक निकालता है ॥ २३ ॥

सक्षीरपुष्पबिल्वाब्दोदीच्योदुम्बरचन्दनैः ।
निर्य्यूहो घृतसंयुक्तो गर्भस्रावं निहन्ति वै ॥ २४ ॥

पीले पुष्प के नारियल का मूल, बेल, नागर मोथा, छड़िला, गूलर की छाल और लालचन्दन का क्वाथ घृत मिलाकर पीने से गर्भस्राव रुक जाता है ॥ २४ ॥

---

२३—पैशाचेक्षुः-रम्भेक्षुः-लङ्कायां रंबुक् ( Rambuk ) इति प्रसिद्धः ।

सुगन्धमुद्गामधुयष्टिधान्योद्भवं कषायं सघृतं पिबेद्या।
सा गर्भिणी निर्जितवातशूला प्रसूयतेऽतीव सुखेन सद्यः॥२५॥

सुगन्धवाला, मूंग, मुलहठी और धनियां का क्वाथ घृत मिला कर पीने से गर्भिणी स्त्रियों का वात शूल दूर होता है और सुख पूर्वक बच्चा पैदा होता है ॥ २५ ॥

बलाबिल्ववचामेथीमध्वनन्ताहिमौषधैः।
सक्षीरोदकनिर्यूहः कुणपं पातयेत् क्षणात्॥ २६ ॥

बरियरा, बेल, वच, मेथी और सोंठ का क्वाथ मधु और नारियल का जल मिलाकर पीने से अपरा का शीघ्र पतन होता है ॥ २६ ॥

कर्पासमूलसंसिद्धः पत्रोद्भूतोपि वा पुनः।
क्वाथो गर्भाशयात्क्षिप्रमपरां पातयेद्बहिः॥ २७ ॥

कपास का मूल अथवा पत्ती का क्वाथ पीने से गर्भाशय से शीघ्र अपरा का पात होता है ॥ २७ ॥

---

## प्रसूतिकारोगे क्वाथाः-

पञ्चाङ्गुलबलाविश्वरसोनामरपुष्पिकाः।
कषाय एषां सक्षारः सूतिदाहादिनाशनः॥ २८ ॥

एरण्ड का मूल, बरियरा, सोंठ, लहसुन, चोरपुष्पी, इनका क्वाथ जवाखार मिला कर पीने से सूतिका स्त्री का दाहादि रोग शीघ्र दूर होता है ॥ २८ ॥

पिप्पलीपिप्पलीमूलयवानीचव्यनागरैः।
कषायं प्रपिबेन्नारी कोष्ठशुद्ध्यै विशेषतः॥ २९ ॥

पीपर, पिपरामूल, जवाइन, चव्य, सोंठ, इनका क्वाथ पीने से कोष्ठ की शुद्धि होती है ॥ २९ ॥

शालपर्णीपृश्निपर्णीबृहतीद्वयगोक्षुरैः।
दासीप्रसारिणीबिल्वगुडूच्यम्बुधरैस्तथा।
कषायः सूतिकातङ्के ज्वरदाहादिकं हरेत्॥ ३० ॥

---

२६—सक्षीरः-पीतफलप्रसूनो नारिकेलद्रुमभेदः।

शरिवन, पिठिवन, भटकटैया, बनभण्टा, गोखरू, पियाबांसा, गन्धपसारन, बेल, गिलोय और नागरमोथा का क्वाथ पीने से सूतिका स्त्रियों के ज्वर दाहादि रोग शीघ्र दूर होते हैं ॥ ३० ॥

त्वचमूलीशताह्वा च धान्यकञ्च बला तथा ।
बिल्वश्चेति कृतः क्वाथो गर्भाशयविशोधनः ॥ ३१ ॥

तज, शतावर, सौंफ, धनियां, बरियरा और बेल का क्वाथ गर्भाशय को शुद्ध करता है ॥ ३१ ॥

अर्कोऽनन्ताकिराताऽमरतरुरसनासिन्धुवारोग्रगन्धा-
तर्कारीशिग्रुपञ्चोषणघुणदयितामार्कवाणां कषायः ।
सद्यस्तीव्रांस्त्रिदोषानपहरति धनुर्मारुतं दन्तबद्धं
शैत्यं गात्रेषु गाढं श्वसनकसनकं सूतिकां वातरोगान् ॥३२॥

मदार, अनन्तमूल ( उसवा ), चिरायता, देवदारु, रासन, मेऊडी, अरनी, सहिजन, पिपर, पिपरामूल, चव्य, चित्ता, शोंठ, अतीस और भृंगराज द्रव्यों का क्वाथ पीने से सूतिका स्त्रियों का त्रिदोष से उत्पन्न पीडा, धनुस्तम्भ, दांत बैठ जाना, शीत का लगना, श्वास, कास, इत्यादि वात रोग दूर होते हैं ॥ ३२ ॥

अमृतानागरसहचरभद्रोत्कटपञ्चमूलजलदजलम् ।
शृतशीतं मधुयुतं शमयत्यचिरेण सूतिकातङ्कम् ॥ ३३ ॥

गिलोय, शोंठ, पियाबासा, गुन्द्रा, शरिवन, पिठिवन, भटकटैया, वनभंटा और गोखरु का क्वाथ मधु मिलाकर पीने से सूतिकारोग दूर होता है ॥ ३३ ॥

अर्कग्रन्थिकशिग्रुदारुचविकानिर्गुण्डिकापिप्पली-
रास्नाभृङ्गपुनर्नवाऽनलवचाभूनिम्बशुण्ठीकृतः ।
क्वाथः संहरति त्रिदोषमखिलं स्वापानिलं सूतिका-
नानामारुतशैत्यशान्तिकृदपस्मारस्मरत्र्यम्बकः ॥ ३४ ॥

मदार, पिपरामूल, सहिजन, देवदारु, चव्य, मेउड़ी, पिपर, रासन, भृङ्गराज, गदहपुरना, चित्ता, बच और शोंठ का क्वाथ पीने से सूतिका स्त्रियों के त्रिदोषजन्य बाधा, शून्यता, वातजन्य शीतता और अपस्मार (मृगी) दूर होता है ॥ ३४ ॥

---

३३—इत्कट इत्यपि पाठः । तत्र इकरोमाह्वः ।

सहचरमुस्तगुडूचीभद्रोत्कटविश्वबालकैः कथितम् ।
तोयमिदं मधुमिश्रं सद्यो ज्वरशूलनुत्सूत्याः ॥ ३५ ॥

पियाबासा, नागरमोथा, गिलोय, गुन्द्रा, सोंठ और छड़िला का काथ मधु मिलाकर पीने से सूतिका स्त्रियों का ज्वर और शूल दूर होता है ॥ ३५ ॥

बिल्वैरण्डबलाशुण्ठीरास्नानिर्गुण्डिकाऽभयाः ।
शताह्वाशालपर्ण्यादिपञ्चमूलगणस्तथा ॥ ३६ ॥
एषां क्वाथं या प्रपिबेन्निहन्यात्सूतिकाज्वरम् ।
दाहशूले हरत्येव गर्भशुद्धिं करोति च ॥ ३७ ॥

बेल, एरण्डमूल, वरियरा, सोंठ, रासन, मेउड़ी, हर्रे, सौंफ़, शरिवन, पिठिवन, भटकटैया, वनभटा और गोखरू का काथ पीने से सूतिका ज्वर, दाह तथा शूल नष्ट होता है और गर्भ शुद्ध होता है ॥ ३६-३७ ॥

देवदारुवचाकुष्ठं पिप्पलीविश्वभेषजम् ।
भूनिम्बः कट्फलं मुस्तं तिक्ताधान्यं हरीतकी ॥ ३८ ॥
गजकृष्णा सदुःस्पर्शा गोक्षुरो धन्वयासकः ।
बृहत्यतिविषा छिन्ना कर्कटः कृष्णजीरकः ॥ ३९ ॥
समभागान्वितैरेतैः सिन्धुरामठसंयुतम् ।
क्वाथमष्टावशेषन्तु प्रसूतां पाययेत्स्त्रियम् ॥ ४० ॥
शूलकासज्वरश्वासमूर्च्छाकम्पशिरोर्त्तिभिः ।
युक्तं प्रलापतृड्दाहतन्द्राऽतीसारवान्तिभिः ॥ ४१ ॥
निहन्ति सूतिकारोगं वातपित्तकफोद्भवम् ।
कषायो देवदार्वादिः सूतायाः परमौषधम् ॥ ४२ ॥

देवदारु, बच, कूठ, पिपर, सोंठ, चिरायता, कायफर, नागरमोथा, कुटकी, धनियाँ, हर्रे, गजपिपर, हिगुआ, गोक्षुर, यवासा, बनभंटा, अतीस, गिलोय,

---

३७—बिल्वस्थाने विश्वपदं व्यवहरन्ति केचित् ।

३८—विश्वभेषजम्-शुण्ठी । तिक्ता—कटुकी ।

३९—दुःस्पर्शा—दुरालभा । धन्वयासकः—धमासा इति ख्याताः । छिन्ना—गुडूची । कर्कटः—कर्कटशृङ्गी ।

काकड़ासींग, स्याहजीरा, सेंधानमक और हींग यह सभी औषधें समान भाग लेकर अष्टभागावशेष क्वाथ बनाकर पीने से सूतिका स्त्रियों का शूल, कास, ज्वर, श्वास, मूर्च्छा, देहकम्प, शिर की पीड़ा, प्रलाप, प्यास, दाह, तन्द्रा, अतिसार, वमन, और त्रिदोषजन्य पीडा शान्त होती है। यह देवदार्वादि क्वाथ सूतिका स्त्रियों के लिए श्रेष्ठ औषध है ॥ ३८-४२ ॥

ग्रन्थीन्द्रजाऽमरतरुक्रिमिशत्रुभार्ङ्गी-
भृङ्गत्रिकट्वनलकट्फलपौष्कराणाम् ।
रास्नाऽभयाबृहतिकाद्वयदीप्यभूत-
केशीकिरातकवचाचविकावृकीणाम् ॥४३॥
क्वाथो हन्यात्सन्निपातान्समग्रान्-
बुद्धिभ्रंशं स्वेदशैत्यप्रलापान् ।
शूलाध्मानं विद्रधिं श्लेष्मवातान्
वातव्याधीन् सूतिकानाञ्च तद्वत् ॥ ४४ ॥

पिपरामूल, इन्द्रजौ, देवदारु, विडङ्ग, बभनेठी, भृङ्गराज, शौंठ, पिपर, मरिच, चित्ता, कायफर, पोहकरमूल, रासन, हर्रे, भटकटैया, वनभटा, जवाइन, जटामांसी, चिरायता, बच, चव्य तथा पाठा इन द्रव्यों का क्वाथ सूतिका-रोगों का सम्पूर्ण त्रिदोषजन्य पीड़ा को (जैसे बुद्धिनाश, पसीना आना, शरीर शीत होना, बकवाद करना, शूल, आध्मान, विद्रधि और आम वात) नष्ट करता है ॥ ४३-४४ ॥

शालपर्णीपृश्निपर्णीबृहतीद्वयगोक्षुरैः ।
बिल्वाऽग्निमन्थश्योनाककाश्मरीपाटलायुतैः ॥ ४५ ॥
दशमूलमिति ख्यातं कथितं तज्जलं पिबेत् ।
पिप्पलीचूर्णसंयुक्तं वातश्लेष्मज्वराऽपहम् ।॥ ४६ ॥
सन्निपातज्वरहरं सूतिकादोषनाशनम् ।
शोषशैत्यभ्रमस्वेदकासश्वासविकारनुत ।
हृत्कण्ठग्रहपार्श्वास्तितन्द्रामस्तकशूलहृत् ॥ ४७ ॥

अश्विन, पिठिवन, भटकटैया, गोखरू, बेल, अरनी, सोनापाठा, गम्भारी

---

४३—भूतकेशी-निर्गुण्डी । ४५-श्योनाकः-टुण्टुकः ।

और पाटला का दशमूल कहते हैं, इनके क्वाथ में पीपर का चूर्ण मिलाकर पीने से वातकफज्वर, सन्निपातज्वर, सूतिका रोग, शोष, शीत, भ्रमरोग, पसीना आना, कास, श्वास, हृदयशूल, कण्ठशूल, पार्श्व पीड़ा, तन्द्रा तथा मस्तक का शूल शीघ्र ही दूर होता है ॥ ४५-४७ ॥

पिप्पली पिप्पलीमूलं मरिचं गजपिप्पली।
नागरं चित्रकं चव्यं रेणुकैलाजमोदिकाः ॥ ४८ ॥
सर्षपो हिङ्गु भार्ङ्गी च पाठेन्द्रयवजीरकाः।
महानिम्बश्च मूर्वा च विषा तिक्ता विडङ्गकम् ॥ ४९ ॥
पिप्पल्यादिर्गणो ह्येष कफमारुतनाशनः।
क्वाथमेषां पिबेन्नारी लवणेन समन्वितम् ॥ ५० ॥
गुल्मशूलज्वरहरं दीपनञ्चामपाचनम्।
मक्कल्लशूलगुल्मघ्नं कफानिलहरं परम् ॥ ५१ ॥

पीपर, पिपरामूल, मरिच, गजपीपर, सोंठ, चित्ता, चव्य, सम्भालु के बीज, इलायची, अजमोदा, सरिसों, हींग, बभनेठी ( भारङ्गी ), पाठा, इन्द्रजौ, जीरा, बकायन, मरोरा, अतीस, कुटकी और बायविडङ्ग, ये पिप्पल्यादि गण वातकफ के रोग को दूर करते हैं। नमक के साथ इसका क्वाथ स्त्रियों को पिलाया जाय तो गुल्म, शूल, ज्वर, मक्कलशूल, कफ तथा वात को दूर करता है यह दीपन और पाचन होता है ॥ ४८-५१ ॥

पुनर्नवाबलावासाराजवृक्षाऽभयाकृतः।
कषायः सैन्धवोपेतः सूतिकाश्वयथुं जयेत् ॥ ५२ ॥

गदहपुरना, बरियरा, अडूसा, अमलतास और हर्रे का क्वाथ सेंधानमक मिलाकर पीने से सूतिका स्त्री का शोथ नष्ट होता है ॥ ५२ ॥

पटोलपथ्यापिचुमन्ददारुपुनर्नवाकट्व्यमृतौषधानाम्।
ससिन्धुतोयं विधिवन्निपीतं प्रसूतिकाया विनिहन्ति शोथम् ॥५३॥

परवल का डाल-पात, हर्रे, नीम की छाल, देवदारु, गदहपुरना, कुटकी,

---

४९--विषा अतिविषा। ५०-लवणः-सैन्धवः। ५३--पिचुमन्दः-निम्बः।

गिलोय और सोंठ का क्वाथ सेंधा नमक मिलाकर पीने से सूतिका स्त्री का शोथ दूर होता है ॥ ५३ ॥

महापञ्चकमूलार्द्रवर्षाभूकटुरोहिणी ।
क्वाथमेषां पिबेत्तूर्णं सूतिकाशोथनाशनम् ॥ ५४ ॥

बेल की गुद्दी, सोनापाठा, गम्भारी की छाल, पाटला, अरणी, आदी, गदहपुरना और कुटकी का क्वाथ सूतिका स्त्री का शोथ दूर करता है ॥ ५४ ॥

## स्तन्यरोगे क्वाथाः-

शृङ्गवेरवचापथ्यादेवदार्वम्बुदैः कृतः ।
कषायः पटुना पीतः क्षीरशुद्धिं करोति हि ॥ ५५ ॥

सोंठ, बच, हरें, देवदारु और नागरमोथा का क्वाथ सेंधा नमक मिलाकर पीने से दूध की शुद्धि होती है ॥ ५५ ॥

शृङ्गीविषावचापाठादार्वीक्वाथं ससिन्धुजम् ।
कुमारो वा पिबेद्धात्री क्षीरदोषविनाशनम् ॥ ५६ ॥

काकड़ासींग, अतीस, बच, पाठा, दारुहल्दी, इनका क्वाथ नमक मिला कर पिलाने से बालकों को दुष्ट दुग्ध से उत्पन्न सभी रोग दूर होते हैं। माता को पिलाने से दूध शुद्ध होता है ॥ ५६ ॥

---

## प्रदररोगे क्वाथाः—

दार्वीरसाञ्जनकिरातवृषाब्दबिल्व-
भल्लातकैरवकृतो मधुना कषायः ।
पीतो जयत्यतिबलं प्रदरं सशूलं
पीताऽसिताऽरुणविलोहितनीलशुक्लम् ॥ ५७ ॥

दारु हल्दी, रसवत, चिरायता, अरूसा, नागरमोथा, बेल, भेलावा और कोई (बेरा) के फूल का क्वाथ मधु मिला कर पीने से पीला, सफेद, लाल, काला तथा नील रङ्ग का वेदना युक्त भयंकर प्रदर रोग शीघ्र नष्ट होता है ॥ ५७ ॥

---

५५—पटुः-सैन्धवः ।

शालपर्णीपृश्निपर्णीपोवरीबृहतीद्वयम् ।
वाट्यैरण्डै च तत्क्वाथः प्रदरं विनिवर्त्तयेत् ॥ ५८ ॥

शरिवन, पिठिवन, गिलोय, भटकटैया, वनभंटा, वरियरा और एरण्डमूल का क्वाथ प्रदर को दूर करता है ॥ ५८ ॥

कतकस्त्रिफला गन्धसारो मधुकशारिवे ।
सिताक्षीरप्रतीवापः क्वाथः प्रदरनाशनः ॥ ५९ ॥

निर्मली, आँवला, हरड़, बहेड़ा, गन्धपसारन, मुलहठी और शरिवन के क्वाथ में मिश्री और दूध मिलाकर पीने से प्रदर शान्त होता है ॥ ५९ ॥

बलाऽम्बुधरधात्रीत्वग्बृहतीद्वयगोक्षुरः ।
जम्बूदेवद्रुमो शुण्ठी नारिकेलप्रसूनकम् ॥ ६० ॥
उदुम्बरफलं तस्य वल्कलञ्च कुरण्टकः ।
क्वाथमेषां पिबेन्नारी सर्पिषा सह संयुतम् ॥ ६१ ॥
प्रदरं शमयत्याशु सेतुबन्धमिवोदकम् ।
वातार्त्तिं चापहरति दाहस्वेदादिकं तथा ॥ ६२ ॥

वरियरा, नागरमोथा, आँवला, दालचिनी, भटकटैया, वनभंटा, गोखरु, जामुन, देवदारु, शोंठ, नारियल का फूल, गूलर का फल और छिलका तथा वनतुलसी का क्वाथ घृत के साथ लेने से जसे बांध से जल रुक जाता है वैसे प्रदर शान्त होता है तथा वात जन्य पीडा और दाहस्वेद दूर होते हैं ॥ ६०–६२ ॥

---

## अतिस्रावे क्वाथः–

लाक्षाधात्रीवरीमोचरसक्षीरकुसुमैः कृतः ।
रसाञ्जनाढ्यो निर्य्यूहोऽतिस्रावं विनिवर्तयेत् ॥ ६३ ॥

लाही, आंवला, शतावर, मोचरस और नारियल के पुष्प का क्वाथ रसवत मिलाकर लेने से प्रदर का वेग शान्त होता है ॥ ६३ ॥

सलाक्षां कदलीकन्दं जम्बूदुम्बरयोस्त्वचौ ।
नारिकेलप्रसूनञ्च क्वाथः प्रदरदाहहा ॥ ६४ ॥

लाही, केला का मूल, जामुन, गूलर का छिलका और नारियल के पुष्प का

---

५८—वाट्या-बला ।

क्वाथ प्रदर सम्बन्धि दाह को दूर करता है ॥ ६४ ॥

मुस्ताऽमृतामधुकचन्दनसेव्यविश्वजम्बूजपाप्रियकभूरुहपिप्पलीभिः ।
सिद्धं जलं जयति माक्षिकसंप्रयुक्तं सातिस्रवं प्रदरमुग्रविदाहयुक्तम् ॥६५॥

नागरमोथा, गुरूची, मुलहठी, लाल चन्दन, खश, शोंठ, जामुन की छाल, देवीपुष्प, (औणहुल), कदम्ब की छाल, अर्जुन की छाल और पीपर का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से भयङ्कर दाह से युक्त वेग वाला प्रदर नष्ट होता है ॥ ६५ ॥

## रक्तगुल्मे क्वाथाः—

तिलदण्डोद्भवः क्वाथः श्रृङ्गीव्योषसमन्वितः ।
तथा सिताघृताभ्याञ्च रक्तगुल्मं विनश्यति ॥ ६६ ॥
नष्टपुष्पा भवेद्या स्त्री सा चिरस्वञ्च जीवति ।
अदुष्टार्तवदोषस्य वेगवत्प्रतिवाहनात् ॥ ६७ ॥

तिल का नाल, काकडासींग, शोंठ, पीपर और मरिच का क्वाथ मिश्री और घृत मिलाकर पीने से स्त्रियों का रक्त गुल्म नष्ट होता है और जिसका मासिक धर्म बिलकुल बन्द हो गया हो उसका आर्तव शुद्ध हो कर वेगपूर्वक आने लगता है ॥ ६६-६७

श्रृङ्गीकणामिशिसुरद्रुमताम्रपर्ण-
हिङ्गूकरञ्जयुगलोद्भवमम्बु हन्यात् ।
कोष्ठान्तराश्रितरुजान्वितरक्तगुल्मं
पथ्याघनीयपुटकोषरसाम्बुवद्धै ॥ ६८ ॥

काकड़ासींग, पीपर, छोटी सौंफ, देवदारु, अशोक की छाल, हींग, लाटाकरञ्ज, पूतीकरञ्ज, हरें, धनियाँ, लहसुन और पाठा का क्वाथ शूलसे युक्त रक्तगुल्म को दूर करता है ॥ ६८ ॥

## कुमाररोगे क्वाथाः—

पयोधराऽमृतारेणुक्वाथं दद्याच्छिशोर्भिषक् ।
नवज्वरे महाघोरे पिपासादाहसंकुले ॥ ६९ ॥

---

६५—सेव्यं-उशीरम् । जपा-बन्धुकजीवपुष्पम् ।
६८—ताम्रपर्णः-कुलत्थः । पुटकोषः-लशुनः । रसा-पाठा ।

नागरमोथा, गुरुच और रेणुका का क्वाथ बालकों को देने से पिपासा और दाह से युक्त भयङ्कर नूतन ज्वर दूर हो जाता है ॥ ६९ ॥

हरिद्राद्वययष्ट्याह्वसिंहीशक्रयवैः कृतः ।
शिशोर्ज्वरातिसारघ्नः कषायः स्तन्यदोषनुत् ॥ ७० ॥

हरदी, दारुहरदी, जेठीमधु, अड़ूसा और इन्द्रजौ इनका क्वाथ बालकों का ज्वरातिसार और दूध के दोष से उत्पन्न होने वाले रोगों को दूर करता है ॥ ७० ॥

शृङ्गवेरविषामुस्तबालकेन्द्रयवैः कृतम् ।
कुमारं पाययेत्क्वाथं सर्वाऽतीसारनाशनम् ॥ ७१ ॥

शोंठ, अतीस, नागरमोथा, सुगन्धवाला और इन्द्रजौ का क्वाथ बच्चों के सब प्रकार के अतिसार को दूर करता है ॥ ७१ ॥

वचामुस्ताभद्रदारुनागराऽतिविषागणः ।
आमातीसारशमनः कफमेदो विशोषणः ॥ ७२ ॥

वच, नागरमोथा, देवदारु, शोंठ और अतीस का क्वाथ आमातिसार को दूर करने वाला और कफमेद को शोषण करने वाला है ॥ ७२ ॥

बिल्वञ्च पुष्पाणि च धातकीनां जलं सलोध्रं गजपिप्पली च ।
क्वाथावलेहौ मधुना विमिश्रौ बालेषु योज्यावतिसारितेषु ॥ ७३ ॥

बेल की गुद्दी, धवा का फूल, सुगन्धवाला, लोध्र और गजपीपर का क्वाथ अथवा अवलेह मधु मिलाकर अतिसार से पीडित बच्चों को देना चाहिए ॥ ७३ ॥

महौषधामृतामुस्तपाठाभिः क्वथितं जलम् ।
प्रवाहिकामतीसारं सरक्तं नाशयेच्छिशोः ॥ ७४ ॥

शोंठ, गिलोय, नागरमोथा तथा पाठा का क्वाथ बालकों को देनेसे प्रवाहिका तथा रक्तातिसार को दूर करता है ॥ ७४ ॥

बिल्वमूलं जातिफलं साजमोदं विडङ्गकम् ।
क्वाथ एषां प्रदातव्यः शिशोश्छर्दिप्रशान्तये ॥ ७५ ॥

बेल का मूल, जायफर, अजमोदा और विडङ्ग के क्वाथ से बच्चों का वमन बन्द होता है ॥ ७५ ॥

पुनर्नवाऽलाबुवृन्तमश्मभेदः पलङ्कषा।
निर्य्यूहः सैन्धवोपेतः बालानां शोथरोगहा ॥ ७६ ॥

गदहपुरना, लौके का वृन्त, पाषाण भेद और गुग्गुल का क्वाथ सेंधा नमक मिलाकर देने से बालकों का शोथ रोग दूर होता है ॥ ७६ ॥

मुस्ताऽऽखुपर्णीफलदारुशिग्रुक्वाथः सकृष्णाक्रिमिशत्रुकल्कः।
मार्गद्वयेनाऽपि चिरप्रवृत्तान् कृमीन्निहन्ति कृमिजांश्च रोगान् ॥७७॥

नागरमोथा, मूषाकर्णी, मयनफल, देवदारु तथा सहिजन के क्वाथ में पिपर और बायविडङ्ग का कल्क मिलाकर पीने से बच्चों के मुख और गुदा से निकलने वाले कृमि शीघ्र ही दूर होते हैं ॥ ७७ ॥

विडङ्गनिर्गुण्ड्यभयाऽऽखुपर्णीरसोनशोभाञ्जनचित्रकानाम (नागराऽब्दैः)।
क्वाथो निषेव्यः कृमिदुष्टकोष्ठ यथाऽमृतं स्वर्गिभिरादनेन ॥ ७८ ॥

विडङ्ग, सिन्दुवार, हर्रे, मूषाकर्णी, लहसुन, सहिजन, चित्ता ( शोंठ, नागरमोथा ) इनका क्वाथ बच्चों के कृमि रोग में अमृत की तरह काम करता है ॥७८॥

यवासि लशुनं पथ्या विडङ्गो निम्बकोलिका।
बृहत्यार्विति तत्क्वाथः कृमिकोटिशतं जयेत् ॥ ७९ ॥

अरूसा, लहसुन, हर्रे, बायविडङ्ग, नीम की कोमल पत्ती, भटकटैया और वनभंटा का क्वाथ कृमि रोग को दूर करता है ॥ ७९ ॥

कीटारिपूतनासिन्धुवारकाभिः कृतं जलम्।
पिप्पलीचूर्णसंयुक्तं कृमिदोषं विनश्यति ॥ ८० ॥

बायविडङ्ग, हर्रे और सिन्दुवार का क्वाथ पीपर का चूर्ण मिलाकर लेने से कृमि रोग दूर होते हैं ॥ ८० ॥

खदिरः कुटजः पिचुमर्दवचे त्रिफलात्रिकटूनिविडङ्गकृतम्।
पशुमूत्रयुतं मनुजः प्रपिबेत् क्रिमिकोटिशतान्यपि नाशयति ॥ ८१ ॥

खदिर, इन्द्रजौ, नीम की कोमल पत्ती, वच, आंवला, हर्रे, बहेड़ा, शोंठ, पीपर, मरीच और बायविडङ्ग का क्वाथ गोमूत्र मिलाकर पीने से सब प्रकार के कृमि रोग दूर होता है ॥ ८१ ॥

क्राथः कृतः पद्मकनिम्बधान्यच्छिन्नोद्भवालोहितगन्धसारैः ।
ज्वरं जयेत्सर्वभवं कृशानुं धात्री शिशूनां प्रकरोति सद्यः ॥ ८२ ॥

पद्माख, नीम, धनियां, गुरुच, रक्त चन्दन और सफेद चन्दन का क्राथ सब तरह के ज्वर को दूर करता है और बालक तथा स्त्रियों को स्वस्थ बनाता है ॥८२॥

## नवज्वरे क्राथाः—

धन्याकशुण्ठीद्वितयैकभागः सिद्धः कषायो विनिहन्ति पीतः ।
कोष्ठाग्निमान्द्यं तरुणज्वरञ्च रसाद्यजीर्णं सतृषं सदाहम् ॥ ८३ ॥

धनियां २ भाग और शोंठ १ भाग इनका क्राथ पीने से अग्निमान्द्य नवज्वर रसाजीर्ण प्यास तथा दाहादि रोग दूर होते हैं ॥ ८३ ॥

बिल्वो रास्ना बला दारु प्रत्येकन्तु द्विनिष्ककम् ।
मुस्तपर्पटभूनिम्बदुःस्पर्शैः प्रतिनिष्ककम् ॥ ८४ ॥
सिद्धः कषायः सर्वाङ्गतोदाढ्यं तरुणज्वरम् ।
वातजं श्लेष्मजञ्चैव सन्निपातांश्च नाशयेत् ॥ ८५ ॥

बेल की गुद्दी, रासन, वरियरा, देवदारु ये सब अठन्नी अठन्नी भर तथा नागरमोथा, पित्तपापड़ा, चिरायता, यवासा ये सब चवन्नी चवन्नी भर मिलाकर क्राथ बनाकर पीनेसे अङ्गमर्द से युक्त तरुणज्वर और वात, कफ तथा सन्निपात से युक्त ज्वर दूर होता है ॥ ८४-८५ ॥

उशीरं चन्दनं मुस्तं पटोलं धन्वयासकम् ।
गुडूची सहदेवी च पाठानिम्बनिदिग्धिकाः ।
तत्कषायं पिबेद्रात्रौ तरुणज्वरनाशनम् ॥ ८६ ॥

खश, रक्तचन्दन, नागरमोथा, परवल का पञ्चाङ्ग, यवासा, गुरुच, सहदेईया पाठा, नीम की छाल और भटकटैया का क्राथ रात्रि में पीने से नया ज्वर दूर होता है ॥ ८६ ॥

---

८२—लोहितचन्दनपद्मकधान्यच्छिन्नरुहापिचुमन्दकषायः ।
पित्तकफज्वरदाहपिपासा-वान्तिविनाशहुताशकरःस्यात् ॥ इत्यन्यत्र

बिल्वाऽमृतानागरपर्पटाऽब्ददेवद्रुदुःस्पर्शकिराततिक्ती ।
सशारिवोशीरबला*पटोलीधान्याकपाठाकणमूलयुक्तः ॥ ८७ ॥
सिद्धः कषायो हरति त्रिरात्रात् कासाग्निमान्द्यं तरुणज्वरञ्च ।
शिरोऽतितृष्णापरिदाहजातं तथाऽनुबद्धं मुखशोषणाढ्यम् ॥ ८८ ॥

बेल की गुद्दी, गुरुच, शोंठ, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, देवदारु, यवासा, चिरायता, अरुसा, शरिवन, वरियरा, परवल, धनियाँ, पाठा और पिपरामूल कार क्वाथ पीने से तीन दिन में ही कास, अग्निमान्द्य, शिर में पीड़ा, प्यास, दाह, और मुख शोष से युक्त तरुण ज्वर दूर होता है ॥ ८७–८८ ॥

---

## सामज्वरे क्वाथाः—

मुस्तपर्पटभूनिम्बधन्वयासमहौषधैः
कृतः कषायः सर्वेषां ज्वराणां पाचनः स्मृतः ॥ ८९ ॥

नागर मोथा, पित्तपापड़ा, चिरायता, यवासा और शोंठ का क्वाथ ज्वरों को पाचन करता है ॥ ८९ ॥

नागरं देवकाष्ठञ्च धान्याकं बृहतीद्वयम् ।
दद्यात्पाचनकं पूर्वं ज्वरितस्य ज्वरापहम् ॥ ९० ॥

शोंठ, देवदारु, धनियाँ, भटकटैया और वनभंटा का क्वाथ ज्वर के पहले दिया जाता है तो यह ज्वर का पाचन करता है ॥ ९० ॥

अमृतोशीरपाठाब्दविश्वभूनिम्बवालकैः ।
सपर्पटकधान्याकधन्वयासैर्विपाचितम् ।
पाक्यज्वरेषु पातव्यं पाचनामृतसंज्ञकम् ॥ ९१ ॥

गिलोय, खश , पाठा, नागर मोथा, शोंठ, चिरायता, सुगन्धबाला, पित्त-पापड़ा, धनियाँ और जवासा से बना हुआ क्वाथ को पाचनामृत कहते हैं । ज्वर से १० दिन बाद पाकावस्था में यह दिया जाता है ॥ ९१ ॥

---

* 'लामज्जहीबेरबला' इत्यपि पाठः ।

मुस्ताशुण्ठीधान्यजालीगुडूचीसिंहीमूर्वारोहिणीबिल्ववालैः ।
सिद्धः क्वाथः पिप्पलीचूर्णयुक्तः सर्वान्दोषान्पाचनश्च ज्वरघ्नः॥९२॥

नागरमोथा, शोंठ, धनियाँ, परवल, गिलोय, अरुसा, मरोरा, कुटुकी, बेल और सुगन्ध वाला का क्वाथ पीपर का चूर्ण मिला कर लेने से ज्वर के सब दोषों को नाश करता है ॥ ९२ ॥

चन्दनोत्पलवर्हिष्ठपाठाभूनिम्बधान्यकम् ।
व्याघ्री चोशीरमुस्तं च नागरं पर्पटाऽमृते ।
एतैः कृतः कषायोऽयं पाचनो ज्वरनाशनः ॥ ९३ ॥

रक्तचन्दन, नीलकमल, सुगन्धवाला, पाठा, चिरायता, धनियाँ, भटकटया, खश, नागरमोथा, शोंठ, पित्तपापड़ा और गुरुच का क्वाथ ज्वर को पकाता है और नाश करता है ॥ ९३ ॥

## वातज्वरे क्वाथः—

दुरालभाऽमृतामुस्तबलाधान्याकनागरैः ।
क्वाथो वातज्वरं हन्यादशनिः पादपं यथा ॥ ९४ ॥

जवासा, गुरुच, नागरमोथा, वरियरा, धनियाँ और शोंठ का क्वाथ जैसे इन्द्र का वज्र वृक्षों को नष्ट करता है उसी तरह वात ज्वर को नष्ट करता है ॥ ९४ ॥

श्रीफलः सर्वतोभद्रा-कामदूतीकुटन्नटः ।
तर्कारी गोक्षुरः क्षुद्रा बृहती कलशी स्थिरा ॥ ९५ ॥
रास्ना कणा कणामूलं कुष्ठं शुण्ठी किरातकः ।
मुस्ताऽमृताऽमृता बालं द्राक्षा यासः शताह्विका ।
एषां क्वाथो निहन्त्येव प्रभञ्जनकृतं ज्वरम् ॥ ९६ ॥

बेल, गम्भारी, पाटला, सोनापाठा, अरनी, गोखरू, भटकटैया, वनभंटा, शरिवन, पिठिवन, रासना, पीपर, पीपरामूल, कूठ, शोंठ, चिरायता, नागरमोथा, हर्रे,

---

९२—जाली पटोलः । ९३—व्याघ्री- कण्टकारी । ९४—अमृता—गुडूची ।
९५—श्रीफलः—बिल्वः । कुटन्नटः—टुण्टुकः । क्षुद्रा—कण्टकारी ।
९६—अमृता—हरीतकी-गुडूची । प्रभञ्जनः—मारुतः ।

गुरुच, सुगन्धवाला, मुनक्का और यवासा का क्वाथ वातज्वर को दूर करता है।

कणारसोनाऽमृतवह्निविश्वानिदिग्धिका सिन्धुकभूमिनिम्बैः।
समुस्तकैराचरितः कषायो हिताशिनां हन्ति गदानिमांस्तु ॥९७॥
ज्वरं मरुद्दोषसमुद्भवं तथा बलासजं वाऽनलमन्दताञ्च।
कण्ठावरोधं हृदयाऽवरोधं स्वेदञ्च हिक्काञ्च हिमत्वमोहम् ॥ ९८ ॥

पीपर, लहसुन, गुरुच, शोंठ, भटकटैया, सिन्दूवार, चिरायता और नागरमोथा का क्वाथ पीवे और नियमित आहार विहार से रहे तो वातज्वर, कफज्वर, अग्निमान्द्य, कण्ठरोध, हृदय गति की रुकावट, पसीना आना, हिचकी, शरीर शीत होना तथा बेहोशी ये सब रोग दूर होते हैं ॥ ९७-९८ ॥

---

## पित्तज्वरे क्वाथः—

अम्बुदचन्दनवारिगुडूचीनागरशारिवकुष्ठमधूकैः।
क्वाथमिदं मधुना च पिबेद्यो मुञ्चति पित्तकृतज्वरमाशु ॥ ९९ ॥

नागरमोथा, चन्दन, सुगन्धवाला, गिलोय, शोंठ, शरिवन, कूठ और मुलहठी का क्वाथ मधु मिलाकर पीने से पित्तज्वर शान्त होता है ॥ ९९ ॥

शतावरी गुडूची च मधुकोशीरशारिवाः।
चन्दनञ्च कषायः स्यात् सिताक्षौद्रेण संयुतः।
पित्तज्वरहरश्चैव पित्तविभ्रमनाशनः ॥ १०० ॥

शतावर, गुरुच, मुलहठी, खश, शरिवन और रक्त चन्दन का क्वाथ मिश्री तथा मधु मिलाकर लेने से भ्रम युक्त पित्तज्वर को दूर करता है ॥ १०० ॥

द्राक्षाऽमृता ( भया ) पर्पटकाऽब्दतिक्ताक्वाथं ससंपाकफलं विदध्यात्।
प्रलापमूर्च्छाभ्रमदाहमोहतृष्णान्विते पित्तभवे ज्वरे तु ॥ १०१ ॥

मुनक्का, गुरुच, ( हरें ), पित्तपापड़ा, नागरमोथा और कुटुकी का क्वाथ समान भागमें लेने से प्रलाप, मूर्च्छा, भ्रम, दाह, बेहोशी और प्यास से युक्त पित्तज्वर शान्त होता है ॥ १०१ ॥

छिन्नोद्भवावृषकिरातकपर्पटानां शुण्ठ्या यवासकबलाहकयोः क्रमेण।
एकद्वयत्रितयभागश्रृतः कषायः संमूच्छितज्वरमपोहति रक्तपित्तम् ॥१०२॥

गुरुच १ भाग, अरूसा १ भाग, चिरायता १ भाग, पित्तपापड़ा १ भाग, शोंठ २ भाग, जवासा ३ भाग और नागरमोथा ३ भाग लेकर बनाया हुआ क्राथसे रक्तपित्त और अत्यन्त वृद्ध पित्तज्वर दूर होता है ॥ १०२ ॥

शारिवा पद्मकिञ्जल्कमधुकं चन्दनद्वयम् ।
धान्यदुःस्पर्शकोमुस्तद्राक्षापर्पटकं तथा ॥ १०३ ॥
एतैः समं शृतं तोयं ससितं माक्षिकान्वितम् ।
पीतं पित्तज्वरं हन्याद्व्याधिघातफलान्वितम् ॥ १०४ ॥

शारिवा, कमल का केशर, मुलहठी, रक्त चन्दन, सफेद चन्दन, धनियां, हिंगुआ, नागरमोथा, मुनक्का और पित्तपापडा को सम भाग लेकर बनाया हुआ क्राथ मिश्री मधु और अमलतास फलमज्जा मिला कर लेनेसे पित्तज्वर को दूर करता है ॥ १०३-१०४ ॥

दुरालभापर्पटकप्रियङ्गुभूनिम्बवासाकटुरोहिणीनाम् ।
जलं पिबेच्छर्करयाऽवगाढं तृष्णास्रपित्तज्वरदाहयुक्तः ॥ १०५ ॥

जवासा, पित्तपापड़ा, प्रियङ्गु, चिरायता, अरूसा और कुटुकी का क्राथ मिश्री मिला कर पीनेसे प्यास, रक्तपित्त और दाहयुक्त ज्वर दूर होता है ॥ १०५ ॥

द्राक्षाचन्दनपद्मानि मेघतिक्ताऽमृताऽपि च ।
धात्री वालमुशीरञ्च लोध्रेन्द्रयवपर्पटाः ॥ १०६ ॥
परूषकं प्रियङ्गुश्च यवासो वासकस्तथा ।
मधुकं कूलकश्चापि किरातो धान्यकं तथा ॥ १०७ ॥
एषां क्राथो निहन्त्येव ज्वरं पित्तसमुत्थितम् ।
तृष्णां दाहं प्रलापञ्च रक्तपित्तं भ्रमं क्लमम् ॥ १०८ ॥
मूर्च्छां छर्दिं तथा शूलं मुखशोषमरोचकम् ।
कासं श्वासं च हृल्लासं नात्र कार्या विचारणा ॥ १०९ ॥

मुनक्का, रक्तचन्दन, पद्मकाठ, नागरमोथा, कुटुकी, गुरुच, आंवला, सुगन्धवाला, खश, लोध, इन्द्रजौ, पित्तपापड़ा, फालसा, फूलप्रियङ्गु, जवासा, अरूसा, मुलहठी, परवल, चिरायता और धनियां से बनाया हुआ क्राथ पित्तज्वर के उपद्रव भूत प्यास, दाह, प्रलाप, रक्तपित्त, भ्रम, थकावट, मूर्च्छा, वमन, शूल, मुख

---

१०३—पद्मकिञ्जल्कम्-पद्मकेसरम् । १०७—कूलकः-पटोलः ।

का सूखना, अरोचक, कास, श्वास और जी-मचलाना आदि को दूर करता है इसमें सन्देह नहीं। अतः विना विचारे इन रोगों में इस क्वाथ का प्रयोग करें ॥१०६-१०९॥

---

## कफज्वरे क्वाथाः—

शुण्ठीमेघबलादारुपाठाग्रन्थिकणान्वितः।
कषायो मधुसंयुक्तः श्लेष्मज्वरविनाशनः ॥ ११० ॥

सोंठ, नागरमोथा, वरियरा, देवदारु, पाठा और पीपरामूल का क्वाथ मधु मिला कर लेने से कफज्वर दूर होता है ॥ ११० ॥

निर्दिग्धिकाऽमृतावासापाठाशुण्ठीभिरुद्धृतः।
निर्यूहो मधुनोपेतः श्लेष्मज्वरविनाशनः ॥ १११ ॥

भटकटैया, गुरुच, अरूसा, पाठा और सोंठ का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से कफज्वर दूर होता है ॥ १११ ॥

व्याघ्रीदुरालभा ( शृङ्गी ) भार्ङ्गीशुण्ठीच्छिन्नरुहाम्बुदैः।
क्वाथः कफज्वरं हन्ति पिप्पलीचूर्णसंयुतः।
वासाक्षुद्राऽमृताक्वाथः सक्षौद्रश्च तदर्थकृत् ॥ ११२ ॥

भटकटैया, जवासा ( काकड़ासींगी ), भारङ्गी, सोंठ, गुरुच और नागरमोथा का क्वाथ पीपर का चूर्ण मिलाकर लेने से कफज्वर को दूर करता है तथा अरूसा, भटकटैया और गुरुच का क्वाथ मधु मिला कर लेने से भी कफज्वर को दूर करता है ॥ ११२ ॥

मरिचं पिप्पलीमूलं नागरं कारवी कणा।
चित्रकं कट्फलं कुष्ठं ससुगन्धिवचा शिवा ॥ ११३ ॥
कण्टकारी जटा शृङ्गी यमानी पिचुमन्दकः।
एषां क्वाथो हरत्येव ज्वरं सोपद्रवं कफम् ॥ ११४ ॥

मरिच, पिपरामूल, सोंठ, मंगरैला, पीपर, चिता, कायफल, कूठ, सुगन्धवाला, बच, हरें, भटकटैया का मूल, कांकड़ासींगी, जवाइन और नीम की छाल का क्वाथ उपद्रवों के साथ कफज्वर को दूर करता है ॥ ११३-११४ ॥

---

११३—शिवा-हरीतकी।

निदिग्धिकाछिन्नरुहोपकुल्याविश्वौषधैः साधितमम्बुपीतम् ।
हन्ति ज्वरश्वासबलासकासशूलाग्निमान्द्यं जठरामयञ्च ॥ ११५ ॥

भटकटैया, गुरुच, पीपर और शोंठ का क्वाथ ज्वर, श्वास, कफ, कास, शूल, अग्निमान्द्य और उदर रोगों को नाश करता है ॥ ११५ ॥

## वातपित्तज्वरे क्वाथाः—

त्रिफलाशाल्मलीरास्नाराजवृक्षाऽटरूषकैः ।
क्वाथोऽयं सितया युक्तो वातपित्तज्वराऽपहः ॥ ११६ ॥

आँवला, हर्रे, बहेरा, सेमर की छाल, रासना, अमलतास की गुद्दी और अडूसे की पत्ती का क्वाथ मिश्री मिलाकर लेने से वातपित्तज्वर दूर होता है॥११६॥

छिन्नोद्भवापर्पटवारिवाहभूनिम्बशुण्ठीजनितः कषायः ।
समीरपित्तज्वरजर्जराणां करोति भद्रं खलु पञ्चभद्रः ॥ ११७ ॥

गुरुच, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, चिरायता और शोंठ का क्वाथ पञ्चभद्र कहलाता है। यह वातपित्त ज्वरको नष्ट कर सुख देता है ॥ ११७ ॥

चन्दनलोध्रपरूषकयष्टीगोपसुताऽम्बुजकेसरयुक्तम् ।
तोयमिदं ससितं विनिहन्ति मारुतपित्तकृतज्वरमाशु ॥११८॥

लालचन्दन, पठानीलोध, फालसा का छिलका, मुलहठी, (जेठीमधु), सारिवा और कमल केशर का क्वाथ मिश्री मिलाकर लेने से वातपित्तज्वर दूर होता है ॥

निदिग्धिकानागरकाऽमृतानां क्वाथं पिबेन्मिश्रितपिप्पलीकम् ।
जीर्णज्वराऽरोचककासशूलश्वासाऽग्निमान्द्याऽनिलपित्तजेषु ॥११९॥

भटकटैया, शोंठ और गुरूच के क्वाथ में पीपर का चूर्ण मिलाकर लेने से जीर्णज्वर, अरोचक, कास, शूल, श्वास और अग्निमान्द्यादि उपद्रव युक्त वात पित्तज्वर शान्त होता है ॥ ११९ ॥

विश्वाऽमृताऽब्दभूनिम्बैः पञ्चमूलीसमन्वितैः ।

---

११९—व्याघ्रीशुण्ठ्यमृताक्वाथः पिप्पलीचूर्णसंयुतः ।
वातश्लेष्मज्वरश्वासकासपीनसशूलजित् ॥ इति क्वचित् ।

कृतः कषायो हन्त्याऽशु वातपित्तोद्भवं ज्वरम् ॥ १२० ॥

शोंठ, गुरूच, नागरमोथा, चिरायता और पञ्चमूल (बेल का गुद्दा, सोनापाठा, गम्भारि, पाटल, अरनी) का क्वाथ वात पित्त जन्य ज्वर को दूर करता है ॥

## वातकफज्वरे क्वाथाः—

दारुपर्पटभार्ङ्ग्यब्दवचाधान्याकक फलैः ।
साभयाविश्वभूनिम्बैः* क्वाथो हिङ्गुमधूत्कटः ॥ १२१ ॥
कफवातज्वरे पीतो हिक्काश्वासगलग्रहान् ।
कासशोषप्रसेकांश्च हन्यात्तरुमिवाशनिः ॥ १२२ ॥

देवदारु, पित्तपापड़ा, भारंगी, नागरमोथा, बच, धनियाँ, कायफर, कूट, शोंठ और चिरायता का क्वाथ हींग, मधु, मिलाकर लेने से हिक्का, श्वास, गला बैठना, कास, मुख सूखना और मुँह से पानी आना और उपद्रवों से युक्त कफ वात ज्वर को उसी तरह दूर करता है जैसे वज्र के गिरने से वृक्ष नष्ट होता है ॥ १२१-१२२ ॥

पटोलवासाऽमरदारुभार्ङ्गीनिम्बाऽमृताऽरग्वधसाधितोयम् ।
क्वाथः सितामाक्षिकसंप्रयुक्तो हन्याज्ज्वरं श्लेष्मसमीरणोत्थम् ॥१२३॥

परवल का पंचाङ्ग, अरुसा, देवदारु, भारङ्गी ( बभनेठी ), नीम, गुरूच और अमलतास का क्वाथ मिश्री मधु मिलाकर पीने से कफ वातज्वर दूर होता है ॥२३॥

क्षुद्राऽमृतानागरपुष्कराह्वयैः (शृङ्गी) कृतः कषायः कफमारुतोत्तरे ।
सश्वासकासाऽरुचिपार्श्वरुक्करे ज्वरे त्रिदोषप्रभवे प्रशस्यते ॥ १२४ ॥

भटकटैया, गुरुच, शोंठ और पुहकरमूल का क्वाथ श्वास, कास, अरुचि और पसली के शूलादि उपद्रवों से युक्त कफ वात प्रधान ज्वर को दूर करता है ॥१२४॥

नोटः—'अम्बुदैः' पाठ रखने पर 'नागरमोथा' और 'शृङ्गी' पाठ रखने पर 'काकड़ा सींगी' लेना चाहिये ।

---

* पूतीकैः । भूतीकैः । इत्यपि च पाठौ । पूतीको लाटाकरञ्ज इति निश्चलः । भूतीकः—यमानी ।

दशमूलदुरालभागुडूचीवृषविश्वाऽब्दकिरातपर्पटानाम् ।
विनिहन्ति शृतं जलं सकुष्ठं कफवातोत्तरसन्निपातजाऽर्त्तिम् ॥१२५॥

दशमूल (बेलकी गुद्दी, सोनापाठा, गंभारी की छाल, पाटला, अरनी, शरिवन, पिठिवन, भटकटैया, बनभंटा, गोखरु), यवासा, गुरूच, अडूसा, शोंठ, नागरमोथा, चिरायता और पित्त पापड़ा का क्वाथ, कुष्ठरोग से युक्त कफवात प्रधान सन्निपात की पीड़ा को दूर करता है ॥ १२५ ॥

आरग्वधग्रन्थिकमुस्ततिक्ताहरीतकीभिः क्वथितः कषायः ।
सामे सशूले कफवातयुक्ते ज्वरे हितो दीपनपाचनश्च ॥ १२६ ॥

अमलतास, पिपरामूल, नागरमोथा, कुटुकी और हर्रे का क्वाथ साम शूल और कफ वात ज्वर में देने से दीपन पाचन करता है ॥ १२६ ॥

---

## पित्तकफज्वरे क्वाथाः—

पटोलं चन्दनं मूर्वा तिक्ता पाठाऽमृतागणः ।
पित्तश्लेष्मज्वरच्छर्दिदाहकण्डूविषाऽपहः ॥ १२७ ॥

परवल का पंचाङ्ग, लाल चन्दन, परवल, कुटुकी, पाठा और अमृतागण का क्वाथ वमन तथा दाह से युक्त पित्त कफ ज्वर और खुजली को दूर करता है ॥१२७॥

अमृताऽरिष्टकटुकामुस्तेन्द्रयवनागरैः ।
पटोलचन्दनाभ्याञ्च पिप्पलीचूर्णयुक् शृतम् ॥ १२८ ॥

अमृताष्टकमेतच्च पित्तश्लेष्मज्वराऽपहम् ।
छर्द्यरोचकहृल्लासदाहतृष्णाविनाशनम् ॥ १२९ ॥

गुरुच, नीमकी छाल, कुटुकी, नागरमोथा, इन्द्रजौ, शोंठ, परवल का पंचाङ्ग, सफेद चन्दन और लाल चन्दन का क्वाथ पीपर का चूर्ण मिलाकर लेने से पित्तकफ ज्वर को दूर करता है और वमन, अरोचक, जी-मचलाना, दाह तथा प्यास, आदि को दूर करता है ॥ १२८-१२९ ॥

गुडूचीनिम्बधान्याकं चन्दनं कटुरोहिणी ।
गुडूच्यादिरयं क्वाथः पाचनो दीपनः स्मृतः ।
तृष्णादाहाऽरुचिच्छर्दिपित्तश्लेष्मज्वराऽपहः ॥ १३० ॥

श्वासकासाग्निमान्द्यञ्च तन्द्राञ्च विनिवर्तयेत् ॥ १४२ ॥

बेल की गुद्दी, जवाइन, भारङ्गी, रासना, पुहकरमूल, पीपर, दशमूल और सोंठ का क्वाथ हृदय, पसली का शूल, पेट फूलना, श्वास, कास, अग्निमान्द्य और तन्द्रा से युक्त सन्निपात ज्वर को दूर करता है ॥ १४१–१४२ ॥

मधुकं चन्दनं मुस्तं धात्रीधान्यमुशीरकम् ।
छिन्नोद्भवं पटोलञ्च क्वाथः समधुशर्करः ॥ १४३ ॥
ज्वरमष्टविधं हन्ति सन्तताद्यं सुदारुणम् ।
वातिकं पैत्तिकञ्चैव श्लैष्मिकं सान्निपातिकम् ॥ १४४ ॥
सर्वेषु सन्निपातेषु न क्षौद्रमवचारयेत् ।
शीतोपचारि क्षौद्रं स्याच्छीतञ्चात्र विरुद्ध्यते ॥ १४५ ॥

मुलहठी, लाल चन्दन, नागरमोथा, आंवला धनियां, खश्, गुरुच और परवल के पंचाङ्ग का क्वाथ मधु-चिनी मिलाकर लेने से आठों प्रकार का ज्वर, सन्तताादि पांचों प्रकार के विषमज्वर, वात-पित्त कफज्वर तथा सन्निपातज्वर को दूर करता है मधु शीत प्रधान होता है और सन्निपातज्वर में शीत चिकित्सा वर्जित ( विरुद्ध ) है अतः सभी सन्निपात ज्वरों में मधु नहीं मिलाना चहिये ॥ १४३–१४५ ॥

भार्ङ्गीभूनिम्बनिम्बाऽम्बुदकटुकवचाव्योषवासाविशाला-
रास्नाऽनन्तापटोलामरतरुरजनोपाटलातिन्दुकैश्च ।
ब्राह्मीदार्वीगुडूचीमुनितरुसरलाऽम्भोजकैस्त्रायमाणै-
र्व्याघ्रीसिंहीकलिङ्गैस्त्रिफलशटियुतैः कल्पितः तुल्यभागैः १४६
क्वाथो द्वात्रिंशनामा त्रिभिरधिकदशान्सन्निपातान्निहन्ति
शूलं कासादिहिक्काश्वसनगुदरुजाऽऽध्मानविध्वंसकारी ।
ऊरुस्तम्भान्त्रवृद्धिं गलगदमरुचिं सर्वसन्धिप्रहार्ति
मातङ्गानेष हन्यान्मृगरिपुरिव तद्रोगजातं क्षणेन ॥ १४७ ॥

भारङ्गी, चिरायता, नीम, नागरमोथा, कुटुकी, वच, सोंठ, पीपर, मरिच, अरुसा, इनारुन, रासना, अनन्ता, परवल का पञ्चाङ्ग, देवदारु, हरदी, पाटला, तेंदु, ब्राह्मी, दारुहरदी, गुरुच, अगस्त, सलई, लाल कमल, त्रायमाणा, भटकटैया, बनभंटा, इन्द्रजौ, आंवला, हरें, बहेड़ा और कचूर को समभाग लेकर क्वाथ बनाकर

पीने से तेरहों प्रकार का सन्निपात, शूल, कास, हिचकी, श्वास, अर्श, पेटफूलना, उरुस्तम्भ, आंतवृद्धि, गले की बिमारी, अरुचि तथा सब सन्धियों की पीडाओं को वैसे ही दूर करता है जैसे सिंह मतवाले हाथी को मारता है इसका नाम द्वात्रिंश क्वाथ है ॥ १४६-१४७ ॥

मूर्वाहरिद्राघनचन्दनैश्च कुस्तुम्बुरूनागरदेवकाष्ठैः।
क्वाथो हरेद्दोषसमूहजातं ज्वरं प्रलापभ्रमतृट्समेतम् ॥ १४८ ॥

मूर्वा, हरदी, नागरमोथा, लाल चन्दन, धनियां, शोंठ और देवदारु का क्वाथ प्रलाप भ्रम तथा प्यास से युक्त सन्निपात ज्वर को दूर करता है ॥ १४८ ॥

कृष्णावचोषणमहौषधसैन्धवानामष्टावशेषितरसेन मधूकजेन।
पेयं त्रिदोषजनिते महति ज्वरे तु कल्कानतः परमबोधनमाशुकुर्यात् १४९

पीपर, बच, मरिच, शोंठ सेंधानमक और महुवा को आठ गुने पानी में पकाने पर शेष १ भाग रहे तब छानकर रस पीने से त्रिदोष ज्वर दूर होता है और इसके कल्क का पान करने से शीघ्र ही बेहोशी दूर होती है ॥ १४९ ॥

दुरालभा पर्पटकाऽम्बुवाहो विश्वाऽमृताधान्यनिदिग्धिकानाम्।
क्वाथो निहन्याज्ज्वरमाशु घोरं प्रलापमूर्च्छापरिदाहयुक्तम् ॥ १५० ॥

हिंगुआ ( यवासा ), पित्तपापड़ा, नागरमोथा, शोंठ, गुरुच, धनियां तथा भटकटैया का क्वाथ प्रलाप, मूर्च्छा और दाह से युक्त भयङ्कर सन्निपात ज्वर को दूर करता है ॥ १५० ॥

दुरालभावालकतिक्तरोहिणीपटोलकुष्ठौषधसंश्रृतं जलम्।
प्रपीतमुष्णं सकलज्वराऽपहं प्रवर्द्धयेज्जाठरजातवेदसम् ॥ १५१ ॥

यवासा ( हिंगुआ ), छड़िला, कुटकी, परवल का पञ्चाङ्ग, कूठ और शोंठ का क्वाथ पीने से सब प्रकारके ज्वर दूर होते हैं तथा जठराग्नि तीव्र होती है ॥१५१॥

भार्ङ्ग्यब्दपर्पटकधन्वयवासविश्वाभूनिम्बकुष्ठकणसिंह्यमृताकषायः।
जीर्णज्वरं सततसन्ततकं निहन्यादन्येद्युकं सहतृतीयचतुर्थकाभ्याम् १५२

भारङ्गी ( बभनेठी ), नागरमोथा, पित्तपापड़ा, ( दुनपापर )

१४९—कृष्णा-पिप्पली।

यवासा ( हिंगुआ ) शोंठ, चिरायता, कूठ, पीपर, भटकटैया और गुरुच का क्वाथ जीर्णज्वर, सतत, सन्तत, अन्येद्युष्क, तृतीयक और चतुर्थक ज्वर को दूर करता है ॥ १५२ ॥

मुस्तागुडूचीसुरदारुमूर्वाकुस्तुम्बुरुनागरकाऽभयानाम् ।
एषां कषायो मधुनोपनीतः सर्वज्वरं हन्ति समूलतुल्यम् ॥ १५३ ॥

नागरमोथा, गुरुच, देवदारु, मरोरा, धनियाँ, शोंठ और हर्रे का क्वाथ मधु मिलाकर पीने से सब ज्वरों को समूल नष्ट करता है ॥ १५३ ॥

मुस्तागुडूचीसुरदारुभार्ङ्गीव्याघ्रीकणापुष्करमूलशुण्ठी ।
एषां कषायः श्वसनाग्निमान्द्यशोथाऽरुचिघ्नो ज्वरसूदनश्च ॥१५४॥

नागरमोथा, गुरुच, देवदारु, भारङ्गी, भटकटैया, पीपर, पुहकरमूल और शोंठ का क्वाथ श्वास, अग्निमान्द्य, शोथ तथा अरुचि आदि उपद्रवों से युक्त ज्वर को दूर करता है ॥ १५४ ॥

निम्बशलाकपटोलगुडूचीविश्वघनत्रिफलासमभागम् ।
तोयमिदं मधुशर्करयुक्तं वातकपित्तकफज्वरनाशम् ॥ १५५ ॥

नीम की शलाका ( खरिका ), परवल का पञ्चाङ्ग, गुरुच, शोंठ, नागरमोथा, आंवला, हर्रे और बहेड़े का समभाग से बनाया हुआ क्वाथ मधु, और चिनी मिला कर पीने से वात-पित्त-कफज्वर दूर होता है ॥ १५५ ॥

शटीनिशाद्वयं दारुशुण्ठीपुष्करमूलकम् ।
एला गुडूची कटुका पर्पटश्च यवासकः ॥ १५६ ॥
शृङ्गी किराततिक्तश्च दशमूलं तथैव च ।
क्वाथमेषां पिबेत्कोष्णं सिन्धुचूर्णयुतं नरः
ज्वरं सर्वं द्रुतं हन्यान्नात्र कार्या विचारणा ॥ १५७ ॥

कचूर, हल्दी, दारुहल्दी, देवदारु, शोंठ, पुहकर मूल, बड़ी इलायची, गुरुच, कुटुकी, पित्तपापड़ा, यवासा, काकड़ासींग, चिरायता और दशमूल के क्वाथ में सेंधा नमक मिला कर कुछ गरम ही रहने पर पीया जाय तो निःसन्देह सभी प्रकार के ज्वर दूर होते हैं ॥ १५६-१५७ ॥

बृहत्यौ पौष्करं भार्ङ्गी शटी शुण्ठी दुरालभा ।
वत्सकस्य च बीजानि पटोलः कटुरोहिणी ॥ १५८ ॥
एषां क्वाथो बृहत्यादिः सन्निपातज्वरान्तकृत् ।
कासादिषु च सर्वेषु देयः सोपद्रवेष्वपि ॥ १५९ ॥

भटकटैया, वनभंटा, पुहकरमूल, भारङ्गी, कचूर, शोंठ, यवासा, इन्द्र जौ, परवल और कुटुकी का क्वाथ सन्निपातज्वरों को तथा उपद्रवों से युक्त सम्पूर्ण कास रोगों को भी दूर करता है ॥ १५८-१५९ ॥

दशमूलं शटी शृङ्गी पौष्करं सदुरालभम् ।
भार्ङ्गी कुटजबीजञ्च कूलकः कटुरोहिणी ॥ १६० ॥
अष्टादशाङ्ग इत्येष सन्निपातज्वरापहः ।
कासहृद्ग्रहपार्श्वार्त्तिश्वासहिक्कावमीहरः ॥ १६१ ॥

दशमूल, कचूर, काकड़ासींगी, पुहकरमूल, यवासा, भारङ्गी, इन्द्रजौ, परवल का पञ्चाङ्ग और कुटुकी का क्वाथ सन्निपातज्वर, कास, हृदयकी पीडा, पसली का शूल, दमा, हिचकी और वमन को दूर करता है । इसका नाम अष्टादशाङ्ग क्वाथ है ॥ १६०-१६१ ॥

शटी पुष्करमूलञ्च भार्ङ्गी शृङ्गी दुरालभा ।
गुडूची नागरं पाठा किरातं कटुरोहिणी ॥ १६२ ॥
एष शट्यादिकः क्वाथः सन्निपातज्वरं जयेत् ।
श्वासहृद्ग्रहपार्श्वार्त्तिकासादिषु च शस्यते ॥ १६३ ॥

कचूर, पुहकरमूल, भारङ्गी, काकड़ासींगी, यवासा, गुरुच, शोंठ, पाठा, चिरायता और कुटुकी का क्वाथ सन्निपातज्वर को दूर करता है तथा श्वास, हृदयका जकड़ना, पसली का शूल और कास रोगों में भी लाभ करता है । इसका नाम शट्यादि क्वाथ है ॥ १६२-१६३ ॥

इन्द्रयवपटोलकौशीरदेवदारुमहौषधम् ।
त्रिफलाधन्वयासश्च नीली कम्पिल्लकं त्रिवृत् ॥ १६४ ॥
किराततिक्तकं पाठा बला कटुकरोहिणी ।
मधुकं पिप्पलीमूलं मुस्ताद्यो गण उच्यते ॥ १६५ ॥

अष्टादशाङ्गमुदितमेतद्वा सन्निपातनुत् ।
पित्तोत्तरे सन्निपाते हितश्चोक्तं मनोषिभिः ।
मन्यास्तंभ उरोघात उरःपार्श्वशिरोग्रहे ॥ १६६ ॥

नागरमोथा, पित्तपापड़ा, खश, देवदारु, शोंठ, आंवला, हरें, बहेड़ा, यवासा, नील का दाना, कविला, निशोथ, चिरायता, पाठा, वरियरा, कुटुकी, मुलहठी, ( जेठी मधु ), और पीपरामूल का क्वाथ सन्निपात ज्वर, पित्त प्रधान त्रिदोष ज्वर, मन्यास्तम्भ उरः क्षत तथा छाती, शिर और पसली के शूल को दूर करता है । इस का नाम मुस्तादिक्वाथ या अष्टादशाङ्ग क्वाथ है ॥ १६४-१६६ ॥

भूनिम्बदारुदशमूलमहौषधाब्दतिक्तेन्द्रबीजधनिकेभकणाकषायः ।
तन्द्राप्रलापकसनज्वरदाहमोहश्वासादियुक्तमखिलं ज्वरमाशुहन्यात् १६७

चिरायता, देवदारु, दशमूल, शोंठ, नागरमोथा, कुटुकी, इन्द्रजौ, धनियां और गजपीपर, का क्वाथ तन्द्रा, प्रलाप कास, ज्वर, दाह, बेहोशी तथा दमा आदि उपद्रवों से युक्त सभी प्रकार के ज्वरों को दूर करता है ॥ १६७ ॥

निम्बाऽब्ददारुकटुकात्रिफलाहरिद्रा-
क्षुद्रापटोलदलनिःक्वथितः कषायः ।
पेयस्त्रिदोषजनितज्वरनाशनाय
क्वाथः समं मगधया दशमूलजो वा ॥ १६८ ॥

नीमकी छाल, नागरमोथा, देवदारु, कुटकी, आंवला, हरें, बहेड़ा, हरदी, भटकटैया ( रेंगनी ) और परवल-पचाङ्ग का क्वाथ पीने से त्रिदोष जन्य ज्वर शान्त होता है । एवं दशमूल की १० औषधियां और ११ वां पीपर सब को सम भाग लेकर क्वाथ बनाकर पीने से भी त्रिदोष ज्वर शान्त होता है ॥ १६८ ॥

तिक्तातिक्तकपर्पटाऽमृतशटीरास्नाकणापौष्कर-
त्रायन्तीबृहतीसुरौषधशिवादुःस्पर्शभार्ङ्गीकृतः ।
क्वाथो नाशयति त्रिदोषनिकरं स्वापं दिवा जागरं
नक्तं तृण्मुखशोषदाहकसनश्वासानशेषानपि ॥ १६९ ॥

---

१६७—तिक्ता-कटुरोहिणी ।

कुटुकी, चिरायता, पित्तपापड़ा, गुरुच, कचूर, रासना, पीपर, पुष्करमूल, त्रायमाणा, बनभँटा, देवदारु, सोंठ, हरें, यवासा और भारङ्गी का क्वाथ, दिन में सोना, रातमें जागना तथा प्यास, मुखका सूखना, दाह, कास, श्वास आदि उपद्रवों से युक्त सन्निपात ज्वर को दूर करता है ॥ १६९ ॥

भार्ङ्गीयासकुनिम्बनिम्बकटुकाचव्याम्बुदार्व्योऽभया-
वासाऽऽरग्वधरात्रितिक्तकघनायष्टीवरीश्रीकरी ।
रेणूशीरमधूकपुष्पममृताचाम्पेयपुष्पं मिशि-
खर्जूराऽमरदारुवारिजवराराजीवकन्दच्छदम् ॥ १७० ॥
द्राक्षाव्योषबृहद्बृहत्यतिबला पत्राङ्घ्रिगोपीबला-
त्वक्कूष्माण्डलता जलं मलयजं सर्वैः समांशैः शृतम् ।
वह्निस्त्वक्तुरङ्गदन्तकदलोद्भूतद्रवैर्निम्बज-
स्नेहैश्च प्रतिवापितं पिबति यत् तीव्रज्वराऽऽर्त्तो नरः ॥१७१॥
हन्याच्चाखिलसन्निपातविकृतिं भ्रान्तिं तृषां विस्मृतिं
वैस्वर्यं श्वसनं प्रलापकसने शोषञ्च ताल्वोष्ठयोः ।
बाधिर्यारुचिशीर्षकम्पनरुजादाहान् प्रमोहं वमिं
हिक्कां मौक्यमपाकरोत्ययमहो द्राक् सन्निपाताशनिः ॥१७२॥

भारङ्गी, यवासा, पतलनीम, नीम की छाल, कुटुकी, चव्य, वालछड़, रसवत, हरें, अडूसा, अमलतास, हलदी, चिरायता, नागरमोथा, मुलहठी, शतावर, गज-पीपर, सम्भालु का बीज, खश, महुआ का फूल, गुरुच, चम्पा का पुष्प, कासनी (छोटी सौंफ), छोहारा, देवदारु, कमल का फूल, आँवला, हरें, बहेड़ा, कमल की जड़ और पत्ती, मुनक्का, सोंठ, पीपर, मरिच, वनभँटा, ककही का पत्र और मूल, शरीवन, बरियरा, कोंहड़े का छिलका और सफेदचन्दन का क्वाथ अडूसा की पत्ती के साथ उबाला हुआ नीम के फलों का तेल का ऊपर से प्रतिवाप डालकर तीव्र ज्वर से युक्त मनुष्य यदि पीवे तो शीघ्र ही भ्रम, प्यास, बेहोशी, स्वर का खराब होना, श्वास, बकबाद करना, कास, तालु, ओठ का सूखना, कान से कम सुन पड़ना, अरुचि, सिर का काँपना, दाह, मोह, वमन और हिचकी आदि उपद्रवों से युक्त सन्निपात ज्वर की सम्पूर्ण व्यथा शान्त होती है ॥ १७०–१७२ ॥

---

१७१–बृहद्बृहती–महाभण्टाकी । तुरङ्गदन्तकदल–वासापत्रम् ।

कालिङ्गशुण्ठीघनतिक्ततिक्ता निम्बामृताधान्यनिशान्वितानाम् ।
सश्रृङ्गिनीपुष्करचन्दनानां पटोलभार्ङ्गीवृषपद्मकानाम् ॥ १७३ ॥
कषायकः कासवमीपिपासा दाहान्विते चाष्टविधज्वरार्तौ ।
सजन्तुरोगेऽरुचिकामलार्त्तौ दोषत्रयार्त्तौ गदितो भिषग्भिः ॥ १७४ ॥

इन्द्रजौ, सोंठ, नागरमोथा, चिरायता, कुटकी, नीम की छाल, गुरुच, धनियाँ, हल्दी, काकड़ासींग, पुहकरमूल, लालचन्दन, परवल की डाल-पात, भारङ्गी, अड़सा, और कमल के फूल का क्वाथ, कास, वमन, प्यास, दाह से युक्त आठो प्रकार के ज्वर, क्रिमिरोग, अरुचि, कामला और सन्निपात ज्वर को दूर करता है ॥१७३-१७४॥

भार्ङ्गीनिम्बघनाऽभयाऽमृतलताभूनिम्बवासाविषा-
त्रायन्तीकटुकावचात्रिकटुकश्योनाकशक्रद्रुमैः ।
रास्नायासपटोलपाटलिशटीदार्वीविशालात्रिवृद्-
ब्राह्मीपुष्करसिंहिकाद्वयनिशाधात्र्यक्षदेवद्रुमैः ॥ १७५ ॥
क्वाथोऽयं खलु सन्निपातनिवहं द्वात्रिंशतां पानतो
दुर्द्धर्षं निजतेजसा विजयते सर्पं गरुत्मानिव ।
किञ्चिच्छ्वासबलासकासगुदरुग्हृद्रोगहिक्कामरुद्-
मन्यास्तम्भगलाऽमयाऽर्दितमलादिस्तम्भवर्त्मानपि ॥ १७६ ॥

भारङ्गी, नीम की छाल, नागरमोथा, हर्रे, गुरुच, चिरायता, अड़सा, अतीस, त्रायमाणा, कुटुकी, वच, सोंठ, पीपर, मरिच, सोनापाठा, कुरैया की छाल, रासना, यवासा, परवल, पाढल, कचूर, दारुहरदी, इनारुन, निशोथ, ब्राह्मी, पुहकरमूल, भटकटैया, वनभंटा, हल्दी, आंवला, बहेड़ा और देवदारु, इन बत्तीश औषधियों का बनाया हुआ क्वाथ अपने प्रभाव से श्वास, कफकास, गुदाशूल, हृदय की धड़कन, हिचकी, वातरोग, मन्यास्तम्भ, गले का रोग, अर्दित मल की रुकावट आदि उपद्रवों से युक्त सन्निपात ज्वर को उसी तरह दूर करता है जैसे गरुड सर्पों को मार भगाता है ॥ १७५-१७६ ॥

भार्ङ्गीकूष्माण्डवल्लीद्विबृहतिकटुकापर्पटाख्यो गुडूची-
सेव्यः खर्जूरशुण्ठीवृषमधुमधुका उत्तमा निम्बमूलम् ।

---

१७३—घनं—नागरमोथा । वृषः—वासा । १७५—अक्षः—बिभीतकः ।

धान्यं वारोपटोलस्त्वचजलदबृहत्पञ्चमूलं यवासो-
हारिद्रेद्वेध्यनोजा सितजलचविका शारिवा चम्पकश्च ॥ १७७ ॥
कुष्ठं नागबलाकुनिम्बमरिचान्यारग्वधश्चेत्ययं
निर्व्यूहो घृतनिम्बतैलसहितैर्वासारसैर्मिश्रितः।
तीव्रोपद्रवजातसंगतमनेकाकारभेदाश्रितं
हन्याद्दोषणसन्निपातकरिणं प्रत्यक्षहर्य्यक्षवत् ॥ १७८ ॥

भारङ्गी, कोंहड़ा भटकटैया, वनभंटा, कुटकी, पित्तपापड़ा, गुरुच, खश, छोहारा, सोंठ, अडूसा, मुलेठी, आंवला, हरें, बहेड़ा, नीम का मूल, धनियां, बालछड़, परवल-पञ्चाङ्ग, नागरमोथा, बड़ापञ्चमूल, ( बेल, सोनापाठा, गम्भारी, पाटला, अरनी ), यवासा, हल्दी, दारुहल्दी, सफेद चन्दन, चव्य, शरिवन, चम्पा का फूल, कूठ, गुलशकरी, पतलनीम, मरिच और अमलतास का क्वाथ घृत, नीम का तेल, तथा अडूसा का रस प्रतिवाप मिलाकर पीवे तो अनेको उपद्रवों से युक्त भयङ्कर सन्निपात ज्वर उसी तरह दूर होता है जैसे मतवाला हाथी सिंह के डर से शीघ्र ही दूर भाग जाता है ॥ १७७-१७८ ॥

अभयामुस्तधन्याकरक्तचन्दनपद्मकैः।
वासकेन्द्रयवोशीरगुडूचीकृतमालकैः ॥ १७९ ॥
पाठानागरतिक्ताभिः पिप्पलीचूर्णयुक्शृतम्।
पिबेत्त्रिदोषज्वरजित् पिपासादाहकासनुत् ॥ १८० ॥
प्रलापश्वासतन्द्राघ्नं दीपनं पाचनं परम्।
विण्मूत्राऽनिलविष्टम्भच्छर्दिशोषाऽरुचिं जयेत् ॥ १८१ ॥

हरें, नागरमोथा, धनियां, लालचन्दन, पद्मकाठ, अडूसा, इन्द्रजौ, खश, गुरुच, अमलतास, पाठा, सोंठ और कुटकी का क्वाथ पीपल, का चूर्ण मिलाकर पीवे तो प्यास, दाह, कास, बकवाद करना, श्वास, तन्द्रा से युक्त सन्निपात ज्वर दूर होता है और दीपन पाचन करता है तथा मल-मूत्र वात की रुकावट को दूर कर वमन, यक्ष्मा, अरुचि को भी दूर करता है ॥ १७९-१८१ ॥

नागरं मुस्तकं शृङ्गी पद्मकं रक्तचन्दनम्।

---

१७७-उत्तमा-त्रिफला। १७८ हर्य्यक्षः—केसरी।

पटोलं पिचुमर्दश्च त्रिफला मधुकं बला ॥ १८२ ॥
शर्करा कटुका मुस्तगजाह्वा व्याधिघातकः ।
किराततिक्तममृता दशमूलं निदिग्धिका ॥ १८३ ॥
योगराजो निहन्त्येष सन्निपातज्वरापहः ।
सन्निपातसमुत्थानां मृत्युमभ्यागतं जयेत् ॥ १८४ ॥

सोंठ, नागरमोथा, काकड़ासींग, पद्मकाठ, लालचन्दन, परवल, नीम की छाल, आंवला, हरें, बहेड़ा, मुलहठी, बरियरा, कुटकी, नागरमोथा, गजपीपर अमलतास, चिरायता, गुरुच, दशमूल और भटकटैया का क्काथ मृत्यु के मुख में प्राप्त भी सन्निपात के रोगी को यह योगराज क्काथ शीघ्र ही आराम देता है ॥

वत्सकाऽऽरग्वधं पाठा वचा कटुकरोहिणी ।
देवदारु हरिद्रे द्वे पटोली धन्वयासकम् ॥ १८५ ॥
पर्पटोशीरमधुकं ह्रीवेरकबलाऽमृता ।
पुष्कराह्वयकारिष्टचन्दनं कटुकत्रयम् ॥ १८६ ॥
त्रिफला सहदेवी च मूर्वा बिल्वफलानि च ।
पिप्पलीमूलमुस्ता च वासा पद्मस्य केसरम् ॥ १८७ ॥
खर्जूरश्च मधूकश्च मृद्वीकोत्पलकन्दकम् ।
कुष्ठं चातिविषा चैव शारिवा च शतावरी ॥ १८८ ॥
क्काथोऽयमेतैर्मध्वाढ्यो जीर्णज्वरमपोहति ।
एष चातुर्थकं वाऽपि तृतीयकमथापि वा ॥ १८९ ॥
कासं श्वासं प्रतिश्यायं पार्श्वशूलादिकं तथा ।
सन्निपातज्वरं घोरं शीतिकामाशु नाशयेत् ॥ १९० ॥

कुरैया का बीज ( इन्द्र जौ ), अमलतास, पाठा, बच, कुटकी, देवदारु, हल्दी, दारुहल्दी, परवल, यवासा, पित्तपापड़ा, खश, मुलहठी, हाऊबेर, बरियारा गुरुच, पुहकरमूल, नीम की छाल, लालचन्दन, सोंठ, पीपल, मिर्च, आंवला, हर, बहेड़ा, सहदेईया, मरोरा, बेल की गुद्दी, पिपरामूल, नागरमोथा, अडूसा, कमल का केसर, छोहाड़ा, महुए का फूल, मुनक्का कमल का कन्द, कूट, अतीस, शारिवन और शतावर का क्काथ मधु, मिला कर पीने से जीर्णज्वर, चौथिया तीजरा, कास, श्वास, जुकाम, पसली का शूक से युक्त सन्निपात ज्वर तथा जाड़ा

देकर आने वाले ज्वर दूर होते हैं ॥ १८९-१९० ॥

नागरामृतहरीतकीक्रमान्नागहस्तनयनाङ्घ्रिभागशः ।
साधु सिद्धमधुना सशर्करं नाशयत्यखिलदोषजं ज्वरम् ॥१९१॥

सोंठ १ भाग, गुरुच २ भाग और हर्रे ४ भाग लेकर क्वाथ बनावे और मधु तथा चीनी मिलाकर पीये तो सभी प्रकार के ज्वर दूर होते हैं ॥१९१॥

शृङ्गीभार्ङ्ग्यभयाऽजाजीकणाभूनिम्बपर्पटैः ।
देवदारुवचाकुष्ठयासकट्फलनागरैः ॥ १९२ ॥
मुस्तनागरतिक्तेन्द्रशटीपाठाहरेणुभिः ।
हस्तिपिप्पलिचव्याऽग्निपिप्पलीमूलचित्रकैः ॥ १९३ ॥
त्रायन्त्याऽश्वधारिष्टविशालासोमराजिभिः ।
विडङ्गरजनीदार्वीयमानीद्वयसंयुतैः ॥ १९४ ॥
राजिकारोहिणीछिन्नापञ्चमूलद्वयान्वितैः ।
समांशैः साधितः क्वाथो हिङ्ग्वार्द्रकरसैर्युतः ॥ १९५ ॥
अभिन्यासज्वरं घोरं हन्ति तन्द्रान्वितं क्षणात् ।
सन्निपातज्वरं रौद्रं त्रयोदशविधं जयेत् ।
कर्णशूलञ्च हिक्काञ्च मूर्च्छां ग्लानिं विशेषतः ॥ १९६ ॥
तन्द्रां कासं मूत्रकृच्छ्रं तथा शीतज्वरं तृषाम् ।
दाहज्वरञ्च शमयेत्पृष्ठभङ्गशिरोग्रहम् ॥ १९७ ॥

काकड़ासींग, भारङ्गी, हर्रे, जीरा, पीपल, चिरायता, पित्तपापड़ा, देवदारु, वच, , कूठ, यवासा, कायफर, सोंठ, नागरमोथा, कुटकी, इन्द्रजौ, कचूर, पाठा, सम्भालु के बीज, गजपीपल, चव्य, चित्ता, पिपरामूल, चित्ता, त्रायमाणा, अमलतास, नीम की छाल, इनारुन, बकुची, बायविडङ्ग, हल्दी, दारुहल्दी, अजवायन, अजमोदा, सरसों, बहेड़ा, गुरुच, दोनों पञ्चमूल ( बेल, सोनापाठा, गम्भारी, पाढ़, अरणी, शालिवन, पीठिवन, वनमूंग, वनउड़द, गोखरु ), इन द्रव्यों को समान भाग में लेकर क्वाथ बनावे और घी में भुना हुआ हींग, और आदी का रस मिला कर पीने से भयंकर तन्द्रा से युक्त अभिन्यास ज्वर, भयङ्कर १३ प्रकार

---

१९५ राजिका—सर्षपः ।

का सन्निपात ज्वर, विशेष कर कर्णशूल, हिचकी, मूर्च्छा, ग्लानि, तन्द्रा, कास मूत्रकृच्छ्र, शीतज्वर, प्यास, दाहज्वर, पृष्ठ का शूल और शिर की पीड़ा शान्त होती है ॥ १९२–१९७ ॥

---

## विषमज्वरे क्वाथः—

निदिग्धिकाऽमृतामुस्तशुण्ठीपुष्करमूलजः ।
क्वाथोऽयं विषमं हन्ति ज्वरं मागधिकायुतः ॥ १९८ ॥

भटकटैया, गुरुच, नागरमोथा, सोंठ और पुहकरमूल का क्वाथ पीपल के चूर्ण का प्रक्षेप डाल कर पीने से विषम ज्वर दूर होता है ॥ १९८ ॥

अरण्यतुलसीमूलं विष्णुक्रान्ता महौषधम् ।
क्वाथो हन्याज्ज्वरं घोरं मदमूर्च्छादिकं तथा ॥ १९९ ॥

वनतुलसी का मूल, अपराजिता और सोंठ का क्वाथ, मूर्च्छा से युक्त भयङ्कर ज्वर को दूर करता है ॥ १९९ ॥

मूर्वाऽमृताऽब्दाऽमलकीकषायं कल्केन दिग्धं मधुकोद्भवेन ।
पिबेद्गुडूच्यामलकाऽम्बुदानां क्षौद्रेण तोयं विषमज्वरार्तः ॥२००॥

मरोरा, गुरुच, नागरमोथा और आंवला के क्वाथ में जेठी मधु का कल्क मिलाकर अथवा गुरुच, आंवला और नागरमोथा के क्वाथ में मधु मिलाकर पीने से विषम ज्वर शान्त होता है ॥ २०० ॥

भार्ङ्गीपर्पटविश्ववासककणाभूनिम्बनिम्बाऽमृता-
मुस्ताधन्वयवासकैश्च दशभिर्हन्त्येव सर्वज्वरम् ।
जीर्णान्धातुगतांस्तथैव विषमान्सोपद्रवान्दारुणान्
क्वाथोऽयं यदि युग्मवासरमिदं दद्याद्यमाद्रक्षति ॥ २०१ ॥

भारङ्गी, पित्तपापड़ा, सोंठ, अडूसा, पीपर, चिरायता, नीम की छाल, गुरुच, नागरमोथा और यवासा का क्वाथ सभी प्रकार के ज्वर, जीर्ण ज्वर एवम् उपद्रव से युक्त धातुगत भयंकर विषमज्वर को नाश करता है ॥ २०१ ॥

त्रिफलाकटुकाकृष्णागुडूचीविश्ववत्सकैः ।
भूनिम्बघनदुःस्पर्शपुष्कराऽह्वैः प्रसाधितम् ॥ २०२ ॥

तोयं प्रलापं श्वसनं पार्श्वशूलं शिरोग्रहम् ।
ज्वरञ्च सकलं शीघ्रं नाशयेन्नात्र संशयः ॥ २०३ ॥

आँवला, हरें, बहेड़ा, कुटकी, पीपर, गुरुच, सोंठ, इन्द्र जौ, चिरायता, नागरमोथा, यवासा और पुहकर मूल का क्वाथ बकवाद करना, श्वास, पसली का शूल, शिर की पीडा तथा सम्पूर्ण ज्वरों को शीघ्र नष्ट करता है ॥२०२-२०३॥

दारुपर्पटकं मुस्तमभया विश्वभेषजम् ।
कट्फलं पुष्करजटा भार्ङ्गी व्याघ्री कणान्वितम् ॥ २०४ ॥
पक्वं जलं जयेदाशु शीतिकं विषमज्वरम् ।
ष्ठीवनं क्षवथूद्गारमरुचिञ्च चिरन्तनम् ॥ २०५ ॥

देवदारु, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, हरें, सोंट, कायफर, पुहकरमूल, भारङ्गी, भटकटैया और पीपर का क्वाथ जाड़ा देकर आने वाले ज्वर, बार बार थुक-थुकी वाले ज्वर, छिक्का, डकार और पुराने अरुची से युक्त सम्पूर्ण ज्वर को दूर करता है ॥ २०४-२०५ ॥

दासीदारुकलिङ्गलोहितलताश्यामाक्पाठाशटी-
विश्वोशीरकिरातकुञ्जरकणात्रायन्तिका पद्मकैः ।
वज्रीधान्यकनागराऽब्दसरलैः शिग्रुवम्नुसिंहीशिवा-
व्याघ्रीपर्पटदर्भमूलकटुकाऽनन्ताऽमृतापुष्करैः॥ २०६ ॥
धातुस्थं विषमं त्रिदोषजनितं चैकाहिकं द्व्याहिकं
कामैः शोकसमुद्भवञ्च विविधं यं छर्दियुक्तं नृणाम् ।
पीतो हन्ति त्र्योद्भवं सततकं चातुर्थकं भूतजं
योगोऽयं मुनिभिः पुरा निगदितो जीर्णज्वरे दुस्तरे ॥२०७॥

कटसरैया, देवदारु, इन्द्रजौ, मजीठ, शरिवन, पाठा, कचूर, सोंठ, खश, चिरायता, गजपीपर, त्रायमाणा पदुमकाठ, हड़जोर, धनियाँ, नागरमोथा, सर्लई, सहिजन, बालछड़, अड़ूसा, हरें, भटकटैया, पित्तपापड़ा, कुशा का मूल, कुटुकी, कपूरी, गुरुच और पुहकर ल इन सब द्रव्यों को समभाग में लेकर क्वाथ बनाकर

---

२०६—दासी-नीलझिण्टी । लोहितलता-मञ्जिष्ठा । वज्री-अस्थिसंहारी । शिवा-हरीतकी । कटुका-कटुवी ।

पीने से धातु में रहने वाला विषमज्वर, त्रिदोष ज्वर, एकाहिक, अंतरा, तथा काम और शोक से उत्पन्न ज्वर, वमन से युक्त ज्वर, क्षय ज्वर, सतत ज्वर, चौथिया ज्वर और भूत ज्वर दूर होते हैं। इस योग को मुनि लोग जीर्णज्वर के अधिकार में बताए हैं ॥ २०६–२०७ ॥

दार्वीकलिङ्गमञ्जिष्ठाब्राह्मीदारुगुडूचिकाः ।
भूधात्री पर्पटं श्यामा तगरं करिपिप्पली ॥ २०८ ॥
क्षुद्रा निम्बं घनं व्याधिनागरं पद्मकं शटीम् ।
रामाटरूषः सरलं त्रायमाणास्थिसन्धिकम् ॥ २०९ ॥
भूनिम्बारुष्करं पाठा कुशः कटुकरोहिणी ।
मागधो धान्यकश्चेति क्वाथं मधुयुतं पिबेत् ॥ २१० ॥
वातिकं पैत्तिकञ्चापि श्लैष्मिकं सान्निपातिकम् ।
द्वन्द्वजं विषमं घोरं सतताद्यं सुदारुणम् ॥ २११ ॥
अन्तःस्थञ्च बहिःस्थञ्च धातुस्थञ्च विशेषतः ।
सर्वज्वरं निहन्त्याऽशु तथा च दैर्घरात्रिकम् ॥ २१२ ॥
शीतं कम्पं भृशं दाहं कार्श्यं घर्मस्रुतिं वमिम् ।
ग्रहणीमतिसारञ्च कासं श्वासं सकामलम् ॥ २१३ ॥
शोषं हन्यात्तथा शोथं मन्दाऽग्नित्वमरोचकम् ।
शूलमष्टविधं हन्ति प्रमेहानपि विंशतिम् ॥ २१४ ॥
प्लीहानमग्रमांसञ्च यकृतञ्च हलीमकम् ।
पृथग्दोषांश्च विविधान् समस्तान् विषमज्वरान् ।
तान्सर्वान्नाशयत्याशु वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ॥ २१५ ॥

दारुहरदी, इन्द्रजौ, मजीठ, ब्राह्मी, देवदारु, गुरुच, भुमवरा, पित्तपापड़ा, शारिवा, तगर, गजपीपर, भटकटैया, नीम की छाल, नागरमोथा, कूट, सोंठ, पद्माकाठ, कचूर, अरुसा, सलई, त्रायमाण, हड़जोर, चिरायता, भेलावा, पाठा, कुश, कुटकी, पीपर और धनियां इनका समभाग से बनाया हुआ क्वाथ मधु मिलाकर

---

१०८–ब्राह्मी–कपोतवङ्का । २०९–व्याधिः–कुष्ठम् । अस्थिसन्धिकम्–अस्थिसंहारी । २१०–अरुष्करं–भल्लातकम् । २१५–अग्रमांसं–हृदयान्तर्गतमांसवृद्धिरूपमिति ।

पीने से वात, पित्त, कफ, सन्निपात, वातपित्त, वातकफ, पित्तकफ, भयङ्कर विषम, भयङ्कर संततादि ज्वर और बहिर्वेग, अन्तर्वेग, धातुस्थ ज्वर, बहुत दिनों तक चलने वाला ज्वर, शीत ज्वर, दाहपूर्व ज्वर, शरीर का कार्श्य, पसीना आना, वमन होना, ग्रहणी, अतिसार, कास, श्वास, कामला, शोष, शोथ, मन्दाग्नि, अरोचक, आठो प्रकार के शूल, बीसों प्रकार के प्रमेह, प्लीहा, मांसवृद्धि, यकृत् रोग हलीमक इत्यादि पृथक् दोष से अथवा सम्पूर्ण दोष से उत्पन्न सम्पूर्ण विषम ज्वरों को उसी तरह दूर करता है जैसे वज्र के गिरने से सम्पूर्ण वृक्ष नष्ट हो जाते हैं ॥ २०८-२१५ ॥

कलिङ्गकः पटोलस्य पत्रं कटुकरोहिणी ।
पटोलं शारिवा मुस्तं पाठा कटुकरोहिणी ॥ २१६ ॥
पटोलत्रिफलानिम्बमृद्वीकामुस्तवत्सकाः ।
किराततिक्तममृता चन्दनं विश्वभेषजम् ॥ २१७ ॥
धात्रीमुस्ताऽमृताक्षौद्रमर्द्धश्लोकसमापनाः ।
पञ्चैते सन्ततादीनां पाचनाः शमनाः स्मृताः ॥ २१८ ॥

१-इन्द्र जौ, परवल की पत्ती, कुटुकी, २-परोरा, शारिवा, नागरमोथा, पाठा, कुटुकी, ३-परोरा, आँवला, हर्रे, बहेड़ा नीम की छाल, मुनक्का, नागरमोथा, इन्द्र जौ, ४-चिरायता, गुरुच, लाल चन्दन, सोंठ, ५-आँवला, नागरमोथा, गुरुच, भटकटैया, यह आधे श्लोक में समाप्त होने वाले कषायों को सतत, संतत अन्येद्युष्क, तृतीयक और चतुर्थिक, ज्वरों में क्रमशः देने से पाचन और शमन होता है ॥ २१८-२२० ॥

---

## शीतज्वरे क्वाथः—

कटङ्कटेरी मुस्तञ्च सरलं गजपिप्पली ।
शुण्ठी भार्ङ्गी च तत्सिद्धः कषायः शीतिकापहः ॥ २१९ ॥

दारुहल्दी, नागरमोथा, सरल, गजपीपर, सोंठ और भारङ्गी का क्वाथ शीतज्वर को दूर करता है ॥ २१९ ॥

दशमूलषडाकुष्ठ्योषग्रन्थिकसंभवम् ।
तोयं प्रशमयत्याशु पावकं शीतिकाऽह्वयम् ॥ २२० ॥

दश ल, वरियरा, कूठ, सोंठ, पीपर, मरीच और पिपरामूल का समभाग से बनाया हुआ क्वाथ शीतज्वर को पाचन और शमन करता है ॥ २२० ॥

जीरकव्योषलशुनं सुपिष्टं कोष्णवारिणा ।
शीतज्वरस्य शमने पिबेत्तत्सिद्धमम्बु वा ॥ २२१ ॥

जीरा, सोंठ, पीपर, मरीच और लहसुन इनका कल्क बनाकर पीने से शीतज्वर शान्त होता है ॥ २२१ ॥

विष्णुक्रान्ताऽभयासिद्धः शुण्ठ्या कट्फलकस्य वा ।
क्रान्त्या वा कट्फलस्याऽपि क्वाथः शीतज्वराऽपहः ॥ २२२ ॥

अपराजिता, हर्रे अथवा सोंठ, कायफर अथवा पीपर और कायफर का क्वाथ पीने से शीतज्वर शान्त होता है ॥ २२२ ॥

तुलसीवरकन्याभ्यां पृथकपक्वं महौषधम् ।
शीतिकं कम्पबहुलं शमयेच्च चिरन्तनम् ॥ २२३ ॥

तुलसी, ग्वारपाठा और सोंठ का क्वाथ कम्पाहट से युक्त शीतज्वर को दूर करता है ॥ २२३ ॥

---

## दाहज्वरे क्वाथाः—

मृद्वीकाचन्दनोशीरशारिवाऽम्बुदवारिभिः ।
पाक्यं शीतकषायं वा दाहज्वरहरं परम् ॥ २२४ ॥

मुनक्का, सफेद चन्दन, खश, शारिवा और बालछड़ का क्वाथ अथवा शीत कषाय पीने से दाहज्वर दूर होता है ।

नोट—शाम को दवा को कूटकर जल में भिगो दे और सुबह हाथ से मल कर छान ले, वही छना हुआ जल शीत कषाय कहा जाता है ॥ २२४ ॥

वासाचन्दनपाठाऽब्दशारिवोशीरपर्पटैः ।
कण्टकार्यमृताभ्यां वा क्वाथो दाहज्वराऽपहः ॥ २२५ ॥

अडूसा, चन्दन, पाठा, नागर मोथा, शारिवा, खश, पित्तपापड़ा, भटकटैया और गुरुच का क्वाथ दाहज्वर को शान्त करता है ॥ २२५ ॥

---

२२४—मृद्वीका--द्राक्षा ।

वटवृक्षश्रृततोयं क्षौद्रयुक्तं पिबेद्यो
जयति सकलदेहे जातघोरं विदाहम्।
जहति तुषवयःस्थाऽमण्डकोक्षोरसिद्धं
जनितविषमचातुर्थज्वरं देहिनां वै ॥ २२६ ॥

वट के पत्तों का क्वाथ बनाकर मधु मिलाकर पीने से सम्पूर्ण शरीर के दाह को शान्त करता है तथा हरें और आँवला को दूध में पकाकर पीने से सम्पूर्ण विषम और चातुर्थिक ज्वर को दूर करता है ॥ २२६ ॥

## जीर्णज्वरे क्वाथाः—

गुडूचीमुस्तभूनिम्बं धात्री क्षुद्रा च नागरम्।
बिल्वादिपञ्चमूलञ्च कटुकेन्द्रयवासकम् ॥ २२७ ॥
निशाभवज्वरं वातकफपित्तसमुद्भवम्।
चिरोत्थं द्वन्द्वजं हन्ति सकणामधुसंयुतम्।
जीर्णज्वराऽरुचिश्वासकासक्षयविनाशनम् ॥ २२८ ॥

गुरुच, नागरमोथा, चिरायता, आँवला भटकटैया, सोंठ, बिल्वादि पञ्चमूल ( बेल, सोनापाठा, गम्भारी, पाटला, अरनी ), कुटुकी, इन्द्रजौ और यवासा, के क्वाथ में पीपर मधु मिला कर पीने से वात, पित्त, कफ से होने वाले रात्रि-ज्वर, पुराना द्वन्द्वज ज्वर, जीर्ण ज्वर, अरुचि, श्वास, कास और क्षय रोग दूर होते हैं ॥ २२६–२२८ ॥

किराततिक्तकं तिक्तामुस्तपर्पटकाऽमृताः।
गणं यः प्रपिबेन्नैव पुनरावर्त्तते ज्वरः ॥ २२९ ॥

चिरायता, कुटुकी, नागरमोथा, पित्तपापड़ा और गुरुच के क्वाथ को "पुनरावर्तक" ज्वर में पीना चाहिये ॥ २२९ ॥

मुस्ता गुडूची सुरदारु भार्ङ्गी व्याघ्री कणा पुष्करमूल शुण्ठी।
एषां कषायः श्वसनाऽग्निमान्द्य-शोथाऽरुचिघ्नो ज्वरसूदनश्च ॥२३०॥

---

२२६–वट;–न्यग्रोधः ( वटति–वेष्टयतीति वटः। न्यक्–तिर्य्यक्–रुणद्धि मार्गं मूलैरिति न्यग्रोधः )।

नागरमोथा, गुरुच, देवदारु, भारङ्गी, भटकटैया, पीपर, पुष्करमूल और सोंठ का क्वाथ बनाकर पीने से श्वास, अग्निमान्द्य, शोथ, अरुचि आदि उपद्रव से युक्त जीर्ण ज्वर शान्त होता है ॥ २३० ॥

मधुकाऽऽरग्वधद्राक्षातिक्ताफाठाफलत्रिकैः ।
सकरञ्जैः शृतो भेदी ज्वरनुत्स्यात्सिताचुतः ॥ २३१ ॥

मुलहठी, अमलतास, मुनक्का, कुटुकी, पाठा, आँवला, हर्रे, बहेड़ा और करञ्ज इनका क्वाथ चीनी मिलाकर पीने से साफ दस्त होता है और ज्वर दूर होता है २३१ ॥

पटोलाऽऽरग्वधस्तिक्ता विशाला त्रिफला त्रिवृत् ।
सक्षारो भेदनः क्वाथः सर्वज्वरविनाशनः ॥ २३२ ॥

परवल, अमलतास, कुटुकी, इनारुन, आँवला, हर्रे, बहेड़ा और निशोथ का क्वाथ यवाखार मिलाकर पीने से साफ दस्त लाकर ज्वर को दूर करता है ॥२३२॥

## ज्वरातिसारे क्वाथाः—

ज्वरातिसारे तु भूनिम्बशुण्ठी-
विश्वाऽमृतावत्सकजः कषायः ।
वासाऽमृतापर्पटकाऽब्दविश्वा-
भूनिम्बपाठासहितं पिबेच्च ॥ २३३ ॥

पतलनीम, सोंठ, गुरुच और इन्द्रजौ का क्वाथ अथवा अरुसा, गुरुच, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, सोंठ और चिरायता इनका क्वाथ पीने से ज्वरातिसार शान्त होता है ॥ २३३ ॥

मुस्ताऽम्बुकुस्तुम्बुरुबिल्वविश्वैः
कृतः कषायो *विनिहन्ति पीतः ।
ज्वरातिसारं श्वसनं निहन्ति
यष्टीसमङ्गाऽम्बुदवातकीभिः ॥ २३४ ॥

नागरमोथा, बालछड़, धनियाँ, बेलकी गुद्दी, सोंठ, मुलहठी, मजीठ, नागर-

* इदं धान्यचतुष्कं स्यात् पित्ते शुण्ठी विना पुनः । इति चक्रदत्तः ।

माथा और धवा के फूल का क्वाथ पीने से ज्वरातिसार और श्वास रोग दूर होता है ॥ २३४ ॥

उशीरं बालकं मुस्तं धान्यकं विश्वभेषजम् ।
समङ्गा धातकी लोध्रं बिल्वं दीपनपाचनम् ॥ २३५ ॥
हन्त्यरोचकपिच्छामं विबन्धं सातिवेदनम् ।
सशोणितमतीसारं सज्वरं वाऽथ विज्वरम् ॥ २३६ ॥

खस, बालछड़, नागरमोथा, धनियाँ, सोंठ, मजीठ, धवा का फूल, लोध और बेलकी गुद्दी का क्वाथ अतिसार में दीपन तथा पाचन करता है तथा अरोचक, झाग का आना, विबन्ध, वेदना, खूनका गिरना ये सब उपद्रव शान्त होते हैं ॥ २३५–२३६ ॥

वत्सकं कट्फलं दारु–रोहिणी गजपिप्पली ।
श्वदंष्ट्रा पिप्पली धान्यं बिल्वं पाठा यमानिका ॥ २३७ ॥
द्वावप्येतौ सिद्धियोगौ श्लोकार्द्धेनाभिभाषितौ ।
ज्वरातिसारशमनौ विशेषाद्दाहनाशनौ ॥ २३८ ॥

१–वत्सक ( इन्द्र जौ ), कायफर, देवदारु, रोहिणी ( कुटुकी ), गजपीपर, २–गोक्षुर, पीपर, धनियाँ, बिल्व, पाठा, यमानी, ये आधे श्लोक से कहे गये दो योग हैं और यह ज्वरातिसार को शान्त करते हैं और विशेष कर पेट के दाह को दूर करते हैं ॥ २३७–२३८ ॥

---

## अतिसारे क्वाथाः—

पथ्याकैडर्य्यनिर्यूहोऽप्यादावामे च पाययेत् ।
वत्सकाऽतिविषापाठा बिल्वदीप्यकदाडिमैः ॥ २३९ ॥
धन्वयासाऽम्बुदयुतैः क्वाथ आमविपाचनः ।
अतिसारं जयत्याशु सश्लेष्माणं सशोणितम् ॥ २४० ॥

हर्रे और पर्वत नीम का क्वाथ आमातिसार में देना चाहिए तथा इन्द्र जौ अतीस, पाठा, बेल, जवाइन, अनार का छिलका, यवासा और नागरमोथा का क्वाथ आम दोष को पकाता है और कफ रक्त के साथ अतिसार को दूर करता है ॥ २३९–२४० ॥

पाठानागरदुःस्पर्शबिल्वदीप्यकदाडिमैः।
वत्सकाऽतिविषामुस्तसमङ्गाऽरलुकैः शृतम् ॥ २४१ ॥
वरालचूर्णसंयुक्तं धातकीकुसुमैर्युतम्।
क्वाथं पिबेज्जयेच्छीघ्रमतीसारं सवेदनम् ॥ २४२ ॥
सामं सरक्तं सश्लेष्मं निहन्त्याशु विशेषतः।
अतीसारेषु सर्वेषु हितं दीपनपाचनम् ॥ २४३ ॥

पाठा, सोंठ, थवासा, बेल, जवाइन, अनार का छिलका, इन्द्र जौ, अतीस, नागरमोथा, मजीठ और सोनापाठा के क्वाथ में त्रिफला और धवा के फूल का चूर्ण मिला देने से शूल के साथ अतिसार, आमातिसार, रक्तातिसार और कफातिसार को दूर करता है और दीपन पाचन करता है ॥ २४१--२४३ ॥

पथ्यादारुवचामुस्तनागराऽतिविषागणः।
आमातिसारशमनो विशेषात्स्तन्यदोषहा ॥ २४४ ॥

हरें, देवदारु, वच, नागरमोथा, सोंठ और अतीस, इनका क्वाथ आमातिसार एवं स्तन्यदोष को दूर करता है ॥ २४४ ॥

सश्रीफलैर्ग्रन्थिकमुस्ततिक्ताहरीतकीभिः क्वथितः कषायः।
सामातिसारं विनिहन्ति पीतो बिल्वाऽभयाग्रंथिकजोऽपि तद्वत् ॥२४५॥

बेल, पिपरामूल, नागरमोथा, कुटुकी और हरें का क्वाथ अथवा बेल, हरें, पिपरामूल का क्वाथ आमातिसार को दूर करता है ॥ २४७ ॥

बिल्वाऽम्बुदातिविषवत्सकपञ्चकोलै-
ग्रन्थ्यब्दबिल्वविषवत्समहौषधैर्वा।
मुस्ताऽम्बुवत्सविषबिल्वफलैः कषायः
सामे सशूलरुधिरे विहितोऽतिसारे ॥ २४६ ॥

बेलकी गुद्दी, नागरमोथा, अतीस, कुरैया, पञ्चकोल ( पीपर, पिपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ ), अथवा पिपरामूल, नागरमोथा, बेल, अतीस, कुरैया, सोंठ अथवा नागरमोथा, कुरैया की छाल, अतीस और बेलकी गुद्दी का क्वाथ आम, रक्त, शूलातिसार को दूर करता है ॥ २४६ ॥

---

२४५—ग्रन्थिकं-पिप्पलीमूलम्।

ह्रीबेरधातकीलोध्रपाठालज्जालुवत्सकैः।
धान्यकाऽतिविषामुस्तगुडूचीबिल्वनागरैः ॥ २४७ ॥
कृतः कषायः शमयेदतीसारं चिरोत्थितम्।
अरोचकाऽमशूलघ्नं ज्वरघ्नं पाचनं स्मृतम् ॥ २४८ ॥

हाऊवेर, धवा का पुष्प, लोध, पाठा, लज्जावती, इन्द्रजौ, धनियाँ, अतीस, नागरमोथा, गुरुच, वेल और सोंठ का क्वाथ पुराने अतिसार, अरोचक और आम शूल और ज्वर को दूर करता है तथा पाचन भी है ॥ २४७-२४८ ॥

समङ्गाधातकीपाठाबिल्वपेशीबलाहकैः।
क्वाथो वातातिसारघ्नः सामे पक्वे च शस्यते ॥ २४९ ॥

मजीठ, धवा का पुष्प, पाठा, बेल की गुद्दी और नागरमोथा इन का क्वाथ आम, पक्व और वातातिसार को दूर करता है ॥ २४९ ॥

कट्फलाऽतिविषाऽम्भोजवत्सकं नागरान्वितम्।
जलं पित्ताऽतिसारघ्नं पिबेत्तं मधुसंयुतम् ॥ २५० ॥

कायफर, अतीस, कमलपुष्प, कुरैया और सोंठ का क्वाथ में मधु मिलाकर पीने से पित्तातिसार दूर होता है २५० ॥

पथ्यानागरपाठाकरञ्जशरपुङ्खबिल्वाम्भः।
श्लेष्मातिसृतिं शमयेज्ज्वलनं ज्वलनस्य विदधाति ॥ २५१ ॥

हरें, सोंठ, पाठा, करञ्ज, शरफोंका और वेलकी गुद्दी, का क्वाथ कफातिसार को दूर करता है। और यह अग्नि दीपक भी है ॥ २५१ ॥

पञ्चमूलीबलाबिल्वगुडूचीमुस्तनागरैः।
पाठाभूनिम्बवह्लिष्ठकुटजत्वक्फलैः शृतः।
सर्वजं हन्त्यतीसारं सज्वरं वाऽपि विज्वरम् ॥ २५२ ॥

छोटापञ्चमूल, बरियरा, बेलकी गुद्दी, गुरुच, नागरमोथा, पाठा, चिरायता, छड़िला, कोरैया की छाल और इन्द्रजौ का क्वाथ ज्वर सहित अथवा ज्वर रहित अतिसार को दूर करता है ॥ २५२ ॥

सवत्सकः सातिविषः सबिल्वः
सोदीच्यमुस्तैश्च कृतः कषायः।

सामे सशूले च सशोणिते च
चिरप्रवृत्ते विहितोऽतिसारे ॥ २५३ ॥

कुरैया की छाल, अतीस, बेल की गुद्दी, बालछड़ और नागरमोथा का क्वाथ पुराना रक्तातिसार, आमातिसार और शूलातिसार को दूर करता है ॥२५३॥

पाठासमङ्गाऽतिविषाऽब्दबिल्व-
दुःस्पर्शबालौषधसंश्रृताम्भः ।
प्रशस्यते शोणितजेऽतिसारे
सामे निरामे ज्वरसंयुते च ॥ २५४ ॥

पाठा, मजीठ, अतीस, नागरमोथा, बेल की गुद्दी, यवासा, बालछड़ और सोंठ का क्वाथ रक्तातिसार, साम, या निराम ज्वर युक्त अतिसार को दूर करता है ॥ २५४ ॥

नारिकेलप्रसूनानि कदलीपुष्पमुस्तकौ ।
उदुम्बरस्य त्वक्क्वाथो रक्तातीसारनाशनः ॥ २५५ ॥

नारियल का पुष्प, केला का पुष्प, नागरमोथा और गूलर के छिलके का क्वाथ रक्तातिसार को दूर करता है ॥ २५५ ॥

अरलुवतिविषा मुस्तः शुण्ठो बिल्वः सदाडिमः ।
रक्तश्लेष्महरः पथ्यः सर्वातीसारनाशनः ॥ २५६ ॥

सोनापाठा, अतीस, नागरमोथा, सोंठ, बेल की गुद्दी और अनार का छिलका इनका क्वाथ रक्तातिसार, आमातिसार आदि सभी प्रकार के अतिसार को दूर करता है ॥ २५६ ॥

मुस्ताकरञ्जाऽतिविषाग्निबिल्व-
महौषधग्रन्थिकवत्सकानाम् ।
क्वाथो हरत्यामयथो निरामं
प्रवृद्धशूलं त्वतिसारमुग्रम् ॥ २५७ ॥

नागरमोथा, करञ्ज, अतीस, चित्रक, बेल की गुद्दी, सोंठ, पिपरामूल, और कुरैया की छाल का क्वाथ आम, निराम, बढ़े हुए शूल के साथ भयङ्कर अतिसार को दूर करता है ॥ २५७ ॥

मुस्ताकरञ्जमूलत्वक्शुण्ठीभिः क्वथितं जलम्।
प्रवाहिके हितं श्रेष्ठं गुदभ्रंशञ्च नाशयेत् ॥ २५८ ॥

नागरमोथा, करञ्जमूल की छाल और सोंठ का क्वाथ प्रवाहिका और गुदभ्रंश को दूर करता है ॥ २५८ ॥

हरीतकीधनीकृष्णागोक्षुरेक्षुरदारुभिः।
क्वथितं सलिलं शोथज्वरातीसारनाशनम् ॥ २५९ ॥

हर्रे, धनियाँ, पीपर, गोखरू, तालमखाना और देवदारु का क्वाथ शोथातिसार तथा ज्वरातिसार को दूर करता है ॥ २५९ ॥

मुस्तवत्सकवर्षाभूदारुदुःस्पर्शनागरैः।
मङ्गल्यग्रन्थिकाभ्याञ्च क्वाथः शोफातिसारहा ॥ २६० ॥

नागरमोथा, कुरैया की छाल, पुनर्नवा, देवदारु, जवासा, सोंठ, जीवन्ती और पिपरामूल का क्वाथ शोथातिसार को दूर करता है ॥ २६० ॥

---

## ग्रहण्यां क्वाथाः—

घनकरञ्जजटार्जुननागरैः क्वथितमम्बुकणावरपांशुमत्।
जलदविश्वविषक्वथितं जलं ग्रहणिकामतिसारमजीर्णकम् ॥ २६१ ॥

नागरमोथा, करञ्जमूल और सोंठ का क्वाथ पीपर का चूर्ण मिलाकर लेनेसे या नागरमोथा सोंठ और अतीस का क्वाथ लेने से ग्रहणी, अतिसार और अजीर्ण रोग दूर होते हैं ॥ २६१ ॥

शुण्ठीं समुस्तातिविषागुडूचीं पिबेज्जलेन क्वथितां समांशाम्।
मन्दानलत्वे सततामतायां ज्वरानुसक्ते ग्रहणीगदे च ॥ २६२ ॥

सोंठ, नागरमोथा, अतीस और गुरुच का क्वाथ अग्निमान्द्य और ज्वरयुक्त ग्रहणी को दूर करता है ॥ २६२ ॥

पाठाकरञ्जद्वयपञ्चकोलकैण्डर्यपथ्याशरपुङ्खबिल्वैः।
क्वाथो निहन्यात्कणचूर्णयुक्तो गुल्माग्निसादग्रहणीगुदोत्थान् ॥२६३॥

पाठा, करञ्ज दोनों काटा पूति पञ्चकोल, पर्वतनीम, हर्रे, सरफोंका और बेल की गुद्दी का क्वाथ पीपर का चूर्ण मिलाकर लेने से गुल्म, अग्निमान्द्य, ग्रहणी और अर्श दूर होते हैं ॥ २६३ ॥

---

## अर्शांस काथाः—

हरीतकीचित्रकनागराणां क्वाथो यवक्षारपरागमिश्रः ।
हरेदशेषं तु गुदाङ्कुराणां कुलं सहस्रांशुरिवान्धकारम् ॥ २६४ ॥

हरें, चित्रक और सोंठ का क्वाथ में जवाखार मिलाकर लेने पर जैसे सूर्यके तेजसे अन्धकार नष्ट होता है उसी तरह अर्श रोग नष्ट होता है ॥ २६४ ॥

पथ्योषणविडङ्गाग्नियमानीविश्वभेषजम् ।
कषायः शूलदुर्नाम विबन्धाऽऽध्मानसूदनः ॥ २६५ ॥

हरें, मरिच, विडङ्ग, जवाइन और सोंठ का क्वाथ शूल, अर्श, विबन्ध तथा आध्मान को दूर करता है ॥ २६५ ॥

पथ्याग्निभल्लातकबाणपुङ्ख-
महोषधान्यम्भसि साधयित्वा ।
यः शीलयेत्सप्तदिनं हितानि
सना जयत्याशु गुदोत्थभीतिम् ॥ २६६ ॥

हरें, चित्रक, भेलावा, सहरफोंका और सोंठ का क्वाथ सात दिन पीने से अर्श दूर होता है । ॥ २६६ ॥

चिरबिल्वपुनर्नववह्निथभया-कणनागरसैन्धवसाधितकम् ।
गुदकीलभगन्दरगुल्महरं जठराग्निविवर्द्धनमाशु नृणाम् ॥२६७॥

करञ्ज, गदहपुरना, चित्रक, हरें, पीपर, सोंठ और सेंधा नमक का क्वाथ अर्श, भगन्दर तथा गुल्म को दूर करता है और अग्नि को बढ़ाता है ॥ २६७ ॥

दुरालभानागरबिल्वपथ्या-
कणाग्निभिः कल्पितमम्बुपीतम् ।
गुदाङ्कुराऽरोचकगुल्मशूल-
प्लीहाग्निसादान्विनिहन्ति तूर्णम् ॥ २६८ ॥

यवासा, सोंठ, बेल की गुद्दी, हरें और सोंठ का क्वाथ बवासीर, अरोचक, गुल्म, शूल, प्लीहा और मंदाग्नि को दूर करता है ॥ २६८ ॥

कृष्णाबाज्यभयामुस्तवरीवत्सकवल्कलैः ।

काथो लोहितजान्हन्ति सविबन्धं गुदाङ्कुरान् ॥ २६९ ॥

पीपर, आंवला, हरें, नागरमोथा, शतावर और कूड़े की छाल का क्राथ विबन्ध ( दस्तबन्द कर होना ) के साथ २ खूनी अर्श को भी दूर करता है ॥ २६९ ॥

## अग्निमान्द्ये क्वाथाः—

कैरण्डर्याऽनलपथ्याव्योषरसोनाजमोदसिद्धाम्भः ।
पटुहिङ्गुचव्यमिश्रं शीलयतः का कथाऽग्निमान्द्यस्य ॥२७०॥

वकायन (पर्वत नीम), चित्ता, हरें, सोंठ, पीपर, मरिच, लहसुन ( रसोन ) और अजमोद के क्राथ में सेंधा नमक, हींग और चाभ ( चव्य ) मिला कर पीने से अग्निमान्द्य शीघ्र ही दूर होता है ॥ २७० ॥

पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकनागरैः ।
कृतः कषायो झटिति वर्द्धयेज्जठरानलम् ॥ २७१ ॥

पीपर, पिपरा मूल, चाभ, चित्ता और सोंठ, इन द्रव्यों से पकाया हुआ क्राथ शीघ्र ही जठराग्नि को दीप्त करता है ॥ २७१ ॥

व्योषाग्निचविकापथ्याशरपुङ्खकरञ्जकम्
बिल्वश्च क्वथितं पेयं परमग्निविवर्द्धनम् ॥ २७२ ॥
व्योषादिकोऽयं निर्यूहः कोष्ठाग्नेः सर्वदोषनुत् ।
शूलगुल्मकृमिश्वासकासश्लेष्माग्निमान्द्यनुत् ॥ २७३ ॥

सोंठ, पीपर, मरिच, चित्ता ( चित्रक ) चव्य, हरें, शरपुङ्खा ( शहरफोका ) करञ्ज और बेल इनका क्राथ अग्नि को दीप्त करता है । यह व्योषादि क्वाथ, शूल, गुल्म, कृमि, श्वास आदि सभी प्रकार के कोष्ठाग्नि सम्बन्धी विकार को नष्ट करता है ॥ २७२–२७३ ॥

प्राणदाऽजमोदविश्वकालपत्रग्रन्थिकै-
स्तोयमग्निमार्दवं कफप्रपीनसांस्तथा ।
आमवातकासगुल्मविड्ग्रहप्लिहायकृत्
श्वासविद्रधिप्रभृत्यनेकरोगमुद्धरेत् ॥ २७४ ॥

गुर्च, अजमोद, सोंठ, मारिषाका शाक तथा पिपली मूल इन द्रव्यों से

बनाया हुआ क्वाथ लेने से अग्निमान्द्य, कफ के रोग, पीनस, आमवात, काल गुल्म, विबन्ध, प्लीहा, यकृत् श्वास, विद्रधि आदि अनेक रोग दूर होते हैं ॥२७४॥

## अजीर्णादिषु क्वाथाः—

पथ्या बिल्वं कालशाकञ्च विश्वं निष्कं निष्कं क्वाथयेत्क्वाथमेतत् ।
सिन्धुयं वा प्राणदा वा द्वयं वा विश्वं चैतद्रेचनानां वरिष्ठः ॥२७५॥

हर्रे, बेल की छाल, मारिषाका शाक और सोंठ इन द्रव्यों को चार चार आने भर लेकर क्वाथ बनावे इसमें सेंधा नमक या गुरुच मिलावे अथवा सेंधानमक और गुरुच का प्रक्षेप दे अथवा केवल सोंठ का प्रक्षेप देकर पीने से उत्तम रेचक होता है ॥ २७५ ॥

हरीतकी कालशाकं क्वाथयित्वा पिबेन्नरः ।
अजीर्णदोषं हरति पातयस्याममुल्बणम् ॥ २७६ ॥

हर्रे और मारिषाशाका का क्वाथ बनाकर पीने से बढ़े हुए आमदोष शान्त होकर अजीर्ण दूर होता है ॥ २७६ ॥

धान्यनागरसिद्धं वा तोयं दद्याद्विचक्षणः ।
आमाजीर्णप्रशमनं शूलघ्नं वह्निदीपनम् ॥ २७७ ॥

धनियाँ तथा सोंठ इसका क्वाथ आमाजीर्ण शूल को दूर कर अग्नि को दीप्त करता है ॥ २७७ ॥

बिल्वाऽजमोदघननागरधान्यकोग्रा-
पूतीकवालकशटीदहनैः शृताम्बु ।
तृट्शूलयोः परिपिबेदथवा विशूच्यां
कैडर्य्यसिद्धसलिलं शरपुङ्खजं वा ॥ २७८ ॥

बेल की छाल, अजमोद, नागरमोथा, सोंठ, धनियाँ, वच, करञ्ज, छड़िला, कचूर और चित्ता का बनाया हुआ क्वाथ प्यास और शूलमें पीना चाहिए तथा हैजे में पर्वत नीम, ( बकायन के पत्ती से पकाया हुआ जल अथवा शरपुङ्ख ) से पकाया हुआ क्वाथ पीना चाहिए ॥ २७८ ॥

कूष्माण्डशाकं सपटुक्वाथयित्वा पिबेन्नरः ।
विशूच्यामतिवृद्धायां पैशाचेषु शृतं तथा ॥ २७९ ॥

सफेद कोहड़ा ( भतुआ, रकसवा कोहड़ा ) और नमक का क्वाथ प्रबल हैजे में दिया जाता है और गन्ना का पकाया हुआ रस भी हैजे में देते हैं ॥ २७९ ॥

शृङ्गवेराऽभयापूगफलपक्वजलं पिबेत्।
विशूचिकामाशुहरेदाध्मानञ्चोदरव्यथाम् ॥ २८० ॥

आदी, हरें तथा सुपारी का क्वाथ हजा, आध्मान और शूल को शीघ्र नष्ट करता है ॥ २८० ॥

शुण्ठीजीरककैडर्य्यपथ्यालशुनचित्रकैः।
कणाऽजमोदहिङ्ग्वाढ्यः कषायः स विलम्बिकाम्।
विशूच्य लसकाजीर्णा तङ्कान् क्षिप्रं विनश्यति ॥ २८१ ॥

सोंठ, जीरा, पर्वत नीम, हरें, लहसुन, चित्रक, पीपर और अजमोद इनके क्वाथ में हींग मिलाकर लिया जाय तो विलम्बिका, हैजा तथा अलसक, अजीर्ण रोग शीघ्र ही दूर होते है ॥ २८१ ॥

---

## क्रिमिगदे क्वाथः-

विडङ्गनिर्गुण्ड्यभयाखुकर्णीरसोनशोभाञ्जननागराऽब्दैः।
पक्वाम्बुहिङ्गूषणचूर्णमिश्रं कृमीन्निहन्ति प्रपिबेद्दिनादौ ॥ २८२ ॥

वायविडङ्ग, मेऊड़ी ( सिन्दुवार ) हरें, मूषकपर्णी, लहसुन, सहिजन, सोंठ और नागर मोथा के क्वाथ मे हींग और मरिच का चूर्ण मिलाकर लेने से समस्त कृमि रोग दूर होते है ॥ २८४ ॥

विडङ्गः सयवक्षारः शिग्रुमुस्ताखुकर्णिकाः।
क्वाथः कोष्ठगतं सर्वं क्रिमिदोषं प्रशाम्यति ॥ २८३ ॥

विडङ्ग,, जवाखार, सहिजन, नागरमुस्त और मूषकपर्णी ( मूषाकानी ) का क्वाथ पीने से उदर गत समस्त कृमियों को दूर करता है ॥ २८३ ॥

---

## पाण्डुरोगे क्वाथः-

पुनर्नवाऽभयानिम्बदार्वीतिक्तापटोलकैः।
गुडूची नागरयुतैः क्वाथो गोमूत्रसंयुतः।
पाण्डुकासोदरश्वासशूलसर्वाङ्गशोथहा ॥ २८४ ॥

पुनर्नवा, ( गदहपुरना ) हर्रे, नीम, दारुहलदी, कुटुकी, परवल, गुर्च और नागरमुस्त इनके क्वाथ में गोमूत्र मिलाकर लेने से पाण्डु, कास, उदर रोग, श्वास, शूल तथा सर्वाङ्ग शोथ दूर होते हैं ॥ २८४ ॥

कीटारित्रिफलाऽव्योषमेघक्वाथो मधूत्कटः ।
कामलापाण्डुरोगघ्नो नात्र कार्य्या विचारणा ॥ २८५ ॥

विडङ्ग, आंवला, हर्रे, बहेड़ा, सोंठ, पीपर और मरिच इनके क्वाथ में मधु मिलाकर लेने से कामला तथा पाण्डु रोग दूर होते हैं। इसमें सन्देह नहीं है ॥ २८५ ॥

फलत्रिकाऽमृतानिम्बतिक्ताकैरातवासकैः ।
जयेन्मधुयुतः क्वाथः कामलां पाण्डुतां तथा ॥ २८६ ॥

त्रिफला ( आँवला हर्रे बहेड़ा ) गुर्च,, नीम, कुटुकी तथ ।अरूस ( वासा ) इनके क्वाथ में मधु मिला कर लेने से कामला तथा पाण्डु रोग दूर होते हैं ॥२८६॥

पुनर्नवादारुनिशात्रिफलाकुण्डलीकृतः ।
क्वाथो गुग्गुलुसंयुक्तः पाण्डुरोगादिकं जयेत् ॥ २८७ ॥

पुनर्नवा, दारुहलदी, त्रिफला तथा गुर्च इनके क्वाथ में गुग्गुल मिलाकर पीने से पाण्डुरोग दूर होता है ॥ २८७ ॥

पुनर्नवानिम्बपटोलशुण्ठीतिक्ताऽमृतादार्व्यभयाकषायः ।
सर्वाङ्गशोथोदरकासशूलश्वासान्वितं पाण्डुगदं निहन्ति ॥ २८८ ॥

पुनर्नवा, नीम, परवल, सोंठ, कुटुकी, गुर्च, दारुहल्दी तथा हर्रे इन द्रव्यों से बनाया हुआ क्वाथ पीने से सर्वाङ्ग शोथ, उदररोग, कास, शूल, श्वास इत्यादि उपद्रवों से युक्त पाण्डुरोग दूर होता है ॥ २८८ ॥

क्वाथो वनकुलत्थोत्थो मण्डो वा तद्दलोद्भवः ।
नखदन्ताऽक्षिपीताभां कामलां निर्हरेद्द्रुतम् ॥ २८९ ॥

वनकुलथी का क्वाथ अथवा वनकुलथी की दाल का पानी पीने से नख, दांत तथा नेत्र के पीलेपन से युक्त कामला रोग शीघ्र नष्ट होता है ॥ १८९ ॥

पलङ्कषानिम्बपटोलदार्वीफलत्रयच्छिन्नरुहाऽज्झटाब्दैः ।
निकुम्बकृष्णासहितः कषायो हलीमकं हन्त्यचिरेण घोरम् ॥ २९० ॥

गुग्गुल, नीम, परवल, दारुहल्दी, त्रिफला, गुर्च, नागरमुस्त, दन्ती और पीपर का क्वाथ हलीमक रोग को शीघ्र दूर करता है ॥ २१० ॥

## रक्तपित्ते क्वाथाः–

जलञ्च चन्दनोशीरपर्पटाब्दाम्बुजं जलम् ।
रक्तपित्तं द्रुतं हन्यादूर्ध्वगं चाप्यधोगतम् ॥ २११ ॥

बालछड़, सफेद चन्दन, खश, पित्तपापड़ा, नागरमुस्त तथा कमलपुष्प का क्वाथ पीने से उभयभाग से जाने वाला रक्त शीघ्र दूर होता है ॥ २११ ॥

शारिवाब्दशतावर्य्यमृद्वीकामधुकोद्भवम् ।
सिताक्षौद्रान्वितं तोयं निहन्त्यसृजमूर्ध्वगम् ॥ २१२ ॥

शारिवा, नागरमोथा, शतावर, मुनक्का और यष्टिमधु के क्वाथ में मिश्री तथा मधु मिलाकर पीने से ऊर्ध्वग रक्तपित्त दूर होता है ॥ २१२ ॥

उशीरं चन्दनं वासा द्राक्षा मधुकपिप्पली ।
कषायः क्षौद्रसंयुक्तो रक्तपित्तविनाशनः ॥ २१३ ॥

खश, चन्दन, वासा, मुनक्का, यष्टिमधु और पीपर के क्वाथ में मधु मिलाकर लेने से रक्तपित्त दूर होता है ॥ २१३ ॥

शतावरीगोपकन्याचन्दनोशीरवालकैः ।
सतण्डुलीयकद्राक्षासमङ्गोत्पलयष्टिभिः ॥ २१४ ॥
साधितो नाशयत्याऽऽशु निर्यूहः ससितामधुः ।
ऊर्ध्वागतं रक्तपित्तमुभयायनमेव वा ।
तथा प्रदरमुन्मादं सदाहं विषमज्वरम् ॥ २१५ ॥

शतावर, शारिवा, चन्दन, खश, बालछड़, चौराई, मुनक्का, मजीठ, कमलपुष्प और यष्टिमधु के क्वाथ में मिश्री तथा मधु मिलाकर लेने से ऊर्ध्वग एवं उभय आगगत रक्तपित्त, प्रदर, उन्माद तथा दाह से युक्त विषम ज्वर शीघ्र दूर होते हैं ॥ २१४–२१५ ॥

चन्दनं सकणं लोध्रमुशीरं पद्मकेशरम् ।
बिल्वः कर्कटिका मुस्त विष्णुक्रान्ता शतावरी ॥ २१६ ॥
ह्रीवेरञ्चैव पाठा च कुटजस्य फलत्वचैः ।

एतैः शृतं शीतमम्बु सिताक्षौद्रेण संयुतम् ॥ २९७ ॥
हितं लोहितपित्ताम-यार्शस्सु च ज्वरेषु च ।
तृष्णाछर्द्यपतप्तानां तथा दाहातिसारिणाम् ।
चलितानाञ्च गर्भाणां स्तम्भनं परमौषधम् ॥ २९८ ॥

चन्दन, पीपर, लोध, पठानी, खश, कमल केशर, बेल की गुद्दी, काकड़ासींग, नागरमोथा, अपराजिता, शतावर, हाहुवैर, पाठा, इन्द्र जौ और कुड़े की छाल के क्वाथ में मिश्री और मधु मिलाकर लेने से रक्तपित्त—अर्श, ज्वर, प्यास, वमन, दाह तथा अतिसार नष्ट होता है तथा अस्थायी गर्भ को स्थिर करता है।

द्राक्षाखर्ज्जूरशुण्ठीकणमिशिमिसकैः श्रीदलैलालवङ्गैः
श्रीकण्ठोशीरपद्मोद्भवजलजलदैः काश्मरीलोध्रकुष्ठैः ।
सिद्धं तोयं निहन्यान्मधुसहितमिदं पाचितं पित्तजञ्च
तृष्णामूर्च्छाविदाहं ज्वरवमथुहरञ्चोर्ध्वगं रक्तपित्तम् ॥ २९९ ॥

दाख ( मुनक्का ) छोहारा, सोंठ, पीपर, छोटी सौंफ, दालचीनी, इलायची, लवंग, नील कमल, खश, कमल का पुष्प (रक्त), नागरमोथा, गम्भारि, लोध तथा कूठ इन द्रव्यों का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से-पित्तज, प्यास, मूर्च्छा, दाह, ज्वर, वमन और ऊपर से आनेवाला रक्तपित्त दूर होता है ॥ २९९ ॥

## राजयक्ष्मादिषु क्वाथाः—

एलाकणामधुकनागरकाऽब्दवासा-
निम्बाऽमृताऽर्द्रदशमूलकृतः कषायः ।
लाक्षासितामधुकजीरकसंप्रयुक्तो
यक्ष्मामयं सकलमेव निहन्ति घोरम् ॥ ३०० ॥

इलायची, पीपर, मुलहठी, सोंठ, नागरमुस्त, अडूसा, नीम, गुरुच तथा हरा दशमूल से बनाये हुए क्वाथ में लाह तथा मिश्री, मुलहठी का चूर्ण तथा भुने जीरे का चूर्ण मिलाकर लेने से यक्ष्मा रोग को समूल नष्ट करता है ॥ ३०० ॥

निदिग्धिकाऽमृताक्वाथः पथ्याकल्कविमिश्रितः ।
राजयक्ष्मामयं हन्याज्ज्वरकाससमन्वितम् ॥ ३०१ ॥

भटकटैया तथा गुरुच के क्वाथ में हर्रे का कल्क मिलाकर लेने से ज्वर तथा कासोपद्रव से युक्त राजयक्ष्मा रोग दूर होता है ॥ ३०१ ॥

वासापञ्चाङ्गलशुनाऽमृतवल्लीबलाशृतः ।
उरोघातं क्षतं हन्ति कासश्वासादिसंयुतम् ॥ ३०२ ॥

अडूसे का पञ्चाङ्ग, लहसुन, गुरुच और बरियरा का क्वाथ पीने से कास श्वास से युक्त उरःक्षत रोग दूर होता है ॥ ३०२ ॥

मरिचार्द्रकवासाख्यमेघकाथं मधूत्कटम् ।
सोपद्रवं क्षयं तूर्णं निहन्यान्नात्र संशयः ॥ ३०३ ॥

मरिच, अदरख, अरूसा और चौलाई के क्वाथ में मधु मिलाकर पीने से उपद्रवों के साथ राजयक्ष्मा रोग दूर होता है ॥ ३०३ ॥

शृङ्गवेरकणाचक्रमर्दोद्भूतं जलं पिबेत् ।
क्षयं कासं चिरोत्थं च स्वरभेदं प्रशाम्यति ॥ ३०४ ॥

अदरख, पीपर तथा चकवड़ ( पामार ) का क्वाथ पीने से क्षय, कास और स्वरभेद दूर होते हैं ॥ ३०४ ॥

पुनर्नवाबलाचव्यास्थिरापिप्पलिगोक्षुरैः ।
जीवन्त्या च शृतं तोयं पुष्टिकृत्क्षयनाशनम् ॥ ३०५ ॥

गधहपुरना, बरियरा, चव्य, शालपर्णी, पीपर, गोखरू और जीवन्ती का क्वाथ बल कारक एवं क्षयनाशक होता है ॥ ३०५ ॥

निदिग्धिकाकणाशुण्ठीभार्ङ्गीकासहराज्झटाः ।
क्वाथोऽयमाभिर्मध्वाढ्यः क्षयघ्नो वह्निदीपनः ॥ ३०६ ॥

भटकटैया, पीपर, सोंठ, भारङ्गी तथा अरूसा इनका क्वाथ शहद मिलाकर लेने से क्षय को दूर करता है तथा अग्नि को दीप्त करता है ॥ ३०६ ॥

---

## कासे क्वाथाः—

पथ्यागुडूचीमरिचं पथ्याकल्कविमिश्रितम् ।
प्रभाते विधिना पीतं कासं हन्त्यरुचिं तथा ॥ ३०७ ॥

हर्रे, गुरुच तथा मरिच के क्वाथ में हर्रे का कल्क मिलाकर प्रातःकाल पीने से कास और अरुचि को दूर करता है ॥ ३०७ ॥

भार्ङ्गीनिदिग्धिकाक्वाथः पिप्पलीमधुसंयुतः ।

पीतः पञ्चविधं कासं श्वासञ्चाशु नियच्छति ॥ ३०८ ॥

भारङ्गी तथा भटकटैया के क्वाथ में पीपर का चूर्ण और मधु मिलाकर पीने से पाचों प्रकार के कास तथा श्वास दूर होते हैं ॥ ३०८ ॥

दशमूलीशटीरास्नापिप्पलीविश्वपौष्करैः ।
भार्ङ्गीतामलकीशृङ्गीगुडूचीनागराऽग्निभिः ॥ ३०९ ॥
यवागूं विधिना सिद्धं कषायं वा पिबेन्नरः ।
कासहृद्ग्रहपार्श्वार्त्तिहिक्काश्वासप्रशान्तये ॥ ३१० ॥

दशमूल, कचूर, रासन, पीपर, सोंठ, पुहकरमूल, भारङ्गी, भू आवला, काकड़ासींग, गुरुच, सोंठ चित्ता के क्वाथ बनाकर इसी से यवागू ( खिचड़ी ) बनाकर खाने से कास हृदयरोग, पार्श्वपीड़ा, हिचकी एवं श्वास दूर होते हैं ॥३०९-३१०॥

क्षुद्राकुलत्थ वासाभिर्नागरेण च साधितः ।
क्वाथः पुष्करचूर्णाढ्यः कासश्वासादिकं हरेत् ॥ ३११ ॥

भटकटैया, कुलथी, वासा और सोंठ से बनाए हुए क्वाथ में पुहकर मूल का चूर्ण मिलाकर लेने से कास-श्वास दूर होते हैं ॥ ३११ ॥

व्याघ्री वासा वृश्चिकाली गुडूची भार्ङ्गी शृङ्गी कुण्डली कासमर्दः ।
क्वाथः पीतः क्षौद्रकृष्णासमेतः पञ्च श्वासान्पञ्चकासान्निहन्ति ॥३१२॥

भटकटैया, वासा, वृच्छावली, गुरुच, भारङ्गी, काकड़ासींग, गुर्च और कसौजी इनके क्वाथमें मधु तथा पीपर मिलाकर पीने से पाँचो कास और पांचो श्वास दूर होते हैं ॥ ३१२ ॥

सिंहीवृषाविश्वहरीतकीनां क्वाथं पिबेत्पुष्परसप्रगाढम् ।
कफप्रसेकश्वसनाग्निसाद-कासप्रतिश्यायगलामयेषु ॥ ३१३ ॥

भटकटैया, अरूसा, सोंठ और हर्रे का क्वाथ मधु मिलाकर पीने से कफ का आना, श्वास, अग्निमान्द्य, कास, जुकाम और गले के रोग दूर होते हैं ॥३१३॥

क्वाथो दुरालभाशुण्ठी-कणावासाविभीतकी ।
अमृताचेति कासघ्नो विषमज्वरनाशनः ॥ ३१४ ॥

दुरालभा, ( यवासा ) सोंठ, पीपर, अरूसा, हर्रे, बहेड़ा और गुर्च का क्वाथ कास और विषमज्वर को दूर करता है ॥ ३१४ ॥

## श्वासे क्वाथः-

कैडर्यभार्ङ्गीकणकण्टकारी-द्राक्षाऽमृतानागरकासमर्दैः।
सक्षौद्रमम्भः स्वरसादहिक्का श्वासेषु शस्तं बलपुष्टिदश्च ॥ ३१५ ॥

बकायन ( पर्वत नीम ) भारङ्गी, पीपर, भटकटैया, मुनक्का, गुरुच, सोंठ और कासमर्द ( कसौजी ) के क्वाथ में मधु मिलाकर लेने से स्वरभेद, हिक्का तथा श्वास दूर होते हैं और बलवृद्धि होती है ॥ ३१५ ॥

वृषाषधाभ्यां वृषपिप्पलीभ्यां वृषोषणाभ्यां क्वथितः कषायः।
क्रमेण वातादिसमुद्भवेषु श्वासेषु भैषज्यमुदाहरन्ति ॥ ३१६ ॥

अरुसा, सोंठ, अरुसा, पीपर, अरुसा और मरिच इनके क्वाथ वात, पित्त और कफ जन्य श्वास रोग में देने से बहुत ही लाभ करता है ॥ ३१६ ॥

भार्ङ्गीहरिद्राधनिकागुडूची-वासाकणानागरशृङ्गिणीनाम्।
क्वाथेन मारीचरजोऽवितेन श्वासः शमं याति न कस्य पुंसः ॥३१७॥

भारङ्गी, हरिद्रा, धनियाँ, गुरुच, अरुसा, पीपर और काकडासींग के क्वाथ में मरिच का चूर्ण मिलाकर लेने से श्वास रोग दूर होता है ॥ ३१७ ॥

## हिक्कायां क्वाथः-

रेणुकापिप्पलीक्वाथः सहिङ्गुमधुकस्तथा।
हिक्कां बहुविधां हन्यादिदं धन्वन्तरेर्वचः ॥ ३१८ ॥

सम्भालु का बीज और पीपर के क्वाथमें हींग और मधु-मिलाकर लेने से सब प्रकार के हिक्का रोग दूर होते है यह धन्वन्तरि भगवान् का वचन है ॥३१८॥

पञ्चमूलद्वयैः शुण्ठीरसोनाभ्याञ्च साधितम्।
क्षीरक्वाथो द्रुतं हन्याद्धिक्कां नाऽत्र विचारणा ॥ ३१९ ॥

दशमूल, सोंठ और लहसुन से पकाया दुग्ध लेने से जल्द ही हिक्का रोग दूर होता है ॥ ३१९ ॥

अग्निमन्थबलैरण्डभार्ङ्गीकुष्ठमहौषधैः।
विधिना विहितः क्वाथः हिक्कां घोरां द्रुतञ्जयेत् ॥ ३२० ॥

अरनी ( पनीदर ), वला, एरण्ड, भारङ्गी, कूट और सोंठ का क्वाथ लेने से हिक्का दूर होता है ॥ ३२० ॥

## स्वरभेदे क्वाथाः—

त्रिकटूग्रन्थ्यभयाभार्ङ्गीचव्याक्वाथो मधूत्कटः ।
मन्दाग्निं स्वरभेदञ्च कासं श्वासञ्च नाशयेत् ॥ ३२१ ॥

सोंठ, पीपर, मरिच, हर्रें, भारङ्गी ( बभनेठी ) और चव्य इन के क्वाथमें मधु मिलाकर लेने से मन्दाग्नि, स्वरभेद, कास और श्वास दूर होता है ॥ ३२१ ॥

पञ्चकोलाऽभयाव्याघ्री कालागुरुकृतः शृतः ।
स्वरभेदं निहन्त्याशु कण्ठशुद्धिं करोति च ॥ ३२२ ॥

पीपर, पिपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, हर्रें, भटकटैया और काला अगर का क्वाथ स्वर भेद दूर करता है और कण्ठ को शुद्ध करता है ॥ ३२२ ॥

चविकाकणवासघ्न मधुकासंभवं जलम् ।
प्रसेकारुचिवैस्वर्य-क्षयकासनिबर्हणम् ॥ ३२३ ॥

चव्य, पीपर, अड्सा और यष्टिमधु का क्वाथ प्रसेक, अरुचि, स्वरभेद क्षय और कास को दूर करता है ॥ ३२३ ॥

## क्लोमरोगे क्वाथाः—

अभयामलकी शुण्ठी देवदारु वितुन्नका ।
मृद्वीका शारिवा चैषां क्वाथः क्लोमगदे हितः ॥ ३२४ ॥

हर्रें, आंवला, सोंठ, देवदारु, धनियाँ, मुनक्का और शारिवा का क्वाथ क्लोम रोग को नष्ट करता है ॥ ३२४ ॥

## अरोचकादिषु क्वाथाः—

पथ्याग्रन्थिकबिल्वोत्थः क्वाथः सैन्धवसंयुतः ।
विड्विबन्धं तथाऽजीर्णमरुचिञ्च विनश्यति ॥ ३२५ ॥

हर्रें, पिपरामूल और बेल के क्वाथ में सेंधा नमक मिलाकर लेने से विबन्ध, अजीर्ण तथा अरुचि रोग दूर होते हैं ॥ ३२५ ॥

---

३२४ वितुन्नका—धान्याकम् ।

आर्द्रकस्य पलार्द्धन्तु विधिनाष्टावशेषितम् ।
प्रभाते पीतं सपटु सर्वाऽरोचकरोगहा ॥ ३२६ ॥

आदी का स्वरस दो तोला लेकर आग पर पकावे जब चार आने भर रह जाय तब सेंधा नमक मिला कर लेने से सब प्रकार की अरुचि दूर होती है ॥ ३२६ ॥

चविकापिप्पलीमूलमरिचौषधजीरकैः ।
सबिल्वैः क्वथितं वारि भक्तद्वेषनिवारणम् ॥ ३२७ ॥

चव्य, पिपरा मूल, मरिच, सोंठ, जीरा और बेल का क्वाथ अरुचि को दूर करता है ॥ ३२७ ॥

वचाग्रन्थिकबिल्वाऽब्दभृष्टजीरकधान्यकम् ।
क्वाथः सैन्धवसंमिश्रो ध्रुवमुद्धरतेऽरुचिम् ॥ ३२८ ॥

वच, पिपरामूल, बेल, नागरमोथा, भुजा जीरा और धनियां इनके क्वाथ में सेंधा नमक मिलाकर लेने से निश्चित ही अरुचि दूर होती है ॥ ३२८ ॥

---

## छर्द्यां क्वाथाः-

यमानी ग्रन्थिकं बिल्वः शुण्ठी जातिफलं तथा ।
कीटारिचूर्णसंयुक्तं छर्द्यरोचकनाशनम् ॥ ३२९ ॥

जवाइन, पिपरामूल, बेल, सोंठ और जायफर के क्वाथ में वायविडङ्ग का चूर्ण मिलाकर लेने से वमन और अरोचक दूर होता है ॥ ३२९ ॥

लाजाबिल्वबलाशुण्ठीभृष्टमुद्गकृतः शृतः ।
छर्द्यजीर्णाऽरुचिघ्नोऽयं नात्र कार्या विचारणा ॥ ३३० ॥

धान का लावा, बेल, बरियरा, सोंठ और भुजे मूंग की दाल इनका क्वाथ वमन, अजीर्ण, अरुचि को दूर करता है ॥ ३३० ॥

कषायो भृष्टमुद्गानां सलाजामधुशर्करः ।
छर्द्यतीसारदाहघ्नो ज्वरघ्नः संप्रकीर्त्तितः ॥ ३३१ ॥

भुजे हुए मूंग का क्वाथ धान का लावा, मधु तथा चीनी मिलाकर लेने से वमन, अतिसार, दाह और ज्वर दूर होते हैं ॥ ३३१ ॥

उशीरबिल्वधनिकाबलाविश्वौषधैः कृतः।
निर्यूहो मधुसंयुक्तः छर्दितृष्णानिवारणः ३३२ ॥

खश, बेल, धनियां, बरियरा और सोंठ इनसे बने हुए क्वाथ में मधु मिलाकर लेने से वमन और प्यास दूर होती है ॥ ३३२ ॥

गुडूचीत्रिफलानिम्बपटोलैः क्वथितं जलम्।
पिबेन्माक्षिकसंयुक्तं छर्द्यादिकमपोहति ॥ ३३३ ॥

गुर्च, आंवला, हरें, बहेड़ा, नीम और परवल का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से वमन को दूर करता है ॥ ३३३ ॥

---

## तृष्णायां क्वाथाः—

उशीरं चन्दनं द्राक्षा कालेक्षुविहितः शृतः।
तृष्णां दाहं तथा पित्तं निहन्यान्नात्र संशयः ॥ ३३४ ॥

खश, चन्दन, मुनक्का और गन्ना का बनाया हुआ क्वाथ प्यास, दाह तथा पित्त को दूर करता है ॥ ३३४ ॥

मुस्तपर्प्पटकोदीच्यछत्राख्योशीरचन्दनैः।
शृतशीतं जलं दद्यात् तृड्दाहज्वरशान्तये ॥ ३३५ ॥

नागरमुस्त, पित्तपापड़ा, वालछड़, छोटी सौंफ, खश तथा चन्दन इन से पकाया हुआ जल पीने से प्यास, दाह तथा ज्वर दूर होता है ॥ ३३५ ॥

शुण्ठीपर्प्पटकोशीरबिल्वाम्बुदचन्दनैः।
कषायो विहितः पीतः तृष्णादाहनिवारणः ॥ ३३६ ॥

सोंठ, पित्तपापड़ा, खश, बेल, नागरमोथा और चन्दन इनका क्वाथ, प्यास दाह को दूर करता है ॥ ३३६ ॥

---

## मूर्च्छाभ्रमादिषु क्वाथाः—

महौषधाऽमृताद्राक्षा ( क्षुद्रा ) पाष्करग्रन्थिकोद्भवम्।
पिबेत्कणाचूर्णयुतं मूर्च्छाभ्रममदादिषु ॥ ३३७ ॥

सोंठ, गुर्च, मुनक्का, पुहकरमूल, पिपरामूल, इनके क्वाथ में पीपर का चूर्ण मिला कर लेने से मूर्छा, भ्रम, मदादि रोग दूर होते हैं ॥ ३३७ ॥

शतावरीकासकुशाम्बुधात्रीकुस्तुम्बुरुनागरपर्पटाम्भः।
सुशीतलं तृणमदमोहमूर्च्छां जयेत्सुपीतं मधुसंप्रयुक्तम् ॥ ३३८ ॥

शतावर, कास, कुशा, नागरमोथा, आंवला, धनियाँ, सोंठ और पित्तपापड़े का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से प्यास, मद, मोह और मूर्च्छा का नाश होता है ॥ ३३८ ॥

पिबेद्दुरालभाक्वाथं सघृतं भ्रमशान्तये।
पथ्याक्वाथेन संसिद्धं घृतं धात्रीरसेन वा ॥ ३३९ ॥

यवासे के क्वाथ में घृत मिलाकर अथवा हर्रे के क्वाथ में घृत पका कर अथवा आँवले के स्वरस में घृत पका कर लेने से भ्रम शान्त होता है ॥ ३३९ ॥

## पानात्ययपरमदादिषु क्वाथाः—

द्राक्षाऽमलकखर्जूरपरूषकभवः शृतः।
पानात्ययादिनाशाय देयोऽत्र पथ्यया सह ॥ ३४० ॥

मुनक्का, आँवला, छोहाड़ा और फालसा का क्वाथ हर्रे का चूर्ण मिलाकर लेने से पानात्यय तथा परमदरोग दूर होते हैं ॥ ३४० ॥

बलामहाबलाक्वाथो वर्षाभूमधुकल्कवान्।
युक्तोक्षीरघृताभ्याञ्च पानात्ययविनाशनः ॥ ३४१ ॥

बला, तथा ककही ( महाबला ) के क्वाथमें पुनर्नवा का कल्क मधु, दुग्ध तथा घृत मिलाकर लेने से पानात्यय और परमद रोग दूर होता है ॥ ३४१ ॥

## दाहे क्वाथाः—

शतावर्यमृताधात्रीक्वाथो मधुविमिश्रितः।
सर्वाङ्गदाहं हरति यथा न्यग्रोधपत्रजः ॥ ३४२ ॥

शतावर, गुरुच और आँवला इनके क्वाथ में मधु मिलाकर लेने से सर्वाङ्ग दाह दूर होता है। जैसे वट की पत्ती का क्वाथ दाह को दूर करता है। इसमें दो योग बताया गया है ॥ ३४२ ॥

गुडूचीत्रिफलोशीरचन्दनैर्विहितः शृतः।
सिताक्षौद्रेण संयुक्तो दाहं हरति देहिनाम् ॥ ३४३ ॥

गुरुच, त्रिफला, खस और चन्दन से बनाए हुए काथ में मिश्री, मधु मिला कर लेनेसे सर्वाङ्ग दाह दूर होता है ॥ ३४३ ॥

वेणुत्वगुद्भवं काथं सक्षौद्रं शिशिरं भिषक्।
रक्तसंपूर्णकोष्ठेऽथ दाहे झटिति पाययेत् ॥ ३४४ ॥

बांस के छिलके का काथ मधु मिलाकर लेने से कोष्ठ में एकत्र दुष्ट रक्त दूर होता है और दाह को दूर करता है ॥ ३४४ ॥

## उन्मादे काथाः—

फलत्रिकाऽमृतोशीरमृणालमधुकाह्वयैः।
द्विबलापद्मकिञ्जल्कमहानीलमधूकजैः ॥ ३४५ ॥
काथः सितामधुयुतः पञ्चोन्मादं विनाशयेत्।
देहदाहतृषामोहमदमूर्च्छादिकं तथा ॥ ३४६ ॥

आंवला, हर्रे, बहेड़ा, गुरुच, खस, कमलकन्द, मुलहठी, बला, अतिबला, कमल केशर, नील तथा महुआ का पुष्प इन के काथ में मिश्री, मधु मिलाकर लेने से पांचों उन्माद, दाह, प्यास, मोह, मद तथा मूर्च्छा रोग दूर होते है ॥

चन्दनोत्पलह्रीबेरलाजामधुकजं जलम्।
सितामधुकसंयुक्तं दाहोन्मादविनाशनम् ॥ ३४७ ॥

रक्त चन्दन, नील कमल, ह्रीबेर ( हाहुबेर ) धान का लावा और मुलहठी का काथ मिश्री, मधु मिलाकर लेने से दाह उन्माद दूर होता है ॥ ३४७ ॥

## अपस्मारे काथाः—

नागरं धान्यकं दारु निशा लशुनजालिनी।
छिन्ना निर्गुण्डिका चैव काथोऽपस्मारमुद्धरेत् ॥ ३४८ ॥

सोंठ, धनियां, देवदारु, हरिद्रा, लहसुन, खेखसा, गुर्चं और सिन्दुवार का काथ पीने से अपस्मार ( मिर्गी ) दूर होता है ॥ ३४८ ॥

## वातव्याधौ काथाः—

रास्नापुनर्नवाशुण्ठी गुडूच्यैरण्डवः श्रृतः।
सर्वधातुगते वाते सामे सार्वाङ्गिके हितः ॥ ३४९ ॥

रासन, गदहपुरना, सोंठ, गुरुच और एरण्ड का क्वाथ रसादि सब धातुओं में प्रविष्ट वात रोग एवं सर्वाङ्ग आमवात को दूर करता है ॥ ३४९ ॥

रास्नागुडूचिकैरण्डदेवदारुमहौषधम् ।
पिबेत्सर्वाङ्गिके वाते सामे सन्ध्यस्थिमज्जगे ॥ ३५० ॥

रासन, गुरुच, एरण्ड, देवदारु और सोंठ का क्वाथ सर्वाङ्ग वात और सन्धि हड्डी मज्जा गत साम वात को दूर करता है ॥ ३५० ॥

रास्ना गोक्षुरकैरण्डदेवदारुपुनर्नवा ।
गुडूच्यारग्वधश्चैव क्वाथमेषां विपाचयेत् ॥ ३५१ ॥
शुण्ठीचूर्णेन संयुक्तं पिबेज्जङ्घाकटीग्रहे ।
पार्श्वपृष्ठोरुपीडायामामवाते सुदुस्तरे ॥ ३५२ ॥

रासन, गोखरू, एरण्ड, देवदारु, गदहपुरना, गुरुच और अमलतास के क्वाथ में सोंठ का चूर्ण मिलाकर लेने से जङ्घा कटी पसली पीठ ऊरु की पीड़ा एवं भयङ्कर आमवात शान्त होता है ॥ ३५१-३५२ ॥

रास्ना द्विगुणभागा स्यादेकभागास्ततोऽपराः ।
धन्वयासबलैरण्डदेवदारु शटी वचा ॥ ३५३ ॥
वासको नागरं पथ्या चव्या मुस्तपुनर्नवा ।
गुडूची वृद्धदारुश्च शतपुष्पा च गोक्षुरः ॥ ३५४ ॥
अश्वगन्धा प्रतिविषा कृतमालः शतावरी ।
कृष्णा सहचरश्चैव धन्याकं बृहतीद्वयम् ॥ ३५५ ॥
एभिः कृतं पिबेत्क्वाथं शुण्ठीचूर्णेन संयुतम् ।
कृष्णाचूर्णेन वा योगराजगुग्गुलुनाऽथवा ॥ ३५६ ॥
अजमोदादिना वाऽपि तैलेनैरण्डजेन वा ।
सर्वाङ्गकम्पे कुब्जत्वे पक्षाघातेऽवबाहुके ॥ ३५७ ॥
गृध्रस्यामामवाते च श्लीपदे चाऽमवातके ।
अन्त्रवृद्धौ तथाऽध्माने जङ्घाजानुगतेऽर्दिते ॥ ३५८ ॥
शुक्राऽमये मेढ्ररोगे वन्ध्यायोन्यामयेषु च ।
महारास्नादिराख्यातो ब्रह्मणा गर्भकारकः ॥ ३५९ ॥

दो भाग रासन, एक एक भाग यवासा, बला, एरण्ड, देवदारु, कचूर, वच,

अडूसा, सोंठ, हरें, वच, नागरमुस्त, पुनर्नवा, गुरुच, विधारा, सौंफ, गोखरु, असगन्ध, अतीस, अमलतास, सतावर, पीपर, सहचर, धनियाँ, बनभंटा और भटकटैया इन द्रव्यों के काथ बनावे और इसमें सोंठ या पीपर, या योगराज गुगुलु, या अजमोदादिचूर्ण, या एरण्ड के तेल मिलाकर लेनेसे, सर्वाङ्गकम्प, कुब्जापन, पक्षाघात, अपबाहुक, गृध्रसी, आमवात, पीलपांव, आंत की वृद्धि, पेट फूलना, जङ्घा जानु का शूल, अर्दित, शुक्रजन्य समस्त रोग, नेत्ररोग, वन्ध्यापन तथा योनिके समस्त रोगों को यह महारासनादिकाथ दूर करता है और गर्भद होता है। इसे ब्रह्माजीने विख्यात किया है ॥ ३५३–३५९ ॥

प्रसारिणीमाषबलौषधानां क्वाथं सतैलं पटुहिङ्गुमिश्रम्
पिबेज्जयेद्वातविकारमुग्रं विशेषतो ह्यन्यववाहुकञ्च ॥ ३६० ॥

गन्धप्रसारण, माषपर्णी बरियरा और सोंठ के काथ में एरण्ड का तेल सेंधानमक, भूंनी हींग मिलाकर लेने से, सम्पूर्ण वातरोग को दूर करता है विशेषकर, अववाहुक को दूर करता है ॥ ३६० ॥

माषात्मगुप्तकैरण्डवाट्यालकम्शृतं जलम् ।
हिङ्गुसैन्धवसंयुक्तं पक्षाघातनिवारणम् ॥ ३६१ ॥

उड़द, केवांछ, एरण्ड और बला के काथ में भूंनी हींग सेंधा नमक, मिलाकर लेने से पक्षाघात दूर होता है ॥ ३६१ ॥

दशमूलकषायेण पिबेद्वा नागराम्भसा ।
कटीशूलेषु सर्वेषु तैलमेरण्डसंभवम् ॥ ३६२ ॥

एरण्ड के तेल को दशमूल के काथ से अथवा सोंठ के काथ से लेने से सब प्रकार का कटिशूल शान्त होता है ॥ ३६२ ॥

रास्ना गुडूची देवद्रुमकच्छ्रभयया शटी ।
बलाऽरग्वधशुण्ठी च वरपुत्र पुनर्नवा ॥ ३६३ ॥
पञ्चमूली विषा तुण्डी शेरीयक दुरालभा ।
यमानी पौष्करञ्चैव वाजिगन्धा प्रसारिणी ॥ ३६४ ॥
गोक्षुरश्चाऽटरूषश्च हपुषा वृद्धदारु च ।
शतावरी सप्तच्छदो गुग्गुलुर्गिरिजस्तथा ॥ ३६५ ॥

समभागान्समादाय कषायमुपकल्पयेत् ।
प्रदातव्यश्च सर्वाङ्गवाते सन्ध्यस्थिमज्जगे ॥ ३६६ ॥
वातरोगेषु सर्वेषु कम्पे शोफेऽपतानके ।
शस्यते वातहृद्रोगे पक्षाघातावबाहुके ॥ ३६७ ॥
गुल्मशूले च हृच्छूले स्वरभेदे कटीग्रहे ।
द्वात्रिंशदेष क्वाथः स्यादात्रेयेण प्रकाशितः ॥ ३६८ ॥

रासन, गुरुच, देवदारु, ग्रन्थिपर्ण हरें, कचूर, बला, अमलतास, सोंठ, सरपुङ्खा, गदहपुरना, छोटा पञ्चमूल ( शालपर्णी, पृश्निपर्णी, वनभंटा, भटकटैया, गोखरू, ), अतीस, कौआठोंठी, सहचर, यवासा, अवायन, पुहकरमूल, असगन्ध, गन्धप्रसारण, गोखरु, अडूसा, ह्रीवेर, विदहारा, शतावर और सिंघाड़ा के क्वाथमें शुद्ध गुग्गुल और शिलाजीत का प्रक्षेप डाल कर लेने से सर्वाङ्गवात गांठ, हड्डी, मज्जागत वातरोग कम्प, शोथ को और अपतानक हृद्रोग, पक्षाघात, अवाबहुक, गुल्मशूल, हृदयशूल, स्वरभेद तथा कटिपीड़ा को दूर करता है यह आत्रेय से प्रकाशित द्वात्रिंशत् क्वाथ है ॥ ३६३-३६८॥

रास्नैरण्डाऽमृतोग्रासहचरचविकारामसेनाब्दभार्ङ्गी-
दिव्याऽनन्तायमानीवृकिसुरकृमिजिच्छृङ्गिशुण्ठीबलाभिः ।
मूर्वातिक्ताभयाऽतिविषशटिवरापिप्पलीयावशूकै-
रक्तश्रीखण्डकारग्वधकटुकफलैर्वत्सवृक्षोव युक्तैः ॥ ३६९ ॥
सर्वैरेतैर्दशाङ्घ्रिप्रयुतसमलवैः साधितोऽष्टावशेषः
क्वाथो रास्नादिरादौ महदुपपदवान्कौशिकोक्तो निहन्ति ।
सर्वाङ्गैकाङ्गवातां श्वसनकसनहृत्स्वेदसर्वाङ्गशैत्यं
शूलं तूनि प्रतूनि गलगदमखिलाङ्गव्यथा नाऽतिदुष्टम् ॥३७०॥
विश्वाचीश्लीपदामानिलनिखिलमहाशूकरोगप्रसुप्तिं
जिह्वास्तंभापतानस्फुटनविग्रथनक्लीवताक्षेपकोष्ठम् ।
शोफाऽटोपाऽपतन्त्राऽर्दितखुडहनुकम्पगृध्रसीपादशूलं
वातश्लेष्माध्यरोगानपि गिरितनयावल्लभेनोपदिष्टः ॥ ३७१ ॥

रासन, एरण्ड, गुरुच, बच, सहचर, चव्य, हींग, नागरमोथा, भारङ्गी, अजमोदा, कपूरी, अजायन, पाठा, पलाशबीज, देवदारु, विडङ्ग, काकड़ाशृङ्गी, सोंठ, बरि-

यरा, मरोरा, कुटकी, मंजीठ, अतीस, कचूर, त्रिफला, पीपर, जवाखार, लालचन्दन, अमलतास, कायफर, कुरैया की छाल, तथा वृश्चिकाली, इन सब को सम भागमें लेकर आठवां हिस्सा शेष रख क्वाथ बना लेने से सर्वाङ्गवात, एकाङ्गवात, श्वास, कास, हृदयपर स्वेद होना, शरीर शीत होना, शूल, तूनी, प्रतूनी, गले के सम्पूर्ण रोग, सम्पूर्ण शरीर की पीड़ा जो अत्यन्त असाध्य न हो वह सब दूर होते हैं और विश्वाची पीलपांव, आमवात, शूकरोग, शून्यता, जिह्वास्तम्भ अपतानक, नपुंसकता, आक्षेप, कुबड़ापन, शोथ, पेट में शब्द होना, अपतन्त्रक, अर्दित, उरुस्तम्भ, हनुग्रह, कटग्रह, गृध्रसी, पादशूल और वात, कफ जन्य सभी रोग दूर होते हैं। यह श्री शङ्कर भगवान् से वर्णित, महारास्नादिक्वाथ है ॥ ३६९–३७१ ॥

दशमूली गुडूची च बला रास्ना महौषधम् ।
रुबुतैलयुतं पीतं हन्याद्गृध्रसिमारुतम् ॥ ३७२ ॥

दशमूल, गुरुच, बरियरा, रासन और सोंठ का क्वाथ एरण्डतैल मिलाकर लेने से गृध्रसी रोग दूर होता है ॥ ३७२ ॥

निर्गुण्ड्यरण्डकोरण्ड बलारास्नामहौषधैः ।
सदारुभिः कृतः क्वाथः सर्वान्वातान्विनाशयेत् ॥ ३७३ ॥

सिन्दूवार, एरण्ड का बीज, बरियरा, रासन, सोंठ और देवदारु का क्वाथ सम्पूर्ण वात रोगों को दूर करता है ॥ ३७३ ॥

त्रिफलाविश्वकोरण्डत्रिवृताऽमृतवासकैः ।
सिद्धः क्वाथोऽचिरेणैव रौद्रवातार्त्तिमुद्धरेत् ॥ ३७४ ॥

त्रिफला, सोंठ, एरण्ड, निशोथ, गुरुच और अडूसा का क्वाथ पीने से भयङ्कर वात रोग की पीडा शान्त होती है ॥ ३७४ ॥

रास्नाशिग्रुपुनर्नवाऽगरुशटीनिर्गुण्डिचव्याबला-
चित्राभार्ङ्गिरसोनपुष्करनिशाशोठ्याग्निविश्वाश्मभिद् ।
निष्क्वाथो दशमूलदारुसहितस्सर्वानिलघ्नः परो-
हन्यात्पक्षवधापतानकहनुस्तम्भार्दिताद्यामयान् ॥ ३७५ ॥

रासन, सहिजन ( मुनगा ) गदहपुरना, काला अगर, कचूर, मेउड़, चव्य, बरियरा, चित्रक, भारङ्गी, लहसुन, पुहकरमूल, हरिद्रा, भड़भाड़ और सोंठ का

क्वाथ दशमूल और देवदारु मिला कर लेने से सब वातविकार, जैसे पक्षवध, अपतानकहनुस्तम्भ, अर्दित आदि सम्पूर्ण वात रोग शीघ्र शान्त होते हैं ॥ ३७५ ॥

निर्गुण्डी लशुनं शिग्रुमूलं दारुवचाऽमयम् ।
सविश्वं क्वथितं सर्वं सर्वकुक्षिगतादिषु ॥ ३७६ ॥
पादपृष्ठे शिरःशूले पक्षाघाताऽवबाहुके ।
प्रपिबेत्प्रातरुत्थाय मुनिभिः प्रतिपूजितम् ॥ ३७७ ॥

सिन्दुवार, लहशुन, सहिजन का मूल, देवदारु, वच, कूट और सोंठ का क्वाथ लेने से कुक्षिगत, सब वातविकार, पैर, पीठ तथा शिर का शूल, पक्षाघात, अपबाहुक दूर होते हैं ॥ ३७६–३७७ ॥

कुलत्थो लशुनं पथ्या शृङ्गवेराश्वगन्धिके ।
पिप्पली यावशूकाढ्यः क्वाथो वातगदाऽपहः ॥ ३७८ ॥

कुलथी, लहशुन, हर्रे, आर्द्रक, असगन्ध और पीपर का क्वाथ जवाखार मिला कर पीने से वातरोग को दूर करता है ॥ ३७८ ॥

रास्नाऽमृताऽरग्वधदेवदारुवासाऽश्वगन्धापुरधन्वयासैः ।
पुनर्नवाराजबलाऽजमोदावातारिवाट्याऽतिविषामृणालैः ॥ ३७९ ॥
पलङ्कषाभिश्च कृतः कषायः पीतः प्रभातेऽश्मरसेन युक्तः ।
विनाशयेत्सर्वशरीरसन्धिमांसास्थिगान्वातगदान्विशेषात् ॥ ३८० ॥

रासन, गुरुच, अमलतास, देवदारु, अडूसा, असगन्ध, गुग्गुल, जवासा, पुनर्नवा, ककही, अजमोदा, एरण्ड, बरियरा, अतीस और मृणाल इनके क्वाथ में शुद्ध गुगुलु और भूनी हींग का प्रक्षेप देकर पीने से सन्धि, मांस हड्डी गत वात विकार को दूर करता है ॥ ३७९–३८० ॥

## वातरक्ते क्वाथः—

वासागुडूचीचतुरङ्गुलानां वातारितैलेन पिबेत्कषायम् ।
क्रमेण सर्वाङ्गजमप्यशेषाञ्जयेदसृग्वातभवान्विकारान् ॥ ३८१ ॥

अडूसा, गुरुच और अमलतास के क्वाथ में एरण्ड का तेल मिलाकर लेने से सम्पूर्ण शरीरगत वातरक्त दूर होते हैं ॥ ३८१ ॥

छिन्नौरुबैरण्डककोकिलाक्षमहौषधैर्निष्कथितः कषायः ।
क्षिप्रं जयेद्दारुणमेव वातरक्तं विशेषेण च सिद्धमेतत् ॥ ३८२ ॥

गुरुच, एरण्ड की छाल, तालमखाना और सोंठ का क्वाथ लेने से भयङ्कर वात रक्त शान्त होता है ॥ ३८२ ॥

पटोलस्त्रिफला तिक्ता गुडूची च शतावरी ।
क्वाथमेभिर्जयेत्पीतो वातास्रं दाहसंयुतम् ॥ ३८३ ॥

परवल, त्रिफला, कुटुकी, गुरुच और शतावर का क्वाथ दाहयुक्त वात रक्त को दूर करता है ॥ ३८३ ॥

मञ्जिष्ठाऽरिष्टवासात्रिफलदहनकं द्वे हरिद्रे गुडूची
भूनिम्बो रक्तसारः सखदिरकटुका बाकुची व्याधिघातैः ।
मूर्वाऽनन्ताविशालाक्रिमिरिपुसहितैस्त्रायमाणैस्सपाठैः
पीतो हन्यात्समस्तान्सकलतनुगताम्वातरक्तप्रकोपान् ॥ ३८४ ॥

मंजीठ, नीम की छाल, अडूसा, त्रिफला, चित्रक, हल्दी, दारुहल्दी, गुरुच, चिरायता, लाल चन्दन, खैर, कुटुकी, बकुची, अमलतास, मरोरा, अनन्ता, इन्द्रवारुणी, विडङ्ग, त्रायमाणा और पाठा का क्वाथ पीने से समस्तदेहगत वात रक्त का प्रकोप शान्त होता है ॥ ३८४ ॥

## ऊरुस्तंभे क्वाथौ—

भल्लातकाऽमृताशुण्ठीदारुपथ्यापुनर्नवाः ।
पञ्चमूलद्वयोपेता ऊरुस्तम्भविनाशकाः ॥ ३८५ ॥

भेलावा, गुरुच, सोंठ, देवदारु, हरें, गदहपुरना और दशमूल का क्वाथ ऊरुस्तम्भ को दूर करता है ॥ ३८५ ॥

पिप्पली पिप्पलीमूलभल्लातक्वाथ एव वा ।
कल्को वा माक्षिकैर्देय ऊरुस्तम्भप्रशान्तये ॥ ३८६ ॥

पीपर, पीपरामूल और भेलावा ( शुद्ध ) का क्वाथ अथवा कल्क मधु के साथ लेने से ऊरुस्तम्भ शान्त होता है ॥ ३८६ ॥

## आमवाते क्वाथाः—

रास्नाऽमृताऽऽरग्वधदेवदारुत्रिकण्टकैरण्डपुनर्नवानाम् ।
क्वाथं पिबेन्नागरचूर्णमिश्रं जङ्घोरुपार्श्वत्रिकपृष्ठशूली ॥ ३८७ ॥

रासन, गुरुच, अमलतास, देवदारु, गोखरु, एरण्ड और गदहपुरना के क्वाथ में सोंठ का चूर्ण मिला कर लेने से जङ्घा, ऊरु, पसली, और त्रिक का शूल शान्त होता है ॥ ३८७ ॥

रास्नैरण्डशतावरीसहचरीदुःस्पर्शवासाऽमृता-
देवाह्वाऽतिविषाऽभयाघनशटीशुण्ठीकषायो विदा ।
देयः सोरुबुतैल एष विहितः सामे सशूलेऽनिले
कट्यूरुत्रिकपृष्ठकोष्ठजठरक्रोडेषु चाऽमार्त्तिजित् ॥ ३८८ ॥

रासन, एरण्ड, शतावर, सहचर, यवासा, अड्डूसा, गुर्च, देवदारु, अतीस, हरें, नागरमोथा, कचूर और सोंठ के क्वाथ में एरण्ड का तेल मिला कर लेने से आम शूल और कटि, ऊरु, त्रिक, पृष्ठ, कोष्ठ तथा पेट का शूल शान्त होता है ॥ ३८८ ॥

रसोनविश्वनिर्गुण्डी क्वाथमामातुरः पिबेत् ।
नाऽतः परतरं किञ्चिदामवातस्य भेषजम् ॥ ३८९ ॥

लहसुन, सोंठ और सिन्दुवार का क्वाथ पान करने से आमवात रोग शान्त होता है । इससे श्रेष्ठ क्वाथ आमवात के लिए दूसरा नहीं है ॥ ३८९ ॥

दशमूलाऽमृतैरण्ड रास्नानागरदारुभिः ।
क्वाथो रुबुकतैलेन साऽमं हन्त्यनिलं क्रमात् ॥ ३९० ॥

दशमूल, गुरुच, एरण्डमूल, रासन, सोंठ, देवदारु का क्वाथ एरण्ड तेल मिला कर लेने से आमवात शान्त होता है ॥ ३९० ॥

## शूले क्वाथाः—

दशमूलकृतः क्वाथः सयवक्षारसैन्धवः ।
हृद्रोगगुल्मशूलानि कासश्वासौ च नाशयेत् ॥ ३९१ ॥

---

३८७ रास्नाऽमृतानागरदेवदारुपञ्चाङ्घ्रियुग्मेन्द्रयवैः कषायः ।
एरण्डतैलेन समन्वितोऽयं भेत्ता भवेदामसमीरणस्य ॥ इति क्वचित् ।

दशमूल का क्वाथ, जवाखार और सेंधानमक मिलाकर लेने से हृद्रोग, गुल्म-शूल, कास, श्वास रोग दूर होता है ॥ ३११ ॥

बला पुनर्नवैरण्ड बृहतीद्वयगोक्षुरैः ।
सहिङ्गु लवणः क्वाथः सद्यो वातरुजाऽपहः ॥ ३१२ ॥

बरियरा, गदहपुरना, एरण्डमूल, बनभंटा, भटकटैया और गोखरू का क्वाथ भुनी हुई हींग और सेंधानमक मिलाकर लेने से वातशूल शान्त होता है ॥३१२॥

पथ्याकुलत्थयोस्तोयं प्रातः पेयं सबाह्लिकम् ।
एरण्डजेनाऽपि युतं सद्यः शूलमपोहति ॥ ३१३ ॥

हर्रे और कुलथी का क्वाथ भुनी हुई हींग का चूर्ण मिलाकर लेने से या एरण्ड का तेल मिला कर लेने से शूल शीघ्र दूर होता है ॥ ३१३ ॥

एरण्ड विश्व(शिग्रु)लशुनाग्निपुनर्नवाना-
मेरण्डतैलसहितं क्वथितं निहन्यात् ।
श्वासप्लिहापवनशूलमहोदराणि
चाष्ठीलिकारुधिरविद्रधिगुल्मरोगान् ॥ ३१४ ॥

एरण्ड, सोंठ, ( शिग्रु=सहिजन ), लहसुन, चित्रक और गदहपुरना का क्वाथ एरण्ड के तेल के साथ लेने से श्वास, प्लीहा, वातशूल, उदरवृद्धि, अष्ठीलिका, रक्त-विद्रधि, और गुल्म रोग शान्त होता है ॥ ३१४ ॥

एरण्डबिल्वबृहतीद्वयमातुलुङ्गपाषाणभित्त्रिकटुमूलकृतः कषायः ।
सक्षारहिङ्गुलवणोरुबुतैलयुक्तः श्रोण्यूरुमेढ्रहृदयस्तनरुक्षु पेयः ॥३१५॥

एरण्डमूल, बेल की गुद्दी, भटकटैया, वनभंटा, बिजौरा नीमू की जड़, पाषाणभेद् ( पथलचूर ) सोंठ, पीपर और मरिच का क्वाथ, जवाखार, भुनी हींग, सेंधानमक, एरण्ड का तेल मिलाकर लेने से कटि, ऊरु, मेढ़्र, हृदय, और स्तन शूल शान्त होता है ॥ ३१५ ॥

## उदावर्त्ताऽऽनाहयोः क्वाथाः—

कुलत्थलशुनैरण्डपथ्याग्रन्थिकनागरैः ।
कषायः सयवक्षारः शूलोदावर्त्तनाशनः ॥ ३१६ ॥

कुलथी, लहसुन, एरण्डमूल, हरें, पिपरामूल और सोंठ का क्वाथ जवाखार मिलाकर लेने से शूल और उदावर्त रोग दूर होता है ॥ ३९६ ॥

अभयाकणाकालशाकदन्तीत्रिवृदेरण्डपुनर्नवाऽङ्घ्रिबिल्वैः ।
गुडहिङ्गुपटूत्कटः कषायः पवनादीननुलोमयत्यशेषान् ॥ ३९७ ॥

हरें, पीपर, मारिसा का साग, जमालगोटे का मूल, निशोथ, एरण्डमूल, गदहपुरना का मूल और बेल की गुद्दी का क्वाथ गुड, हींग, सेंधानमक मिलाकर लेने से वातादि दोषों का अनुलोमन करता है ॥ ३९७ ॥

पथ्याकुलत्थलशुनैः कृतमेरण्डतैलवत् ।
तोयं पेयमुदावर्त्तमलबद्धादिकं हरेत् ॥ ३९८ ॥

हरें, कुलथी और लहसुन का क्वाथ एरण्ड का तेल मिलाकर पीने से उदावर्त्त और मलविबन्ध दूर होता है ॥ ३९८ ॥

## गुल्मे क्वाथौ—

रसोनपञ्चमूलाभ्यां कृतः सैन्धवहिङ्गुमान् ।
क्वाथः कोष्ठगतं वातं जयेद्गुल्मञ्च दारुणम् ॥ ३९९ ॥

लहसुन और पञ्चमूल ( बेल, श्योनाक, गम्भारि, पाटला, अरनी ) का क्वाथ सेंधानमक और भुनी हुई हींग मिलाकर लेने से कोष्ठगत वातरोग और भयङ्कर गुल्म रोग दूर होता है ॥ ३९९ ॥

बलाबिल्वशुण्ठीकषायो विशेषाज्ज्वरं गुल्मतोदं गुदे सुप्तवातान् ।
महावातवेगाऽरुचिच्छर्दिहिक्काशिरोरोगजालं प्रमेहं निहन्यात् ॥ ४००॥

बरियारा, बेल की गुद्दी और सोंठ का क्वाथ लेने से ज्वर, गुल्मशूल, गुदगतवातशून्यता, अरुचि, वमन, हिचकी, शिरोरोग, प्रमेह आदि रोग दूर होते हैं॥ ४००॥

## हृद्रोगे क्वाथाः—

धन्याकशुण्ठीसुरदारुविश्वावाट्यावलेक्षुबिल्वैः परिपक्वमम्भः ।
ससैन्धवं हृज्ज्वरकोष्ठवातगुल्माग्निहा पार्श्वरुजासु शस्तः ॥ ४०१ ॥

---

४०० शुण्ठीबिल्वबलाक्वाथं-धान्ययुक्तं सरामठम् ।
गुल्मशूलहरं हिक्काहीतं तद्गर्भिणीहितम् ॥ इति ग्रन्थान्तरे ।

धनियां, सोंठ, देवदारु, चित्रक, बरियारा, तालमखाना और बेल की गुदी का क्वाथ, सेंधानमक मिलाकर लेने से हृदयरोग, ज्वर, कोष्ठगत वातरोग, गुल्म, प्लीहा और पसली का रोग दूर होता है ॥ ४०१ ॥

क्षीरावशिष्टं प्रपिबेद्बलायाः क्वाथञ्च तद्वद्दशमूलजञ्च ।
हृद्रोगपक्षक्षतमर्म्मघातभङ्गाङ्गमर्दार्द्धशिरोरुजासु ॥ ४०२ ॥

दो तोला बरियारा का मूल लेकर पाव भर दूध और पाव भर जल के साथ पकावे, जब केवल दूध शेष रहे तब पीना चाहिए, इसी तरह दशमूल का भी दूध शेष रहने पर पीना चाहिए, इससे हृदयरोग, उरःक्षत, मर्मक्षत, अङ्गमर्द, शिरःपीडा रोग दूर होता है ॥ ४०२ ॥

लशुनपुनर्नवशुण्ठी-माषकुलत्थोत्थितः क्वाथः ।
पटुतैलाभ्यां युक्तो हृद्रोगोरःक्षते हन्ति ॥ ४०३ ॥

लहसुन, गदहपुरना, सोंठ, उड़द और कुलथी का क्वाथ सेंधानमक और तिल का तेल मिला कर लेने से हृदयरोग दूर होता है ॥ ४०३ ॥

## मूत्रकृच्छ्रे क्वाथाः—

हरीतकीगोक्षुरराजवृक्षपाषाणभिद्धन्वयवासकानाम् ।
क्वाथं पिबेन्माक्षिकसंप्रयुक्तं कृच्छ्रे सदाहे सरुजे विबन्धे ॥ ४०४ ॥

हरें, गोखरु, अमलतास, पाषाणभेद और यवासा इनके क्वाथ में मधु मिला कर लेने से मूत्रकृच्छ्र, दाह, शूल, मूत्र और विबन्ध दूर होता है ॥ ४०४ ॥

एलोपकुल्यामधुकाश्मभेदकौन्तीश्वदंष्ट्रावृषकोरुबूकैः ।
शृतं पिबेदश्मजतुप्रगाढं सशर्करे साश्मरिमूत्रकृच्छ्रे ॥ ४०५ ॥

छोटी इलायची, पीपर, मुलहठी, पाषाणभेद, सम्भालु के बीज, गोखरु, अडूसा और एरण्डमूल का क्वाथ शिलाजीत मिला कर लेने से शर्करा, अश्मरी से युक्त मूत्रकृच्छ्र दूर होता है ॥ ४०५ ॥

एला विडङ्ग मधुकाश्महरोरुबूक-
श्वदंष्ट्रि गोक्षुरकृतः ससितः कषायः ।
सर्वासु दाहमलरुक्सु पीतः
कृच्छ्राश्मशर्करयुतास्वरुचौ हितः स्यात् ॥ ४०६ ॥

---

४०४ 'क्वाथं पिबेदश्मजतुप्रगाढं' इति चक्रः ।

छोटी इलायची, विडङ्ग, मुलहठी, पाषाणभेद, एरण्डमूल, त्रायमाणा और गोखरू का क्वाथ मिश्री मिलाकर लेने से दाह, मलविबन्ध, मूत्रकृच्छ्र, शर्करा और अरुचि दूर होती है ॥ ४०६ ॥

अमृता नागरं धात्रीवाजिगन्धात्रिकण्टकैः ।
प्रपिबेत्साधितं क्वाथं शूलवान्मूत्रकृच्छ्रवान् ॥ ४०७ ॥

गुरुच, सोंठ, आंवला, असगन्ध और गोखरू का क्वाथ पीने से शूल और मूत्रकृच्छ्र दूर होता है ॥ ४०७ ॥

धात्री द्राक्षा विदारी च यष्टयाह्वा गोक्षुरस्तथा ।
कषायमेभिर्विपच्येत्पिबेच्छीतं सशर्करम् ।
ससितं मूत्रकृच्छ्रघ्नं रुजादाहहरं परम् ॥ ४०८ ॥

आंवला, मुनक्का, विदारीकन्द, मुलहठी और गोखरू का क्वाथ मिश्री मिला कर लेने से मूत्रकृच्छ्र और रुजादाह से युक्त मूत्रविकार को दूर करता है ॥४०८॥

मधुदारु निशा ब्राह्मी विदारी पृश्निपर्णिका ।
वर्षाभू शारिवा सिंहीशृङ्गाटोशीरमृद्विका: ॥ ४०९ ॥
मधूकं वरुणं कर्कटिका चैषां कृतं जलम् ।
मूत्रदाहञ्च बन्धञ्च मूत्रघातञ्च नाशयेत् ॥ ४१० ॥

मुलहठी, हल्दी, ब्राह्मी, विदारीकन्द, पृश्निपर्णी, गदहपुरना, शारिवा, भटकटैया, सिंघाड़ा, खस, मुनक्का, महुआ का पुष्प, वरना की छाल और काकड़ासींग का क्वाथ मूत्रदाह, मूत्रविबन्ध और मूत्राघात को दूर करता है ॥४०९–४१०॥

दार्वी धात्र्यमृतोशीर कषायः शर्करान्वितः ।
प्रमेहं मूत्रदाहञ्च देहदाहञ्च नाशयेत् ॥ ४११ ॥

दारुहल्दी, आंवला, गुरुच और खस का क्वाथ मिश्री मिला कर लेने से प्रमेह, मूत्रदाह और देहदाह दूर होता है ॥ ४११ ॥

## अश्मर्यां क्वाथाः—

पाषाणभिद्वरुणगोक्षुरकोरुबूकक्षुद्राढ्यं क्षुरकमूलकृतः कषायः ।
क्षारान्वितो जयति मूत्रविबन्धशुक्रमूत्राश्मरीमपि च शर्करयाऽथ युक्तः ॥ ४१२

पाषाणभेद, वरना की छाल, गोखरू, एरण्डमूल, भटकटैया, वनभंटा और

तालमखाना के मूल से सिद्ध किया हुआ क्वाथ जवाखार मिलाकर लेने से, मूत्र विबन्ध, शुक्राश्मरी, मूत्राश्मरी तथा शर्करा रोग दूर होता है ॥ ४१२ ॥

त्रिकण्टकारग्वधचोरपुष्पदुरालभापर्पटभेदिपथ्याः ।
निघ्नन्ति पीता मधुनाऽश्मरोभिः संप्राप्तमृत्योरपि मूत्रकृच्छ्रम् ॥४१३॥

गोखरु, अमलतास, चोरपुष्पी, यवासा, पित्तपापड़ा और हर्रे का क्वाथ पीने से भयङ्कर मधुमेह, अश्मरी और मूत्रकृच्छ्र दूर होता है ॥ ४१३ ॥

एरण्डमूलपाषाणभेदगोकण्टकैस्तथा ।
एलाऽटरूषवैदेही मधुवल्लीभिरुत्थितम् ।
पाययेत्क्वाथमत्युग्रमश्मर्यादिकमुद्धरेत् ॥ ४१४ ॥

एरण्डमूल, पाषाणभेद, गोखरु, छोटी इलायची, फालसा, पीपर और गुरुच का क्वाथ पीने से भयङ्कर अश्मरी रोग दूर होता है ॥ ४१४ ॥

शुण्ठ्यग्निमन्थपाषाणभिच्छिग्रुवरुणेक्षुरैः ।
अभयाऽरग्वधफलैः क्वाथं कृत्वा विचक्षणः ॥ ४१५ ॥
रामठक्षारलवणचूर्णं दत्त्वैव पाययेत् ।
वाताश्मरीं हन्ति कृच्छ्रं मान्द्यमग्नेश्च वैकृतिम् ।
कट्यूरुगुदमेढ्रस्थं वंक्षणस्थञ्च मारुतम् ॥ ४१६ ॥

सोंठ, अरनी, पाषाणभेद, सहिजन, वरना, तालमखाना, हर्रे और अमलतास की गुद्दी का क्वाथ हींग, जवाखार और सेंधानमक मिलाकर लेने से वाताश्मरी, मूत्रकृच्छ्र, मन्दाग्नि का विकार, कटी, ऊरु, गुदा, मेढ़ और वंक्षणगत, वातरोग, दूर होता है ॥ ४१५-४१६ ॥

## प्रमेहे क्वाथाः —

फलत्रिकं दारुनिशां विशालां मुस्तं निष्क्वाथ्य निशांशुकल्कम् ।
पिबेत्कषायं मधुसंप्रयुक्तं सर्वप्रमेहेषु समुत्थितेषु ॥ ४१७ ॥

त्रिफला, दारुहल्दी, इन्द्रवारुणी और नागरमोथा के क्वाथ में हल्दी का

---

४१५ शुण्ठ्यग्निमन्थपाषाणशिग्रुवरुणगोक्षुरैः । इत्यपि पाठः ।
अत्र पाषाणः=पाषाणभेदी ।

कल्क और मधु मिला कर लेने से सब प्रकार का प्रमेह दूर होता है ॥ ४१७ ॥

हरीतकीकट्फलमुस्तलोध्रकुचन्दनोशीरकृतः कषायः ।
क्षौद्रेण युक्तः कफवातमेहान् निहन्ति पीतारजसा च पीतः ॥४१८॥

हरें, कायफर, नागरमोथा, लोध, लाल चन्दन और खश के क्वाथ में हल्दी का चूर्ण तथा मधु मिलकर लेने से कफ वातजन्य प्रमेह दूर होता है ॥ ४१८ ॥

मुस्ताफलत्रिकनिशासुरदारुमूर्वा
कालिङ्गलोध्रसलिलेन कृतः कषायः ।
पाने हितः सकलमेहगदेषु सर्व-
मूत्रग्रहेषु विविधेषु च योजनीयः ॥ ४१९ ॥

नागरमोथा, त्रिफला, हरिद्रा, देवदारु, मूर्वा, इन्द्र जौ और पाठानी लोध का क्वाथ लेने से सब प्रकार के प्रमेह और अनेक प्रकार के मूत्राघात दूर होते हैं ॥ ४१९ ॥

फलत्रिकारग्वधमूलमूर्वाशोभाञ्जनारिष्टदलानि मोचाः ।
द्राक्षान्वितो वा कथितः कषायः सर्वप्रमेहस्य निवारणाय ॥४२०॥

त्रिफला, अमलतास का मूल, मूर्वा, सहिजन, नीम की पत्ती, मोचरस और मुनक्का का क्वाथ सब प्रमेह को दूर करता है ॥ ४२० ॥

त्रिफलेङ्गुदामृतलताक्लीतकचन्दनभवः कषायः स्यात् ।
मधुना समन्वितोऽयं प्रमेहदाहादिहन्ता वै ॥ ४२१ ॥

त्रिफला, हिंगोट, गुरुच, मुलहठी और लाल चन्दन का क्वाथ मधु मिला कर पीने से प्रमेह और प्रमेह-जन्य दाहादि उपद्रव शान्त होते हैं ॥ ४२१ ॥

आकुल्येङ्गुदयोः क्वाथः समधुः मेहरोगहा ।
फलत्रिकोमापाठाब्दक्वाथश्च मधुना सह ॥ ४२२ ॥

पाषाणभेद और हिंगोट का क्वाथ मधु के साथ या त्रिफला, अलसी, पाठा और नागरमोथे का क्वाथ पीने से प्रमेह दूर होता है ॥ ४२२ ॥

दार्वीगुडूचिकाक्वाथो माक्षिकेण समन्वितः ।
सर्वदा सर्वदोषोत्थे मेहे दद्याद्विचक्षणः ॥ ४२३ ॥

दारुहल्दी और गुरुच के क्वाथ में मधु मिला कर देने से सब प्रकार का प्रमेह दूर होता है ॥ ४२३ ॥

फलत्रिकाऽमृतापूगखदिरश्वेतचन्दनम् ।
निशाऽकुले च तत्क्वाथः प्रमेहं विनिवर्तयेत् ॥ ४२४ ॥

आँवला, हर्रे, बहेड़ा, गुरुच, सुपारी, कत्था, सफेद चन्दन, हल्दी और पाषाणभेद का क्वाथ लेने से सब प्रमेह दूर होते हैं ॥ ४२४ ॥

कुष्ठं कशेरुका दारु त्रिफला रजनीद्वयम् ।
पार्थचन्दनशैवालदूर्वाऽगुरुबलास्तथा ।
शुक्रमेहहरो ज्ञेयः क्वाथ एषां सशर्करः ॥ ४२५ ॥

कूठ, कशेरु, देवदारु, त्रिफला, हल्दी, दारुहल्दी, अर्जुनकी छाल, सफेद चन्दन, शेवार, दूर्वा, अगर और बरियरा के मूल का क्वाथ मिश्री मिलाकर लेने से शुक्रमेह दूर होता है ॥ ४२५ ॥

त्रिफला वेणुपत्राब्दपाठामधुयुतः शृतः ।
कुम्भयोनिरिवाऽम्भोधिं बहुमूत्रं विशोषयेत् ॥ ४२६ ॥

त्रिफला, वंशपत्री, नागरमोथा, और पाठा के क्वाथ में मधु मिला कर पीने से बहुमूत्र रोग वैसे ही नष्ट होता है, जैसे अगस्त्य भगवान् समुद्र को पी कर नष्ट किए थे ॥ ४२६ ॥

कदली हेमभण्टाख्या कदली च विदारिका ।
उदुम्बरत्वग्भीरुश्च बहुमूत्रगदं हरेत् ॥ ४२७ ॥

कदली, हेमभण्टा, केलाकन्द, विदारीकन्द, गूलर की छाल और शतावर का क्वाथ बहुमूत्र रोग को दूर करता है ॥ ४२७ ॥

धात्री श्वदंष्ट्रा कदली हेमभण्टा बलाऽमृता ।
कदली चन्दनश्चैव पाययेन्मधुमेहिनम् ॥ ४२८ ॥

आँवला, गोखरू, कदली, हेमभण्टा, बरियरा, गुरुच, केलाकन्द, और सफेद चन्दन का क्वाथ पीने से मधुमेह दूर होता है ॥ ४२८ ॥

---

४२७ कदलीहेमभण्टा-"Kothala Himbotu" इति लङ्कायां प्रसिद्धा अस्या मूलं ग्राह्यम् ।

बब्बूलत्वक्कृतः क्वाथः गुडूचीसत्वसंयुतः।
पुराणं वा नवं हन्ति प्रमेहमौपसर्गिकम् ॥ ४२९ ॥

बब्बूल की छाल का क्वाथ गुर्च के सत्व मिलाकर पीने से नया एवं पुराना औपसर्गिक प्रमेह ( सुजाक ) दूर होता है ॥ ४२९ ॥

पुनर्नवा छिन्नरुहा चोपचीन्युद्भवं जलम्।
समन्त्रणं पिबेन्मेहमौपसर्गिकमुद्धरेत् ॥ ४३० ॥

गदहपुरना, गुर्च और चोपचीनी का क्वाथ पीने से सुजाक दूर होता है ४३०

## मेदोगदे क्वाथाः--

बिल्वाऽग्निमन्थश्योनाकाः काश्मरी पाटला तथा।
क्वाथ एषां जयेन्मेदो दोषं क्षौद्रेण संयुतः ॥ ४३१ ॥

बेल की गुद्दी, अरणी, सोनापाठा, गम्भारि और पाटला का क्वाथ मधु मिला कर लेने से मेदा का दोष नष्ट होता है ॥ ४३१ ॥

क्षौद्रेण त्रिफलाक्वाथः पीतो मेदोहरः स्मृतः।
शीतीभूतं तथोष्णाम्बु मेदोघ्नमधुसंयुतम् ॥ ४३२ ॥

त्रिफला के क्वाथ में मधु मिलाकर या उष्ण जल को शीतल कर उसमें मधु मिलाकर लेने से मेदा का दोष दूर होता है ॥ ४३२ ॥

## उदरे क्वाथाः--

एरण्डतैलं दशमूलमिश्रं गोमूत्रयुक्तं त्रिफलारसो वा।
निहन्ति वातोदरशोथशूलं क्वाथः समूत्रो दशमूलजश्च ॥ ४३३ ॥

दशमूल के क्वाथ में एरण्डतैल मिलाकर या त्रिफला के क्वाथ में गोमूत्र मिलाकर या दशमूल के क्वाथ में गोमूत्र मिला कर लेने से वातजन्य उदरशोथ शूल दूर होता है ॥ ४३३ ॥

चव्यचित्रकदेवद्रुशृङ्गवेरैः कृतं जलम्।
सत्रिवृच्चूर्णं गोमूत्रमुदरं हन्त्यशेषतः ॥ ४३४ ॥

चव्य, चित्रक, देवदारु और आदी का क्वाथ निशोथ का चूर्ण और गोमूत्र मिलाकर पीने से उदररोग दूर होता है ॥ ४३४ ॥

पुनर्नवाऽमृतादारुपथ्यानागरसाधितः ।
गोमूत्रगुग्गुलुयुतः काथः शोथोदराऽपहः ॥ ४३५ ॥

गदहपुरना, गुरुच, देवदारु, हरें और सोंठ का काथ मधु तथा गुग्गुलु मिलाकर लेने से शोथ और उदररोग दूर होता है ॥ ४३५ ॥

दशमूलदारुनागरवर्षाभूतन्त्रिकाऽभयाकाथः ।
जयति जलोदरशोथश्लीपदगलगण्डवातरोगांश्च ॥ ४३६ ॥

दशमूल, देवदारु, सोंठ, गदहपुरना, गुरुच और हरें का काथ पीने से जलोदर, शोथ, श्लीपद तथा गलगण्ड रोग दूर होता है ॥ ४३६ ॥

## शोथे काथाः—

पथ्याऽमृतामार्ङ्गिनिशाग्निदार्वीपुनर्नवादारुमहौषधानाम् ।
काथः प्रसह्योदरपाणिपादमुखाश्रितं हन्त्यचिरेण शोथम् ॥ ४३७ ॥

हरें, गुरुच, भारङ्गी, हलदी, चित्रक, दारुहल्दी, पुनर्नवा, देवदारु और सोंठ का काथ पीने से उदर, हाथ, पैर और मुख का शोथ दूर होता है ॥ ४३७ ॥

पुनर्नवा दारुनिशा निशा शुण्ठी हरीतकी ।
गुडूची चित्रको भार्ङ्गी देवदारुकृतः शृतः ।
पाणिपादोदरमुखप्राप्तं शोथं निवारयेत् ॥ ४३८ ॥

पुनर्नवा, दारुहल्दी, हल्दी, सोंठ, हरें, गुरुच, चित्रक, भार्ङ्गी और देवदारु का काथ पीने से हाथ, पैर, उदर और मुख गत शोथ दूर होता है ॥ ४३८ ॥

पुनर्नवा दारुनिशा सतिक्ता पटोलपथ्या पिचुमन्दमुस्ता ।
सनागरश्छिन्नरुहेति सर्वैः कृतः कषायो विधिना विधिज्ञः ॥ ४३९॥
गोमूत्रयुग्गुग्गुलुना च युक्तः पीतः प्रभाते नियतं नराणाम् ।
सर्वाङ्गशोथोदरकासशूलश्वासान्वितं पाण्डुगदं निहन्ति ॥४४०॥

गदहपुरना, दारुहल्दी, कुटुकी, परवल की पत्ती, हर, नीम की छाल, नागरमोथा, सोंठ और गुरुच का काथ गोमूत्र और गुग्गुलु मिलाकर लेने से सर्वाङ्ग शोथ, उदर कासशूल, श्वास और पाण्डुरोग दूर होता है ॥ ४३९–४४० ॥

पथ्याकुस्तुम्बुरुच्छिन्ना शृङ्गाटेक्षुरदारुभिः ।

क्वथितः शोषयेद्दुग्धः कुम्भोदरसमं वपुः ।
विशेषात्पित्तसंसृष्टशोफशूलरुजाऽपहः ॥ ४४१ ॥

हरें, धनियाँ, गुरुच, सिंघाड़ा, तालमखाना और देवदारु से पकाया हुआ दुग्ध जलोदर ( विशेष कर पित्तयुक्त ) शोथ शूल और रुजा को दूर करता है ४४१

पटोलत्रिफलाऽरिष्टदार्वीक्वाथः सगुग्गुलुः ।
हन्ति पित्तभवं शोथं तृष्णाज्वरसमन्वितम् ॥ ४४२ ॥

परवल, त्रिफला, नीम की छाल और दारुहल्दी का क्वाथ गुग्गुलु मिलाकर लेने से तृष्णाज्वर से युक्त पित्तजन्य शोथ दूर होता है ॥ ४४२ ॥

विडङ्गार्द्रकवाट्यालबिल्वाजाज्यभयाशृतः ।
वातारितैलसंमिश्रः सर्वाङ्गश्वयथुं जयेत् ॥ ४४३ ॥

विडङ्ग, आदी, बला, बेल, जीरा और हरें का क्वाथ एरण्ड का तेल मिलाकर लेने से सर्वाङ्ग शोथ नष्ट होता है ॥ ४४३ ॥

---

## वृद्धिरोगे क्वाथः—

त्रिकटुत्रिफलाक्वाथं सक्षारलवणं पिबेत् ।
विरेचनमिदं श्रेष्ठं कफवृद्धिविनाशनम् ॥ ४४४ ॥

त्रिकटु, एवं त्रिफला का क्वाथ जवाखार और सेंधानमक मिलाकर पीने से श्रेष्ठ विरेचन होता है और कफजन्य अण्डवृद्धि दूर होती है ॥ ४४४ ॥

फलत्रिकोद्भवं क्वाथं गोमूत्रेणैव पाययेत् ।
वातश्लेष्मकृतं हन्ति शोफं वृषणसंभवम् ॥ ४४५ ॥

त्रिफला के क्वाथ में गोमूत्र मिला कर लेने से वातकफ—जन्य अण्डकोष-वृद्धि दूर होती है ॥ ४४९ ॥

कोरण्डैरण्डनिर्गुण्डीह्रुपुषासंभवः शृतः ।
गन्धर्वपाणिजैः स्नेहैर्मिश्रो वृद्धिविनाशनः ॥ ४४६ ॥

बनबैर, एरण्ड, मेउड़ी तथा ह्रीबेर इन द्रव्यों के क्वाथ में एरण्ड का तेल मिला कर पीने से त्रिदोषज वृद्धि नष्ट होती है ॥ ४४६ ॥

यष्ट्यादि वह्ननं शुण्ठीवर्षाभ्वैरण्डजं जलम् ।

पटुना सह संयुक्तं वृद्धिं वातोद्भवां हरेत् ॥ ४४७ ॥

पाठका, लहसुन, सोंठ, गदहपुरना और एरण्डमूल का क्वाथ सेंधानमक मिला कर लेने से वातवृद्धि दूर होती है ॥ ४४७ ॥

प्रसारिणी कुलत्थाऽग्निः शुण्ठी शिग्रु कुबेरदृक् ।
चित्रकश्च कषायोऽयं फलवृद्धिं विनाशयेत् ॥ ४४८ ॥

गन्धपसारन, कुलथी, चित्रक, सोंठ, सहिजन, पाठका और चित्रक का क्वाथ अण्डवृद्धि को दूर करता है ॥ ४४८ ॥

रसोनमुण्डीकवरीधनञ्जया हरीतकीकालिपरूषकौषधैः ।
कुबेरदृक्चित्रकशिग्रुशोधद्वाऽभृतं पिबेद्वृद्ध्युदराऽपहं पयः ॥ ४४९ ॥

लहसुन, गोरखमुण्डी, सतावर, अर्जुन की छाल, हर्रे, निसोथ, फालसा, सोंठ, पाठका, चित्रक तथा सहिजन इन का क्वाथ शोथ, वृद्धि और उदर रोग को दूर करता है ॥ ४४९ ॥

रसोनकोरण्डपुनर्नवौषधं कुबेरदृक्पकमिदं ससैन्धवम् ।
अलं पिबेदन्त्रजवृद्धिनाशनं हरेत्तथा गुल्मगदं रुजान्वितम् ॥४५०॥

लहसुन, कटसैर, गदहपुरना, सोंठ और पाठका का क्वाथ सेंधानमक मिलाकर लेने से आंत की वृद्धि और गुल्म शूल दूर होता है ॥ ४५० ॥

रास्नामृतावलायष्टीगोकण्टैरण्डजः शृतः ।
एरण्डतैलसंयुक्तो वृद्धिमन्त्रभवां जयेत् ॥ ४५१ ॥

रासना, गुरुच, बरियरा, मुलहठी, गोखरू और एरण्ड मूल का क्वाथ एरण्ड का तेल मिला कर लेने से आंत उतरना बन्द हो जाता है ॥ ४५१ ॥

---

## गलगण्डगण्डमालादिषु क्वाथाः—

काञ्चनारस्य त्वक्क्वाथः शुण्ठीचूर्णेन संयुतः ।
माक्षिकाढ्यः सकृत्पीतः क्वाथो वा वरुणोद्भवः ।
गण्डमालां हरत्याशु चिरकालानुबन्धिनीम् ॥ ४५२ ॥

कचनार के छिलके के क्वाथ में सोंठ का चूर्ण मिलाकर लेने से अथवा मधु मिलाकर बरुना के छाल का क्वाथ लेने से, पुराने से पुराना गण्डमाला अच्छा होता है ॥ ४५२ ॥

पिप्पलीपिप्पलीमूलनागरैः श्वेतकन्दकैः।
गलगण्डं गण्डमालां हन्ति क्वाथो न संशयः॥ ४५३॥

पीपर, पिपरामूल, सोंठ और महिषकन्द का क्वाथ पीने से गलगण्ड और गण्ड-माला अच्छी होती है॥ ४५३॥

कट्फलाऽब्दादिनिर्यूहो गलगण्डादिकं हरेत्।
सज्वरं कासतृग्मोहं नैकोपद्रवसयुतम्॥ ४५४॥

कायफर और नागरमोथा का क्वाथ ज्वर, कास, प्यास, मोहादि अनेकों उपद्रवों से युक्त गलगण्ड को अच्छा करता है॥ ४५४॥

त्रिकटुत्रिफलाक्वाथो निर्गुण्डीस्वरसे कृतः।
गलगण्डादिकं सर्वं समूलं तूर्णमुद्धरेत्॥ ४५५॥

त्रिकटु और त्रिफला के क्वाथ में सिन्दुवार का स्वरस मिलाकर लेने से सब प्रकार का गलगण्ड अच्छा होता है॥ ४५५॥

पिप्पली पिप्पलीमूलं बृहतीद्वयकट्फलम्।
कुस्तुम्बुरु शटी कुष्ठपाठाऽब्दं कृष्णजीरकम्॥ ४५६॥
भार्ङ्गी शृङ्गी वचा पथ्या कपित्थं कटुरोहिणी।
क्वाथमेषां पिबेत्क्षिप्रं गलगण्डादिकं हरेत्॥ ४५७॥

पीपर, पिपरामूल, वनभंटा, भटकटैया, कायफर, धनियाँ, कचूर, कूठ, पाठा, नागरमोथा, स्याहजीरा, भारङ्गी, काकड़ासींग, वच, हर्रे, कैथ और कुटकी का क्वाथ पान करने से गलगण्ड दूर होता है॥ ४५६–४५७॥

निर्गुण्डी चविका शिग्रु श्रीपर्णी चापराजिता।
मल्लिका त्रिपुटा श्वेतशिखिगामेरण्डवर्द्धुलः॥ ४५८॥
क्वाथोऽयं पञ्चकोलाऽजमोदामरिचपिप्पली।
चूर्णान्वितो निपीतः स्याद् गलगण्डविनाशनः॥ ४५९॥

सिन्दुवार, चव्य, सहिजन, शालपर्णी, अपराजिता, जूही, निसोथ, चित्रक और एरण्ड का क्वाथ पञ्चकोल, अजमोदा, मरिच और पीपर का चूर्ण मिलाकर पान करने से गलगण्ड दूर होता है॥ ४५८–४५९॥

## श्लीपदरोगे क्वाथाः—

शाखोटवल्कलक्वाथं गोमूत्रेण युतं पिबेत् ।
श्लीपदानां विनाशाय मेदोदोषनिवृत्तये ॥ ४६० ॥

शिहोर के छिलके का क्वाथ गोमूत्र के साथ पीने से श्लीपद और मेदोदोष दूर होता है ॥ ४६० ॥

राजवृक्षः सकैडर्य्यश्चतुरस्ना पुनर्नवा ।
त्रिफला च कृतः क्वाथः श्लीपदश्वयथुं जयेत् ॥ ४६१ ॥

अमलतास की गुद्दी, पर्वतनीम, चौपतिया, गदहपुरना और त्रिफला का क्वाथ पीने से श्लीपदशोथ दूर होता है ॥ ४६१ ॥

---

## विद्रधौ क्वाथाः—

दशमूलाऽमृतापथ्यावर्षाभूदारुनागरैः ।
शिग्रुभिश्च कृतः क्वाथः पेयो वातजविद्रधौ ॥ ४६२ ॥

दशमूल, गुरुच, हरें, गदहपुरना, देवदारु, सोंठ और सहिजन का क्वाथ पीने से वातज विद्रधि दूर होती है ॥ ४६२ ॥

शुण्ठीपलङ्कषादारुक्वथितं पाययेज्जलम् ।
विद्रधिं हन्ति गुल्मार्त्तिं शोथञ्च परमौषधम् ॥ ४६३ ॥

सोंठ, गुग्गुल और देवदारु का क्वाथ विद्रधि, गुल्मशूल और शोथ को दूर करता है ॥ ४६३ ॥

श्वेतवर्षाभुवो मूलं मूलञ्च वरुणोद्भवम् ।
जलेन क्वथितं पीतमपक्वं विद्रधिं जयेत् ॥ ४६४ ॥

सफेद गदहपुरना का मूल और वरना के मूल का क्वाथ पीने से कच्चा विद्रधि अच्छा होता है ॥ ४६४ ॥

---

## व्रणरोगे क्वाथाः—

त्रिफलागुग्गुलुक्वाथं पथ्याक्षकविमिश्रितम् ।
व्रणे दुष्टव्रणे सर्वकुष्ठे कष्टे भगन्दरे ।
पिडकायाञ्च विस्फोटे देवनाय पिबेन्नरः ॥ ४६५ ॥

त्रिफला और गुग्गुल के क्वाथ में हरें और बहेड़ा का चूर्ण मिला कर व्रण, दुष्टव्रण, कुष्ठ, भगन्दर, प्रमेह, पिडका और विस्फोट रोग में विरेचन के लिये देते हैं ॥

फलत्रिकाऽमृतानिम्बजालीखदिरशारिवाः ।
दुष्टरक्तोद्भवं दोषं घ्नन्ति दुष्टव्रणादिकम् ॥ ४६६ ॥

त्रिफला, गुरुच, नीम की छाल, खेखसा, कत्था और शारिवा का क्वाथ लेने से दुष्ट रक्तजन्य दोष एवं दुष्टव्रण अच्छा होता है ॥ ४६६ ॥

---

## भग्नरोगे क्वाथाः—

शुक्लकन्दा दारुनिशा धान्यक्वाथं ससैन्धवम् ।
भग्ने तु प्रथमं दद्याद्भग्नोपद्रवशान्तये ॥ ४६७ ॥

महिषकन्द, दारुहल्दी और धनियाँ का क्वाथ सेंधानमक मिला कर लेने से भग्न के सम्पूर्ण उपद्रव शान्त होते हैं ॥ ४६७ ॥

सिद्धार्थकवचाशुण्ठीशुक्लकन्दाश्च बाह्लिकम् ।
क्वाथमेषां द्वितीयन्तु पाययेत्सुखमावहेत् ॥ ४६८ ॥

सर्षप, वच, सोंठ, महिष कन्द, और हींग का क्वाथ शुक्लाकन्दादि क्वाथ के बाद लेने से भग्न रोगी को सुख प्राप्त होता है ॥ ४६८ ॥

कटङ्कटेरी लशुनं दशमूलञ्च क्वाथयेत् ।
तृतीयमातुरं दद्याद् वातबाधाप्रशान्तये ॥ ४६९ ॥

दारुहल्दी, लहसुन और दशमूल का क्वाथ क्रमशः दोनों क्वाथ के बाद लेने से वातजन्य उपद्रव शान्त होते हैं ॥ ४६९ ॥

---

## भगन्दरे क्वाथाः—

त्रिफलाखदिरक्वाथो महिषीघृतसंयुतः ।
तथा विडङ्गचूर्णैश्च भगन्दरविनाशनः ॥ ४७० ॥

त्रिफला और कत्था का क्वाथ भैंस का घृत और विडङ्ग का चूर्ण मिला कर लेने से भगन्दर दूर होता है ॥ ४७० ॥

निर्गुण्डीवरुणैरण्डचित्रकैः साधि[illegible]लम् ।
सिन्धुवातारितैलाढ्यं हन्ति पञ्चभगन्दरम् ॥ ४७१ ॥

सिन्दुवार, वरना की छाल, एरण्डमूल और चित्रक से बनाये हुए क्वाथ में सेंधानमक, एरण्डतेल मिला कर लेने से पांचो प्रकार का भगन्दर दूर होता है ॥

---

## उपदंशे क्वाथः –

पटोलत्रिफलानिम्बकिरातखदिरासनैः ।
क्वाथः पीतो जयेत्सर्वानुपदंशान्सगुग्गुलुः ॥ ४७२ ॥

परवल की पत्ती, त्रिफला, नीम की छाल, चिरायता, कत्था और विजयसार का क्वाथ शुद्ध गुग्गुल मिला कर पीने से सब प्रकार का उपदंश दूर होता है ४७२

---

## कुष्ठरोगे क्वाथः—

खदिरत्रिफलानिम्बपटोलामृतवासकैः ।
अष्टकोऽयं जयेत्कुष्ठकण्डुविस्फोटकादिकम् ॥ ४७३ ॥

कत्था, त्रिफला, नीम की छाल, परवल की पत्ती, गुरुच और अडूसा का क्वाथ, कण्डु, विस्फोट और कुष्ठ को दूर करता है ॥ ४७३ ॥

मञ्जिष्ठा त्रिफला तिक्ता वचा दारु निशाऽमृता ।
निम्बश्चैषां कृतः क्वाथो वातरक्तविनाशनः ।
पामाकपालिकाकुष्ठरक्तमण्डलजिन्मतः ॥ ४७४ ॥

मंजीठ, त्रिफला, कुटकी, वच, दारुहल्दी, गुरुच और नीम के छिलके का क्वाथ वातरक्त, पामा, कपालिका, रक्तमण्डल आदि कुष्ठ को नष्ट करता है ॥४७४॥

---

## शीतपित्ते क्वाथः—

अमृतारजनीनिम्बधन्वयासैः कृतः शृतः ।
प्राणिनां प्राणदश्चैव शीतपित्तहरः परः ॥ ४७५ ॥

गुरुच, हल्दी, नीम की छाल और यवासे का क्वाथ प्राणद होता है और शीतपित्त को नष्ट करता है ॥ ४७५ ॥

---

४७४ निशोत्तमानिम्बपटोलमूलतिक्तावचालोहितयष्टिकाभिः ।
कृतः कषायः कफपित्तकुष्ठं सुसेवितो घर्मं इवोच्छिनत्ति ॥

इति क्वचित् ।

## अम्लपित्ते क्वाथः

वासाऽमृतापर्पटकनिम्बभूनिम्बमार्कवैः ।
त्रिफलाकूलकैः क्वाथः सक्षौद्रश्चाम्लपित्तहा ॥ ४७६ ॥

अडूसा, गुरुच, पित्तपापड़ा, नीम की छाल, चिरायता, भृङ्गराज, त्रिफला और परवल का क्वाथ मधु मिला कर लेने से अम्लपित्त शान्त होता है ॥ ४७६ ॥

छिन्नोद्भवा निम्बपटोलपत्रं फलत्रिकं प्रकथितं सुशीतम् ।
क्षौद्रान्वितं पित्तमनेकरूपं सुदारुणं हन्ति हि चाऽम्लपित्तम् ॥ ४७७ ॥

गुरुच, नीम की छाल, परवल की पत्ती और त्रिफला का क्वाथ मधु के साथ लेने से पित्तजन्य विकार और भयङ्कर अम्लपित्त दूर हो जाता है ॥ ४७७ ॥

## विसर्पे क्वाथः—

भूनिम्बवासाकटुकापटोलफलत्रिकाचन्दननिम्बसिद्धः ।
विसर्पदाहज्वरशोथकण्डुविस्फोटतृष्णावमिनुत्कषायः ॥ ४७८ ॥

चिरायता, अडूसा, कुटुकी, परवल की पत्ती, त्रिफला, लालचन्दन और नीम की छाल का क्वाथ पीने से विसर्प, दाह, ज्वर, शोथ, खुजली, विस्फोट, प्यास और वमन दूर होता है ॥ ४७८ ॥

अमृतवृषपटोलं निम्बकल्कैरुपेतं
त्रिफलखदिरसारं व्याधिघातञ्च तुल्यम् ।
कथितमिदमशेषं गुग्गुलोर्भागयुक्तं
रजयति विषविसर्पान्कुष्ठमष्टादशाख्यम् ॥ ४७९ ॥

गुरुच, अडूसा, परवल की पत्ती, नीम की पत्ती का कल्क, त्रिफला, खैरसार, अमलतास और गुग्गुलु को सम भाग में लेकर बनाया हुआ क्वाथ पीने से विष-जन्य विकार, विसर्प और १८ प्रकार के कुष्ठ रोग दूर होते हैं ॥ ४७९ ॥

## विस्फोटे क्वाथः—

अमृतवृषपटोलं मुस्तकं सप्तपर्णं
खदिरमसितवेत्रं निम्बपत्रं हरिद्रे ।
विविधविषविसर्पान्कुष्ठविस्फोटकण्डू-
रपनयति मसूरीं शीतपित्तज्वरञ्च ॥ ४८० ॥

गुरुच, अडूसा, परवल की पत्ती, नागरमोथा, छतिवन, कत्था, बेंत, नीम की पत्ती और दोनों हल्दी का क्वाथ पीने से अनेक तरह का विष विकार, विसर्प, कुष्ठ, विस्फोट, कण्डु, मसूरिका और शीतपित्त ज्वर दूर होता है ॥ ४८० ॥

---

## मसूरिकायां क्वाथः—

यः कण्टकारीबृहतीवयःस्था-कुस्तुम्बुरूनागरपिप्पलीभिः ।
कृतः कषायो मधुसंप्रयुक्तो मसूरिकामष्टविधां निहन्ति ॥ ४८१ ॥

भटकटैया, वनभंटा, हर्रे, धनियाँ, सोंठ और पीपर का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से आठों प्रकार का मसूरिका रोग दूर होता है ॥ ४८१ ॥

---

## मुखरोगे क्वाथः—

पटोलशुण्ठीत्रिफलाविशाला-
त्रायन्तितिक्ताद्विनिशाऽमृतानाम् ।
पीतः कषायो मधुना निहन्ति
मुखस्थितांश्चास्यगदानशेषान् ॥ ४८२ ॥

परवल की पत्ती, सोंठ, त्रिफला, इन्द्रवारुणी, त्रायमाणा, कुटुकी, हल्दी, दारुहल्दी और गुरुच का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से सम्पूर्ण मुख रोग दूर होता है ॥

सप्तच्छदोशीरपटोलमुस्तै-र्हरीतकीतिक्तकरोहिणीभिः ।
यष्ट्याह्वराजद्रुमचन्दनैश्च क्वाथं पिबेत्पाकहरं मुखस्य ॥ ४८३ ॥

छतिवन, खस, परवल की पत्ती, नागरमोथा, कुटुकी, मुलहठी, अमलतास तथा लालचन्दन इनका क्वाथ लेने से मुख का पकना अच्छा होता है ॥ ४८३ ॥

दार्वीगुडूचीसुमनप्रवालद्राक्षायमानी (यवास) त्रिफलाकषायः ।
क्षौद्रेण युक्तः कवलग्रहोऽयं मुखस्य पाकं शमयेदुदीर्णम् ॥ ४८४ ॥

दारुहल्दी, गुरुच, चमेली की पत्ती, मुनक्का, अजवाइन और त्रिफला का क्वाथ मधु मिलाकर लेने से मुख पाक दूर होता है ॥ ४८४ ॥

## नासारोगे क्वाथाः—

कुलत्थं त्रिफला बिल्वं त्रिकटुद्वयजीरकम्।
दोप्यकश्चैव लशुनं प्रत्येकं निष्कमात्रकम् ॥ ४८५ ॥
प्रस्थार्द्धतोये सिन्धूत्थ मिश्रितं पादशेषितम्।
एतत्क्वाथं महावीर्य्यं दुष्टपीनसवातजित् ॥ ४८६ ॥

कुलथी, त्रिफला, बेल, सोंठ, पीपर, मरिच, जीरा, स्याहजीरा, अजवाइन और लहसुन प्रत्येक चार आने भर लेकर आधा सेर पानी में क्वाथ बनावे। २ छटांक रहने पर चार आने भर सेंधानमक मिलाकर पीने से बिगड़ा हुआ पीनस रोग नष्ट होता है ॥ ४८५—४८६ ॥

पथ्या चव्या शृङ्गवेरं भूम्यामलकपिप्पली।
एषां क्वाथः प्रदातव्यो मन्दाग्निं पीनसं जयेत् ॥ ४८७ ॥

हर्रे, चव्य, आदी, भूआवरा और पीपर का क्वाथ मन्दाग्नि और पीनस को दूर करता है ॥ ४८७॥

ग्रन्थिकं धान्यकं शुण्ठी त्वचं बिल्वाजमोदिके।
क्वाथः कणापरागाढ्यो रौद्रपीनसरोगहा ॥ ४८८ ॥

पिपरामूल, धनियां, सोंठ, दालचीनी, बेलकी गुद्दी और अजमोदा का क्वाथ पीपर मिलाकर पीने से भयङ्कर पीनस रोग दूर होता है ॥ ४८८ ॥

आखुकर्णीपलार्द्धञ्च विडङ्गं द्विद्विनिष्ककम्।
पलाण्डुश्चोरकश्चैव क्वाथः पीनसमुद्धरेत् ॥ ४८९ ॥

मूषिककर्णी २ तोला, विडङ्ग आठ आने भर, पियाज आठ आने भर और चोरपुष्पी आठ आने भर का क्वाथ लेने से पीनस रोग दूर होता है ॥ ४८९ ॥

पत्रोर्णमरिचक्वाथः प्रतिश्यायं विनाशयेत्।
कुस्तुम्बुर्वार्द्रकाभ्यां वा कणाचूर्णान्वितस्तथा ॥ ४९० ॥

सोनापाठा मरिच का क्वाथ अथवा धनियां और आदी का क्वाथ पीपर का चूर्ण मिलाकर लेने से प्रतिश्याय दूर होता है ॥ ४९० ॥

---

## नेत्ररोगादिषु क्वाथाः—

पथ्याऽक्षधात्रीभूनिम्बनिशानिम्बाऽमृतायुतैः ।
कृतः क्वाथः षडङ्गोऽयं सगुडः शीर्षशूलनुत् ॥ ४९१ ॥
भ्रूशंखकर्णशूलानि तथाऽर्द्धशिरसो रुजम् ।
सूर्य्यावर्त्तं शङ्खकञ्च दन्तपातञ्च तद्रुजम् ।
नक्तान्ध्यं पटलं शुक्रं चक्षुःपीडां व्यपोहति ॥ ४९२ ॥

हर्रे, बहेड़ा, आंवला, चिरायता, हल्दी, नीम की छाल और गुरुच का क्वाथ गुड़ मिलाकर लेने से मस्तिष्क शूल, भ्रू, शंख, कर्णशूल, अधकपारी, सूर्यावर्त, शङ्खक, दन्तपात, दन्तशूल, रतौंधी, पटल, शुक्र और नेत्र की पीड़ा शान्त होती है ॥ ४९१-४९२ ॥

वासाहरीतकीनिम्बधात्रीमुस्ताक्षकूलकैः ।
रक्तस्रावं कफं हन्ति चक्षुष्य वासकादिकम् ॥ ४९३ ॥

अड़ूसा, हर्रे, नीम की छाल, आंवला, नागरमोथा, बहेड़ा और परवल की पत्ती का क्वाथ पीना रक्तस्राव, और कफ को दूर करता है और नेत्र रोग के लिए हितकारी होता है ॥ ४९३ ॥

---

## शिरोरोगे क्वाथाः—

विश्वग्रन्थिकबिल्वानां क्वाथं सिन्धुयुतं पिबेत् ।
शिरोरोगं निहन्त्याऽऽशु वातपित्तकफोद्भवम् ॥४९४ ॥

सोंठ, पिपरामूल, तथा बेल की गुद्दी इनका क्वाथ सेंधानमक मिलाकर पीने से त्रिदोष जन्य शिरोरोग दूर होता है ॥ ४९४ ॥

फलत्रिकोद्भवः क्वाथो व्योषचूर्णेन संयुतः ।
शिरोरोगादिकं हन्यात्पुराणं कष्टतां गतम् ॥ ४९५ ॥

त्रिफला के क्वाथ में त्रिकटु का चूर्ण मिलाकर लेने से पुराना भी शिरोरोग अच्छा होता है ॥ ४९५ ॥

## विषेषु क्वाथाः--

धन्वनामूनिम्बकाश्मर्यपद्मनालीलताकृतः ।
क्वाथो हन्त्यात्सितायुक्तो विषं भेषजसंभवम् ॥ ४१६ ॥

धनियाँ, चिरायता, गम्भारि और चित्रक का क्वाथ मिश्री मिलाकर लेने से औषधसम्बन्धी विष दूर होता है ॥ ४१६ ॥

हिमपुष्पलताक्वाथः सक्षीरोदकसाधितः ।
शर्करामधुसंयुक्तः स्थावरं विषमुद्धरेत् ॥ ४१७ ॥

अमलतास की गुद्दी, प्रियंगु और नारिकेल जल के साथ बनाया हुआ क्वाथ मिश्री, मधु मिलाकर लेने से स्थावर विष दूर होता है ॥ ४१७ ॥

कपित्थपञ्चाङ्गकृतः क्वाथो घृतसमन्वितः ।
सर्वदेहचरं हन्ति मूषिकाविषमाकुलम् ॥ ४१८ ॥

कैंथ के पञ्चाङ्ग का क्वाथ घृत मिलाकर लेने से सम्पूर्ण देह में व्याप्त मूषिक विष दूर होता है ॥ ४१८ ॥

समूलपुष्पाङ्कुरधूर्तबीजक्वाथः शिरीषत्रिकटुप्रगाढः ।
ससिन्धुजः क्षौद्रयुतोऽथ पीतो विशेषतः कीटविषं निहन्ति ॥ ४१९ ॥

मूलपत्र के साथ धतूरे का बीज और शिरीष का क्वाथ सोंठ, पीपर, मरिच, सेंधानमक और मधु मिलाकर लेने से कीट विष को दूर करता है ॥४१९॥

कषायः कालशाकस्य पञ्चाङ्गेनैव साधितः ।
निहन्ति विषमत्युग्रं सर्वदेहचरं क्षणात् ॥ ५०० ॥

काकशाक के पञ्चाङ्ग का क्वाथ लेने से सब देह में व्याप्त विष शीघ्र ही नष्ट होता है ॥ ५०० ॥

## परिसमाप्तिः--

देयाऽङ्कुरावलिरियं समधीत्य यत्नादुद्धृत्य नैकगदपङ्कनिमग्नसत्वान् ।
संशुद्धबुद्धिमहिमेन विराजमाना जीयाच्चिराय सुमुखं जगदर्थसद्भ्यै ॥

वैद्याङ्कुरावली नामक "काथमणिमाला" को परिश्रम पूर्वक अध्ययन कर, रोग रूपी समुद्र में फंसे हुए जीवों का उद्धार कर अपने शुद्ध बुद्धि की महिमा से विराजमान वैद्य संसार में अर्थ सिद्धि के लिए सुख पूर्वक जीते रहें ॥ ५०१ ॥

वर्ततु सम्यग्जिनवरधर्मो भूरपि भोगैर्भवतु समृद्धा ।
द्योततु रत्नत्रितयमहिम्ना सौख्यविभूतिः प्रहतगदारिः ॥५०२ ॥

संसार में जैन धर्म का प्रचार सुचारु रूप से हो । भूमि भी भोगों से युक्त हो । सुख स्वरूप विभूति से शत्रु रूपी रोग को नष्ट कर रत्नत्रय के प्रताप से यह काथमणिमाला, प्रकाश को प्राप्त हो ॥ ५०२ ॥

शाकेऽब्जतगजोडुराजिचरणे भाक्ष्यब्धिषु ताथागते
कुम्भेऽहंशगते रवाविषुतिथौ भौमेऽह्नि माघे सिते ।
छात्राणां सुखवृद्धये सुभिषजां तुष्ट्यै कृतस्यादराद्-
ग्रन्थस्याऽस्य समाप्तिरास भवतात् । स्वास्थ्याभिवृद्ध्यायिदम् ॥५०३॥

इति श्रीलङ्कायां श्रीसिद्धार्थवैद्यविद्याख्याधिपतिना वैद्यशिरोमणिना-
श्रीसिद्धभिषग्वर D. A. M. S. लब्धस्वर्णपदक-पण्डित आर्यदास-
कुमारसिंहाह्वयेन भिषजा सङ्कलिता काथमणिमाला समाप्ता ।

शाके १८६१—बौद्धसंवत् २४८४ कुम्भ संक्रमण में माघ शुक्ल भौमवार पञ्चमी तिथि को छात्रों के सुख वृद्धि और वैद्यों की प्रसन्नता के लिए बनाए हुए इस ग्रन्थ की समाप्ति हुई । यह ग्रन्थ सदा स्वास्थ्यवृद्धि के लिए हो ॥ ५०३ ॥

इस प्रकार अर्जुन आयुर्वेदिक कालेज काशी के अध्यापक आयुर्वेद-
व्याकरण तथा धर्मशास्त्राचार्य पं० श्री काशीनाथशास्त्री कृत
विद्योतिनी नामक भाषाटीका समाप्त हुई ।

समाप्तश्चायं ग्रन्थः ।